# भूमिका

कुछ लेखक ऐसे होते होंगे जो अपनी रचनाओं के बारे में सोचते नहीं। मैं उन में से नहीं हूँ। बिना किसी तात्कालिक कारण के भी, जो लिख चुका हूँ, उस के बारे में जब-तब सोचता रहता हूँ क्योंकि विश्वास करता हूँ कि इस से आगे जो लिखूँगा उस के लिए पटिया साफ हो सकेगी। फिर जब किसी पुस्तक की भूमिका लिखनी पड़ती है तब उस के बारे में और सोचना पड़ता है। उसे भी हितकर ही मानता हूँ क्योंकि उस चिन्तन के सहारे लेखक उस रचना से थोड़ी और दूर हट जाता है, उसे कुछ तटस्थ हो कर देख लेता है और उस निस्संगता को थोड़ा और पुष्ट कर लेता है जो रचना पूरी हो जाने के बाद उस के प्रति हो जानी चाहिए—**इदं सरस्वत्यै इदं न मम।**

लेकिन **'अज्ञेय' की सम्पूर्ण कहानियाँ** नाम का संग्रह अपने सम्मुख देख कर ही थोड़ा आतंकित हो जाता हूँ। 'सम्पूर्ण' क्या होता है? यह ठीक है कि अब तक जितनी कहानियाँ लिखी हैं वे सभी इस संग्रह में हैं, इस लिए इसे सम्पूर्ण कहना सही है। लेकिन क्या मैंने यह स्वीकार कर लिया है—स्वयं अपने भीतर स्वीकार कर लिया और पाठकों के सम्मुख स्वीकार करने को तैयार हूँ—कि अब और कहानियाँ लिखने की रुचि या सम्भावना नहीं है?

लेकिन आतंक इस के कारण इतना नहीं है। सम्पूर्ण विशेषण के साथ चीज को बाहर से और तटस्थ भाव से देखने की जो अतिरिक्त जिम्मेदारी आ जाती है, असल कारण वह है। उस के साथ मूल्यांकन की और आत्म-परीक्षण की एक बाध्यता आती है जिसके औचित्य को कोई भले ही स्वीकार कर ले, उसे सुखद तो नहीं मानता।

यों तो मैंने यह स्वीकार कर लिया है कि कहानी लिखना मैंने छोड़ दिया है—या कि कहानी मुझ से छूट गई है। पिछले पन्द्रह-बीस वर्षों में मैंने कोई कहानी लिखी भी नहीं है। इस दूरी से अपनी कहानियों के प्रति ही नहीं, उन कहानियों के लेखक के प्रति भी एक अपेक्षया निर्वैयक्तिक भाव मेरे मन में है। उसके बूते पर शायद ऐसा भी दावा कर सकता कि उन का सही आलोचनात्मक मूल्यांकन भी कर सकता हूँ। पर वैसा मूल्यांकन शायद यहाँ अभीष्ट

नहीं है और भूमिकाएँ उस के लिए होती भी नहीं। मेरी समझ में भूमिका का पहला और प्रमुख उद्देश्य यही होता है कि सम्प्रेषण और सवाद के लिए अनुकूल स्थिति उत्पन्न कर सके। मैंने हमेशा माना है कि रचना का पहला धर्म अभिव्यक्ति नहीं, सम्प्रेषण है। इस नाते प्रत्येक रचना स्वय अपने लिए वह स्थिति उत्पन्न करती है जिस में सम्प्रेषण हो—और अगर नहीं करती तो असफल होती है। इस लिए कहानियाँ या प्रत्येक कहानी तो अपना काम स्वय करेगी ही—अथवा नहीं करेगी तो असफल होगी, लेकिन उस प्रक्रिया के भली भाँति सम्पन्न होने के लिए अनुकूल वातावरण के निर्माण में भूमिका का योग हो सकता है। सम्प्रेषण की स्थिति बनाने में रचनाकार सचेत अथवा अवचेतन भाव से कुछ दूरी की स्थापना कर लेता है जिस पर से सम्प्रेषण की प्रक्रिया सम्पन्न होगी, बल्कि यह कह सकते हैं कि वे दो दूरियाँ निर्धारित कर लेता है जो इस प्रक्रिया के निष्पादन के लिए आवश्यक है वस्तु से दूरी और पाठक से दूरी। पहली दूरी का सम्बन्ध यथार्थ के निरूपण और प्रतिष्ठापन से है, दूसरी दूरी सवाद की अवस्था और सम्बन्ध को निर्धारित करती है। पहली दूरी का निर्णय तो अन्तिम रूप से रचना में ही हो चुका होता है, दूसरी दूरी को ही भूमिका द्वारा प्राप्त या निरूपित किया जा सकता है। वैसे यह स्पष्ट होना चाहिए कि पाठक के साथ सवाद की सही स्थिति बन जाने पर पहली दूरी का रूप थोडा तो बदल ही जाएगा, क्योंकि लेखक स्वय जो देख चुका है उसे वह कैसे दर्शा रहा है इस के स्पष्टीकरण में दूसरी दूरी के निरूपण का भी योग होगा।

यथार्थ से दूरी, यथार्थ से रचनाकार के सम्बन्ध के बारे में विस्तार से कुछ कहना चाहता हूँ और वही भूमिका का मुख्य भाग होगा। उससे पहले पाठक से दूरी को एक साथ ही निर्धारित करते हुए भी और उस का अतिक्रमण करने के लिए सतु बनाते हुए भी यह कहना चाहता हूँ कि जैसे मेरे कहानी लेखन को मेरे सम्पूर्ण रचना कर्म के सन्दर्भ में ही देखा जा सकता है और देखना चाहिए, उसी प्रकार मैंने कहानी लिखना क्यों छोड दिया इस प्रश्न का उत्तर भी सम्पूर्ण रचना कर्म के सन्दर्भ में ही खोजना चाहिए।

मेरे लिए रचना कर्म हमेशा अर्थवत्ता की खोज से जुड़ा रहा है। और यही खोज मुझे कहानी से दूर ले गई है क्योंकि कहानी को मैंने उस के लिए नाकाफी

पाया। मैं जानता हूँ कि इतने संक्षिप्त रूप से कही हुई बात सही भी समझी जा सकती है और गलत भी समझी जा सकती है। वर्तमान समय में ऐसी चर्चाएँ और समीक्षाएँ होती हैं कि उन में जल्दी ही कुछ पद रूढ़ हो जाते हैं, इतनी जल्दी एक चालू मुहावरा बन जाता है जिसके बारे में सोचने की लोग या तो जरूरत नहीं महसूस करते या उस की तकलीफ नहीं गवारा करते। अर्थ, अर्थवत्ता खोज इत्यादि सभी शब्द इस तरह के अवमूल्यन अथवा पूर्वग्रह के शिकार हो चुके हैं। 'राहों का अन्वेषण' अथवा 'प्रयोग' तो इस से एक पीढ़ी पहले ही मलीदा जा चुका है। फिर भी मैं कहना चाहूँगा कि मैं अन्वेषी रहा हूँ और अब भी हूँ खोज के लिए किसी भी रास्ते को मैंने केवल पूर्वग्रह के कारण त्याज्य नहीं माना है। अर्थवत्ता मे एक तरफ वस्तु की सही और मज-बूत पकड़ पर और दूसरी तरफ उस के सही सम्प्रेषण पर मेरा समान बल रहा है। यानी खोज निरन्तर यथार्थ की व्याप्ति और गहराई को समझने और सम्प्रेषण प्रक्रिया का अधिक समर्थ बनाने की रही है। जो रास्ता इस खोज मे मुझे और आगे ले जाता नहीं जान पड़ा है, चाहे इसलिए कि वह रास्ता ठीक नहीं है, चाहे इस लिए कि मेरे लिए वह दुर्गम है, उसे छोड कर मैंने अपनी यात्रा के लिए दूसरा पथ बनाना शुरू कर दिया है, और पथ बनाते हुए भी अपने पाठक अथवा समाज को साथ लिये चलने या लिये रहने का प्रयत्न करता रहा हूँ क्योंकि असल बात तो समाज को ही साथ ले चलने की है, सम्प्रेषण की है, स्वय वहाँ पहुँच जाने-भर की नहीं, अभिव्यक्ति मात्र की नहीं।

यथार्थ की खोज—सार्थक यथार्थ की खोज—की अपनी यात्रा मे अपने पाठक को साथ ले जाना चाहता हूँ, इस अर्थ मे नहीं कि जो पथ मैं पार कर चुका उसे पाठक के साथ दुबारा नापूँ; इस अर्थ म कि एक मान चित्र के साथ पाठक को वह पूरा परिदृश्य दिखा दूँ जिस म स होती हुई मेरी यात्रा गुजरी। यह शायद मेरी कहानियो को ही नहीं, कहानी मात्र को और आज की कहानी-सम्बन्धी चर्चा को एक परिप्रेक्ष्य दे सकेगा, जो मेरी समझ मे सही परिप्रेक्ष्य होगा और जो यथार्थ का यथार्थ अर्थ करने म भी सहायक होगा।

कहानी की सम्यक् परिभाषा का प्रयत्न न करते हुए मोटे तौर पर कहा

जा सकता है कि कहानी एक क्षण का चित्र प्रस्तुत करती है। 'क्षण' का अर्थ हम चाहे *एक छोटा काल-खड लगा लें*, चाहे एक *अल्पकालिक स्थिति*, एक घटना, प्रभावी डायलॉग, एक मनोदशा, एक दृष्टि, एक बाह्य या आभ्यन्तर झाँकी, समझ का एक आकस्मिक उन्मेष, सन्त्रास, तनाव, प्रतिक्रिया, प्रक्रिया··· इसी प्रकार 'चित्र' का अर्थ वर्णन, निरूपण, रेखाकन, सम्पुजन, सूचन, सकेतन, अभिव्यजन, रजन, प्रतीकन, द्योतन, आलोकन, रूपायन, जो चाहे लगा लें— या इन के विभिन्न जोड-मेल। बल्कि और भी 'महीन मुशी' तबीयत के हो तो हम 'प्रस्तुत करने' के अर्थ को लेकर भी काफी छान-बीन कर सकते है। उस सब के लिए न अटक कर कहे कि कहानी क्षण का चित्र है, और क्षण क्या है इस की हमारी पहचान निरन्तर गडबडा रही है या सन्दिग्ध होती जा रही है। और इस से भी विलक्षण बात यह है कि जब हम 'क्षण' की बात कहते है तो सिर्फ काल के सम्बन्ध मे कुछ नही कह रहे हैं, बल्कि दिक् और काल की परस्पर-भेदक और *परस्पर-भिन्न अवस्थिति के बारे मे कुछ कह रहे है।*

शेक्सपियर के एक चरित्र को ही लगा था कि 'काल की चूल उखडी हुई है'—The time is out of joint, और शेक्सपियर की शती (और उस की दैनिक अवस्था) तो अपेक्षया स्थिर, मूल्यों के मामले मे आश्वस्त और भविष्य के प्रति आशा-भरी थी! आज तो सचमुच टाइम 'आउट ऑफ जॉएट' है; न केवल सभी कुछ सन्दिग्ध है बल्कि हमारा यह भरोसा भी दिन-प्रतिदिन उठता जाता है कि कुछ भी हम असन्दिग्ध रूप से जान सकेंगे—और अनेकों कारणो के अलावा एक इस कारण से भी कि जानकारी हासिल करने के (या जानकारी को विकृत कर के अथवा वह विकृति ही स्वीकार कराने के) साधन लगातार ऐसे लोगो के दृढतर नियन्त्रण मे चले जा रहे हैं जिन पर हमारा नियन्त्रण लगातार कमज़ोरतर होता जा रहा है। यहाँ तक कि स्वय हम *कहाँ खडे हैं, और जिस युग अथवा काल-खड म जी रहे है वह वास्तव मे क्या* है, उस से हमारा रिश्ता क्या अथवा कैसा है, यही पहचानना हमारे लिए दिन-प्रतिदिन कठिनतर होता जा रहा है। थोडी-सी अतिरजना करते हुए यहाँ तक कहा जा सकता है कि हम कब कहाँ है, इतना ही नहीं, हम है भी, इस पर भी हमारा प्रत्यय लडखडा सकता है।

अगर काल की चूल उखडी हुई है तो यथार्थ का क्या होता है?

'यथार्थ की पकड' हमे कैसे होती है ? कहानी मे, और कहानी की आलोचना मे, लगातार 'यथार्थ की पकड' की जो चर्चा है, उस पकड या पहचान के बारे मे जो दावे हैं, उन का क्या होता है ? स्वय कहानी का क्या होता है जो इस पहले मे-ही चूल-उखडे-हुए काल के भी केवल एक विखडित अश का चित्र है ? (और चित्र फिर काल मे एक रचना है—यानी काल इस का एक आयाम है।)

अवश्य ही कहानी भी 'आउट ऑफ जॉएंट' होगी। आज है भी, और इस मे एक तर्क-सगति भी है—युक्ति-युक्तता है, सन्दर्भ-युक्तता भी है। कुछ लोग इसे स्पष्टतया और बहुत-से लोग परिणामत स्वीकार करते भी जान पडते हैं। लेकिन कहानी के सम्बन्ध मे मेरे लिए जो प्रश्न उठते हैं, कहानी-सम्बन्धी इस सारी चर्चा से उन का उत्तर नही मिलता। बल्कि उन उत्तरो की खोज भी उस चर्चा मे नज़र नही आती और कभी कभी तो ऐसा भी लगता है कि आलोचना करने और सिद्धान्त प्रतिस्थापित करने वाले के मन म ये प्रश्न उठे ही नही हैं।

यो तो हमारे लिए सब से पहली समस्या 'यथार्थ' शब्द को ले कर ही उठ खडी होती है। इसे हम अर्थवैज्ञानिक समस्या कह कर कहानी की आलोचना के सन्दर्भ मे टाल भी दे सकते है लेकिन बुनियादी भाषिक प्रश्नों को टालकर आलोचना आगे बढ कैसे सकती है—सार्थक कैसे हो सकती है ?

यथार्थ—यथा + अर्थ। जो अर्थ है उस को यथावत् प्रस्तुत करना (देखना, पहचानना सम्प्रेषित करना आदि), अथवा जो यथा स्थिति है उस की अर्थवान् प्रस्तुति अथवा उस के अर्थ की प्रस्तुति। अब 'यथा' और 'अर्थ' दोनो पक्षो को ले कर बहुत से प्रश्न उभर आते है। यथा स्थिति की पहचान कैसे होती है ? कौन करता है ? अर्थ हम कैसे जानते हैं ? क्या घटनाओ के अपने अर्थ होते है, या कि हम उन्हे अर्थ दे देते है ? अगर हम उन्हे अर्थ दे देते हैं तो यह 'हम' कौन है ?—कहानीकार, या आलोचक, या पाठक ? हर हालत मे क्या एक विषयी (सब्जेक्ट) वहाँ प्रस्तुत नही है ? और क्या अर्थ का निरूपण इस लिए विषयी-सापेक्ष या सब्जेक्टिव नहीं है ? और अगर ऐसा है तो क्या जहाँ से हम यथार्थ की चर्चा आरम्भ करने चलते है—कि वह कुछ विषयी-निरपेक्ष

और भ्रातर्जेक्टिय होता है—यहाँ से हट नहीं गये हैं ? फिर अगर अर्थ 'बाहर से' दिया गया है—चाहे किसी के भी द्वारा—तो उस का इस प्रकार से दिया गया होना ही क्या उसे यथार्थ से हटा कर अलग नहीं कर देता है ? क्या वह अर्थ वस्तु-स्थिति का या उस में न हो कर एक आरोपण नहीं सिद्ध हो जाता है ?

स्वय घटनाओं का क्या कोई अर्थ होता है ? क्या घटना मात्र मूलत और स्वाभाविकत अर्थहीन या कि अर्थ-निरपेक्ष नहीं होती ? (कार्य-कारण-सम्बन्ध की बात अलग है, लेकिन कहानी अथवा आख्यान-साहित्य में जब हम अर्थ की चर्चा करते हैं तो हमारा तात्पर्य कार्य-कारण-सम्बन्ध से नहीं होता। और यह बात तो है ही कि हमारे अनुभव में काय कारण-सम्बन्ध उलट कर आते है—यानी 'भोगा हुआ यथार्थ' में परिणाम पहले घटित होते है और कारण बाद में।)

और अगर घटनाएँ मूलत निरर्थक नहीं होती उन में अर्थ होता है, तब क्या हमने यथार्थवाद की वृत्ति को ही छोड़ कर आदर्शवादी, आईडियलिस्ट अथवा आध्यात्मिक प्रतिज्ञा नहीं स्वीकार कर ली है ?

मैं जानता हूँ कि इस भाषिक समस्या के मूल में शब्दार्थ और तत्त्वार्थ-सम्बन्धी चिन्तन की एक कमी है जिस के कारण बहुत-कुछ हमारी शिक्षा की स्थिति में है। सोचने का काम अंग्रेज़ी में होता है, फतवे देने का या मूल्या-सबधी अवधारणाएँ घोषित करने का काम हिन्दी में। यथार्थ और यथार्थवाद की चर्चा के पीछे अंग्रेज़ी शब्द **रिएलिटी और रिएलिज्म हैं।** यह नहीं कि अंग्रेज़ी में भी इन शब्दों के साथ अर्थ-सम्बन्धी समस्याएँ नहीं जुड़ी हुई हैं, लेकिन अंग्रेज़ी से शब्द ले कर उन के हिन्दी पर्याय प्रचारित करते समय हम मूल शब्दों के साथ जुड़ी हुई समस्याओं का आयात नहीं करते—इन कष्टकर अवयवों को वहीं पीछे यानी अंग्रेज़ी में ही छोड़ आते हैं। उस से एक तो सोचने की लाचारी से छुटकारा मिल जाता है, दूसरे एक (भले ही निराधार) आश्वस्त भाव भी हम में आ जाता है अंग्रेजी आलोचना में अगर ये शब्द प्रतिष्ठित है तो अवश्य ही उन की प्रतिष्ठा का तर्क सम्मत आधार भी होगा—हिन्दी में उन्हें लेते हुए हमें कोई आशंका नहीं होनी चाहिए !

अंग्रेजी से आये हुए शब्द **रिएलिटी और रिएलिज्म** के साथ-साथ उन की

इन सत्ताओं के गुण भी हमारे बीच आ गये हैं। यथार्थ, यथार्थवाद, यथार्थ-वादी, सामाजिक यथार्थवाद, समाजवादी यथार्थवाद'''लम्बी परम्परा है। लेकिन अंग्रेज़ी शब्दों के हिन्दी पर्याय गढ़ते हुए हम अंग्रेज़ी की जो समस्याएँ पीछे छोड़ आये थे, उन के बारे में चेत जाने पर क्या उन का निराकरण हम सहज ही कर ले सकते हैं? 'यथार्थ' और 'यथार्थवादी' को छोड़ कर यदि हम 'वस्तु', 'वास्तविक', 'वास्तविकतावादी' आदि शब्दावली अपना लें, तो भी क्या अर्थ-सम्बन्धी जो प्रश्न उठते हैं उन का निरसन हो जाता है? 'तथ्य' तो हो सकते हैं और उन्हें (यद्यपि वह भी एक हद तक ही) विषयी-निरपेक्ष माना जा सकता है, घटना के तथ्य भी हो सकते हैं और घटना का तथ्यमूलक प्रस्तुतीकरण भी किया ही जा सकता है। लेकिन यथार्थवाद अथवा वास्तविकतावाद क्या केवल एक तथ्यवाद ही है? क्या शुद्ध घटना (इवेंट, हैपनिंग, एक्चुएलिटी), घटना का वैसा तथ्यमूलक रूप जो अच्छी 'सच्ची' अखबारी रिपोर्ट में मिल सकता है, और कहानी अथवा साहित्य की घटना (हमारे सन्दर्भ की रिएलिटी, अर्थात् विषयी की दृष्टि से देखी और सम्प्रेष्य बना कर प्रस्तुत की गयी घटना), एक ही है या हो सकती है? या कि बुनियादी तौर पर उन का स्वभाव अलग अलग होता है? क्या ईमानदार रिपोर्टर और निष्ठावान् कहानी रचयिता के लिए यथार्थ का रूप, अर्थ और सन्दर्भ मूलतः अलग-अलग नहीं है? रचना-प्रक्रिया और सम्प्रेषण-प्रक्रिया वस्तु का कैसे और कैसा रूपान्तरण करती है?

मैं समझता हूँ कि कहानी-उपन्यास—बल्कि साहित्य मात्र—के सन्दर्भ में यथार्थ की चर्चा इन प्रश्नों का सामना करने की चुनौती देती है। मैंने नहीं देखा कि हिन्दी में कहानी-उपन्यास की चर्चा में आलोचकों, अध्यापकों अथवा स्वयं रचनाकारों ने भी इन में उलझने और इन्हें सुलझाने का विधिवत् प्रयत्न किया है। कहानीकारों की उक्ति में तो जहाँ-तहाँ इन समस्याओं की अन्तश्चेतन पहचान के संकेत मिल भी जाते हैं, अध्यापकों तथा आलोचकों ने तो इन्हें अभी तक छुआ ही नहीं है।

•

यथार्थ की पकड़ की इस शब्द-बहुल चर्चा में जो पिछले दस-पन्द्रह वर्षों

की एक विशेषता रही है, लोग प्राय दो चीजें मान कर चलते जान पड़ते हैं जो दोनो ही प्रश्नाधीन हैं। पहली यह कि 'यथार्थ' 'बाहर' होता है, सतह पर होता है, दूसरी यह कि यथार्थ इकहरा या एक स्तरीय होता है। जो दीखता नही है, या थोडा और आगे बढकर वह लें कि जो ऐन्द्रिय चेतना द्वारा ग्राह्य नही है, वह यथार्थ नही है—यह एक नये प्रकार का अन्धापन है जिसे यथार्थ-बोध का नाम दिया जा रहा है। एक दूसरे प्रकार की संकीर्णता यह है कि ये ऐन्द्रिय अनुभव भी—और हमारे सारे राग बन्ध और अनुभव ही—वास्तव मे वे या वैसा नही हैं जैसा हम उन्हे अनुभव कर रहे है बल्कि केवल कुछ बुनियादी सम्बन्धो पर खड़ी की गयी निर्मिति है और ये बुनियादी सम्बन्ध किसी भी मानवीय उद्यम म निहित शोषक और शोषित के सम्बन्ध हैं। यानी यथार्थ वास्तव मे एक अमूर्त प्रक्रिया ही है, मूर्त जो कुछ है वह केवल उस पर खडा किया गया एक ढाँचा है। अगर बुनियादी यथार्थ अमूर्त है, तो यह दावा कैसे प्रमाणित किया जा सकता है कि केवल एक अमूर्तन ही यथार्थ अथवा सत्य अथवा सात्त्विक है और दूसरे सब अमूर्तन और मिथ्या? अगर यथार्थ अनेक-स्तरीय होते हैं तो केवल एक स्तर को देखने और बाकी सब को अनदेखा करने मे कौन-सी बहादुरी या विशेष प्रतिभा है?

अन्यत्र मैंने यथार्थ की पहेली को एक दूसरे रूप म रखा है। अगर हम "यथार्थ के 'भीतर' है तो उसे 'देखते' कैसे हैं? अगर हम उस के बाहर है तो वह 'यथार्थ' कैसे है?" मैं जानता हूँ कि समस्या का यह निरूपण एक सर्जक की समस्या का निरूपण है। यानी यह पहली वास्तविकता के अर्थ म यथार्थ' के बारे मे नही है। सम्प्रेष्य रचना के रूप म ही यथार्थ की पहचान क बारे मे है। लेकिन यहाँ वही तो प्रयोजनीय है—यथार्थ सत्ता के बारे म दार्शनिक अथवा पारमार्थिक प्रश्न उठाना हमे अभीष्ट नही है।

मैं मानता हूँ कि यथार्थ इकहरा या सपाट या एक स्तरीय नही होता। यह भी कहा जा सकता है कि कला के क्षेत्र म एक विशेष अर्थ म यथार्थ अर्थहीन' होता है हमेशा अर्थहीन होता है क्याकि जिसे हम वस्तु यथार्थ या विषयी निरपेक्ष यथार्थ या **आब्जेक्टिव रिएलिटी** कहते ह या कह सकते है उस मे फिर अर्थवत्ता का प्रश्न ही कैसे और कहाँ उठता है जब कि अर्थ अनिवार्यत अर्थ की पहचान करने वाले के, विषयी के साथ बँधा है? केवल **सब्जेक्टिव**

यथार्थ में ही अर्थवत्ता का प्रश्न उठ सकता है : विषयीगत यथार्थ ही कला का यथार्थ होता है और उसी में अर्थ हो सकता है। और इस लिए अर्थ की खोज हो सकती है। नि सन्देह वस्तु-जगत् के तथ्यों की, परिवेश की स्थिति और क्रिया व्यापारों की, सामाजिक सम्बन्धों की पकड या समझ विषयी की जैसी होगी, जीवन-मात्र से उस का जैसा सम्बन्ध होगा, उस से वह विषयीगत यथार्थ भी प्रभावित होगा। उसी पर उस के साथ पाये हुए अर्थ की मूल्यवत्ता निर्भर करेगी। लेकिन कला-वस्तु से परिवेश के सम्बन्ध का यह दूसरा वृत्त है। **पहले और दूसरे वृत्त के बीच स्वयं कलाकार खड़ा है।**

मैंने कहा है कि यथार्थ हमेशा अर्थहीन होता है। मैंने जो कुछ कहा उस में यह भी निहित है कि इस के बावजूद कलाकार को अर्थ की खोज रहती है। इस निहितार्थ को आज के सब साहित्यकार स्वीकार नहीं करेंगे, ऐसा मैं जानता हूँ। किन्तु मेरे लिए रचना कर्म हमेशा अर्थवत्ता की खोज से जुड़ा रहा है। साहित्यकार के नाते मुझे अर्थहीन यथार्थ की तलाश नहीं रहती है और न है। **आब्जेक्टिव** ससार मे अवश्य ही ऐसा यथार्थ है जिस मे अर्थवत्ता की खोज स्वय निरर्थक है, यह मैं जानता हूँ। उस अर्थातीत ससार से आगे बढ कर ही हम एक अर्थवान् जगत् की खोज में जाते है, और उस जगत् के निर्माण मे स्वय हमारा भी योग होता है। कोई चाहे तो यह कह सकता है कि जो **सब्जेक्टिव** है वह तो आत्यन्तिक रूप से अर्थहीन है, और यह कह कर बाहरी और भीतरी दोनों क्षेत्रों मे एक अर्थहीन, एब्सर्ड ससार के निर्माण मे प्रवृत्त हो सकता है। वैसे लोग हैं भी—वैसे साहित्यकार भी है। मैं वैसा नही मानता, वैसे निर्माण मे मेरी रुचि नहीं है। मानव की मेरी परिकल्पना मे वह अनिवार्यतया अर्थवत्ता का खोजी और स्रष्टा है और यही उस के मानवत्व की पहचान है। अगर वह **एब्सर्ड** को प्रस्तुत करता भी है तो वह भी अर्थवत्ता की खोज की ही यन्त्रणा दिखाने के लिए अर्थवत्ता की खोज जिजीविषा का एक पहलू है और अर्थ या अर्थ की चाह को अन्तिम रूप से खो देना जीवन की चाह ही खो देना है।

अब तक जो कुछ कहा गया है उस का आशय यह नहीं है कि विषयी-सापेक्ष अथवा **सब्जेक्टिव** यथार्थ एक उच्चतर कोटि है और विषयी-निरपेक्ष

अथवा आब्जेक्टिव यथार्थ उस से नीचे है। ऐसा उच्चावच-क्रम स्थापित करना अभीष्ट नहीं है। लेकिन इस से उलटा तर्क भी सही नहीं है—यह कहने का कोई कारण नहीं है कि विषयी-निरपेक्ष यथार्थ विषयी सापेक्ष यथार्थ से उच्चतर कोटि का होता है। जब तक अस्मिता है—कोई भी मैं 'मैं' है—दूसरे शब्दों मे जब तक जीवन है—तब तक माना ही नहीं जा सकता—कोई मान नहीं सकता—कि मेरे 'बाहर' जो जीवन है वह उच्चतर अथवा श्रेष्ठतर है इतना ही माना जा सकता है (और इतना मानना भी चाहिए) कि वह हीनतर भी नहीं है। वह केवल अलग है। कला के क्षेत्र मे तो यह भी कहा जा सकता है कि विषयी-निरपेक्ष यथार्थ वहाँ कुछ होता ही नहीं कला का सत्य होने के लिए 'यथार्थ' की भी प्रस्तुति में विषयी द्वारा उस के स्वायत्त किये गये ज्ञान की झलक मिलनी चाहिए। कला मे यथार्थ हमेशा संवेदना से छन कर आता है और उस मे यह दीखना भी चाहिए कि वह संवेदना से छन कर आया है। कला के यथार्थ मे विषयी द्वारा उस के स्वायत्त किये गये होने की गूँज होती है। उस गूँज के सहारे ही हम यथार्थ के निरे बयान से रचना की अलग पहचान करते हैं, क्योकि हम परख करते हैं कि वह केवल बाहर का यथार्थ है या कि रचनाकार ने उसे आत्मसात् कर ही लिया है। मेरे लिए रचना का यही इष्ट—या कि कह लिया जाये आदर्श—रहा है उस मे वस्तु-सत्य का, बाहरी यथार्थ का, खरापन भी होना चाहिए और साथ ही आत्म-सम्बोध की, आभ्यन्तर यथार्थ की अर्थवत्ता भी होनी चाहिए।

विचारशील पाठक पहचानेंगे कि यह पहले कही गयी बात को दूसर तरीके से पुष्टि ही है। साहित्य वर्तमान की पहचान भी करता है और उसे अर्थवत्ता के बृहत्तर आयाम से जोड़ता भी है। लेकिन यहाँ फिर इकहरा समीकरण करना खतरनाक होगा। क्योंकि न तो वर्तमान की पहचान का सम्बन्ध केवल बाहरी यथार्थ से है और न बृहत्तर आयाम का सम्बन्ध केवल आभ्यन्तर यथार्थ से—और न इस का उलटा ही। यथार्थ की, बाहरी और बाहर की पहचान और अर्थवत्ता की खोज की अविराम परस्परता और परस्पर भेदकता को अनदखा करना साहित्य की समझ को इकहरा और छिछला कर देना होगा।

सभी साहित्य पुराना पडता है। लेकिन फिर उस में से कुछ नया हो जाता है। जब साहित्य पुराना पडने लगता है तब जो काल की दृष्टि से अधिक निकट होता है वही अधिक तेज़ी से पुराना पडता हुआ अधिक दूर जान पडता है। उसी को ले कर हमें अधिक आश्चर्य या असमंजस होता है कि 'अभी कल तक यह हमें नया कैसे लग रहा था ?' इस प्रक्रिया को समझना बहुत कठिन नहीं है। कालान्तर में जो साहित्य फिर नया हो जाता है—या ऐसा हो जाता है मानो पुराना पडा ही नहीं था—उसे हम 'कालजित् साहित्य' कहते हैं। पर वास्तव में परिवर्तन का कारण जितना उस में होता है, उतना ही हम में भी होता है। बदले हुए हम फिर एक ऐसे ठौर पर आ जाते हैं जहाँ वह साहित्य हमारे लिए एक नयी अर्थवत्ता पा लेता है—क्योंकि हम उस में नयी अर्थवत्ता देखने लगते हैं।

साहित्य में जो 'नयी' विधाएँ हैं—उपन्यास या कहानी—उन में यह क्रिया अधिक तेज़ी से होती है। जो 'पुरानी' विधाएँ हैं—काव्य या नाटक—उन में यह क्रिया अपेक्षाकृत धीरे होती है। फिर प्रवृत्ति को ध्यान में रखें तो लक्ष्य कर सकते है कि किसी भी विधा में जो रचना-समूह अपने ही काल के यथार्थ के चित्रण पर अधिक बल देता है (और भाषा का मुहावरा और 'तेवर' कालिक यथार्थ का एक महत्त्वपूर्ण पहलू है), वह अपेक्षया जल्दी पुराना पड जाता है क्योंकि कालिक यथार्थ जल्दी बदल जाता है, उस का पुराना पडना हम अधिक तीव्रता और स्पष्टता के साथ देख सकते हैं, इसलिए उस से बँधे साहित्य का पुराना पडना भी अधिक लक्ष्य होता है।

इसी लिए कहानी सब से जल्दी पुरानी पडती है। फिर कहानियों में वे या वैसी कहानियाँ और भी जल्दी पुरानी पडती हैं जो अपने समय के समाज के बाह्य यथार्थ से बँधी होती हैं। ऐसी कहानियाँ जब तक नयी होती है तब तक सब से नयी दीखती हैं, उन की तात्कालिक सम्पृक्ति और रेलेवेंस सब से अधिक जान पडती है, पर जब वे नयेपन से हटती हैं या नवतर के समान्तर आती हैं तब उतनी ही त्वरा से उन का नयापन धुँधला या झूठा पड जाता है, उन की 'प्रासंगिकता' प्रश्नाधीन हो जाती है।

इस कथन की जाँच किसी भी देश के साहित्य को ले कर की जा सकती है। कहीं भी काव्य उतनी जल्दी पुराना नहीं पडता, सर्वत्र कहानी ही सब

से जल्दी 'डेटेड' हो गयी हो गी—और कहानी में ये कहानियाँ और अधिक या और जल्दी जो कि अपने समय के समाज-जीवन और उस के लोकाचारों-मुहावरों में बँधी होंगी।

पर जो कहानियाँ इतनी जल्दी पुरानी नहीं पड़ती, या जो एक बार 'डेटेड' हो कर फिर नयी प्रासंगिकता पा जाती हैं, पा गयी हैं, उन में क्या खास बात होती है?

मानव-समाज केवल किसी एक युग का समाज नहीं है, देश-काल की रंगत लाने वाले लोकाचारों-मुहावरों और यहाँ तक कि सम्बन्धों के—विषय-गत या बाहरी यथार्थ के सभी उपकरणों के—नीचे, परे, गहरे में मानव-समाज की एक दूसरी पहचान मिल सकती है जो युगातीत है, जो समाज की पहचान से बढ़ कर मानव की पहचान है, जिस का यथार्थ सामाजिक यथार्थ-भर न हो कर मानवीय यथार्थ है। हमारी धारणा है कि पड़ताल करने पर हम पायेंगे कि जो कहानियाँ जल्दी पुरानी नहीं होती हैं, या जो पुरानी हो कर भी नयी बनी रही हैं या नयी हो गयी हैं, उन में रचनाकार की दृष्टि सामाजिक यथार्थ की परिधि में न बँधी रह कर मानवीय यथार्थ पर केन्द्रित रही होगी उन का आग्रह 'विषयगत' यथार्थ का न रह कर उस यथार्थ का रहा होगा जो विषयी और विषयी के आपसी व्यवहार में लक्षित या व्यंजित होता है और वहीं से फैल कर सामाजिक रूप लेता है—यानी सामाजिक हो कर भी 'अन्तर्-विषयी' बना रहता है जो इण्टर-सब्जेक्टिव होता है, आब्जेक्टिव नहीं होता।

एक तरफ हम एक क्षण का चित्र प्रस्तुत कर रहे हों या प्रस्तुतीकरण के लिए जुगो रहे हों—यानी कहानी लिख या रच रहे हों—और दूसरी तरफ हमारी दृष्टि अन्तर्-विषय यथार्थ पर साग्रह टिकी हो, तब रचनाकार के नाते हमारी कठिनाइयाँ बढ़ जाती हैं। बाह्य यथार्थ को देखना और प्रस्तुत करना कम कठिन है वह समस्या केवल पर्याप्त तन्त्र-कौशल की है। आर्थिक सम्बन्धों और तनावों के आधार पर ही उस बाह्य यथार्थ को निरूपित करना भी कम कठिन है वह समस्या पर्याप्त शिक्षा-दीक्षा की है। उसे पक्षधर-भाव से उपयोज्य बनाना भी कम कठिन है समस्या सामाजिक-राजनैतिक जोड-तोड और समझदारी की है। पर अन्तर्-विषयी वस्तु को पकड़ने के लिए एक-साथ हा एकाधिक विषयी के आभ्यन्तर संसार में प्रवेश करना—और वह भी भाव-

साथ स्वय विषयी बने रहते और अपना वैसा होने की पहचान बनाये रख
हुए—और वह फिर अपनी विषयी दृष्टि के कारण दूसरे विषयियो की विषयित
को धुँधला होने दिय बिन'—यह न तन्त्र पर अधिकार की समस्या है, न शिक्ष
की, न राजनैतिक समझदारी की । यहाँ प्रश्न मानवीय सवेदना का है । कह
को तो कह दिया जा सकता कि वह संवेदन या तो है, या नही है मानो लेख
या तो रचनाकार है या नही है । और "जो नही है उसका गम क्या ?" पर
मानना चाहता हूँ (मानना 'स्वीकार करना' और 'विश्वास करना' दोनो
अर्थों मे) कि सवेदन मे भी वृद्धि हो सकती है—विस्तार, गहराई औ
सघनता, सभी आयामो मे ।

यदि मानवीय सवेदन पर बल देना ठीक है तो मेरे सामने यहा एक अ
प्रश्न उठ खडा होता है । मेरे लिए यह मानना असम्भव हो जाता है कि 'कवि
दृष्टि' कहानी-लेखन मे बाधक होती है । या कि कवि कवि होने के नाते
घटिया कहानी लेखक होता है । बल्कि यही मानना अधिक सगत दीखता है
कहानीकार के अन्य गुणा से सम्पन्न व्यक्ति मे कवि-दृष्टि भी होने पर
अधिक महत्त्वपूर्ण कहानी लेखक हो सकता है । अधिक **महत्त्वपूर्ण:** भले
तात्कालिक दृष्टि से अधिक सफल या प्रभावी नही । और अधिक टिकाऊ
कालजयित्व की दीर्घतर अर्हता लिय हुए ।

लेकिन पिछली एक पीढी से कहानी सम्बन्धी सारी चर्चाए इसी बात
आस-पास घूमती रही हैं । कवि न होना, कवि-दृष्टि न रखना, कहानीकार
सब से बडा गुण माना और सिद्ध किया जाता है कहानीकार द्वारा भी अ
कहानी की अलग-अलग प्रवृत्तिया के पैरोकारा के द्वारा भी । मुझे यह बात ज
भी बेतुकी नही लगती कि भारत के महान् कहानीकारो की गणना मे पह
नाम रवीन्द्रनाथ ठाकुर का हो । यह भी मुझे जरा भी अप्रत्याशित नही लग
कि हिन्दी म भी अपने समकालीनो म—और युवतर लेखको मे भी—जिन
कहानियाँ हम दोबारा पढते है और रुचि से पढ सकते हैं वे भी कवि है—क
भी है और कहानीकार से पहले कवि-रूप मे पहचाने जाते है । नि सन्देह कवी
कहानी लेखका की कहानियाँ भी मुझे कई बार बडी मार्मिक, और अ
'सफल' भी, जान पडी हैं । पर एक बार पढ चुकने पर दोबारा सहज प्रवृत्ति
उन को पढने जाने की सम्भावना कम दिखी है। क्या पढी हुई कहानी

से जल्दी 'डेटेड' हो गयी होगी — और कहानी में वे कहानियाँ और अधिक या और जल्दी जो कि अपने समय के समाज जीवन और उस के लोकाचारों-मुहावरों से बँधी होंगी।

पर जो कहानियाँ इतनी जल्दी पुरानी नहीं पड़ती, या जो एक बार 'डेटेड' हो कर फिर नयी प्रासंगिकता पा जाती है पा गयी हैं, उन में क्या खास बात होती है?

मानव-समाज केवल किसी एक युग का समाज नहीं है, देश-काल को रंगने वाले लोकाचारों मुहावरों और यहाँ तक कि सम्बन्धों के—विषयगत या बाहरी यथार्थ के सभी उपकरणों के—नीचे, परे, गहरे में मानव-समाज एक दूसरी पहचान मिल सकती है जो युगातीत है, जो समाज की पहचान बढ़ कर मानव की पहचान है जिस का यथार्थ सामाजिक यथार्थ भर न हो मानवीय यथार्थ है। हमारी धारणा है कि पड़ताल करने पर हम पायेंगे कि कहानियाँ जल्दी पुरानी नहीं होती हैं या जो पुरानी हो कर भी नयी ब- है या नयी हो गयी हैं, उन में रचनाकार की दृष्टि सामाजिक यथार्थ को मे न बँधी रह कर मानवीय यथार्थ पर केन्द्रित रही होगी उन क 'विषयगत' यथार्थ का न रह कर उस यथार्थ का रहा होगा जो वि विषयी के आपसी व्यवहार में लक्षित या व्यंजित होता है और वही सामाजिक रूप लेता है—यानी सामाजिक हो कर भी 'अन्तर्- रहता है जो इण्टर सब्जेक्टिव होता है, आब्जेक्टिव नहीं होता

एक तरफ हम एक क्षण का चित्र प्रस्तुत कर रहे हों या प्र लिए जुगो रहे हों—यानी कहानी लिख या रच रहे हों—औ हमारी दृष्टि अन्तर् विषय यथार्थ पर साग्रह टिकी हो, तब र हमारी कठिनाइयाँ बढ़ जाती हैं। बाह्य यथार्थ को देखना ? कम कठिन है वह समस्या केवल पर्याप्त तन्त्र कौशल की है और तनावों के आधार पर ही उस बाह्य यथार्थ का निर्वा कठिन है वह समस्या पर्याप्त शिक्षा दीक्षा की है। उसे योग्य बनाना भी कम कठिन है समस्या सामाजिक और समझदारी की है। पर अन्तर् विषयी वस्तु को पक हो एकाधिक विषयी के आभ्यन्तर संसार में प्रवेश

साथ स्वयं विषयी बने रहते और अपना वैसा होने की पहचान बनाये रखते हुए—और वह फिर अपनी विषयी दृष्टि के कारण दूसरे विषयियों की विषयिता को धुँधला होने दिये बिना—यह न तन्त्र पर अधिकार की समस्या है, न शिक्षा की, न राजनैतिक समझदारी की। यहाँ प्रश्न मानवीय संवेदना का है। कहने को तो कह दिया जा सकता कि वह संवेदन या तो है, या नहीं है : यानी लेखक या तो रचनाकार है या नहीं है। और "जो नहीं है उसका गम क्या ?" पर मैं मानना चाहता हूँ (मानना 'स्वीकार करना' और 'विश्वास करना' दोनों ही अर्थों में) कि संवेदन में भी वृद्धि हो सकती है—विस्तार, गहराई और सघनता, सभी आयामों में।

यदि मानवीय संवेदन पर बल देना ठीक है तो मेरे सामने यहाँ एक और प्रश्न उठ खड़ा होता है। मेरे लिए यह मानना असम्भव हो जाता है कि 'कवि-दृष्टि' कहानी-लेखन में बाधक होती है। या कि कवि कवि होने के नाते ही घटिया कहानी लेखक होता है। बल्कि यही मानना अधिक संगत दीखता है कि कहानीकार के अन्य गुणों से सम्पन्न व्यक्ति में कवि-दृष्टि भी होने पर वह अधिक महत्त्वपूर्ण कहानी-लेखक हो सकता है। अधिक महत्त्वपूर्ण : भले ही तात्कालिक दृष्टि से अधिक सफल या प्रभावी नहीं। और अधिक टिकाऊ—कालजयित्व की दीर्घतर अर्हता लिये हुए।

लेकिन पिछली एक पीढ़ी से कहानी-सम्बन्धी सारी चर्चाएँ इसी बात के आस-पास घूमती रही हैं। कवि न होना, कवि-दृष्टि न रखना, कहानीकार का सब से बड़ा गुण माना और सिद्ध किया जाता है : कहानीकार द्वारा भी और कहानी की अलग-अलग प्रवृत्तियों के पैरोकारों के द्वारा भी। मुझे यह बात ज़रा भी बेतुकी नहीं लगती कि भारत के महान् कहानीकारों की गणना में पहला नाम रवीन्द्रनाथ टाकुर का हो। यह भी मुझे ज़रा भी अप्रत्याशित नहीं लगता कि हिन्दी में भी अपने समकालीनों में—और युवतर लेखकों में भी—जिन की कहानियाँ हम दोबारा पढ़ते हैं और रुचि से पढ़ सकते हैं वे भी कवि हैं—कवि भी हैं और कहानीकार से पहले कवि-रूप में पहचाने जाते हैं। निःसन्देह कवीतर कहानी लेखकों की कहानियाँ भी मुझे कई बार बड़ी मार्मिक, और अधिक 'सफल' भी, जान पड़ी हैं। पर एक बार पढ़ चुकने पर दोबारा सहज प्रवृत्ति से उन को पढ़ते जाने की सम्भावना कम दिखी है। क्या पढ़ी हुई कहानी को

# क्रम

यह वल्लरी अमर है, अनन्त है। जब मैं गिर जाऊँगा, तब भी शायद यह मेरे शरीर पर लिपटी रहेगी और उस म बची हुई शक्ति को चूसती रहेगी।

पर जब इस का अकुर प्रस्फुटित हुआ था, तब मैं क्षीण नही था। मेरे सुगठित शरीर म ताज़ा रस नाचता था, मेरा हृदय प्रकृति-सगीत मे लवलीन हो कर नाचता था, मैं स्वय यौवन रग मे प्रमत्त हो कर नाच रहा था * जब मेरी विस्तृत जडा के बीच म कही स इसका छोटा-सा अकुर निकला उस के पीले पीले, कोमल, तरल तन्तु इधर उधर सहारे की आशा स फैले और कुछ न पा कर मुरझाने लगे तब मैंन कितनी प्रसन्नता से इसे शरण दी थी कितना आनन्द मुझे इस के शिशुवत् कोमल स्पर्श से हुआ था ! उस समय शायद वात्सल्य भाव ही मरे हृदय म सर्वोपरि था। जब वह बढने लगी जब उस के शरीर म एक नयी आभा आ गयी तब उस के स्पर्श म वह सरलता, वह स्नेह नही रहा, उस म एक नूतनता आविर्भूत हुई एक विचित्र भाव आ गया, जिस मे मेरी स्वतन्त्रता नही रही। जब भी मैं कुछ सोचना चाहता, उसी का ध्यान आ जाता। उस ध्यान म लालसा थी और साथ ही कुछ लज्जा सी, स्वार्थ था और साथ ही उत्सर्ग हो जाने की इच्छा, तृष्णा थी और साथ ही तृप्ति भी, ग्लानि थी और साथ ही अनुरक्ति भी ! जिस भाव को आज मैं पूरी तरह समझ गया हूँ, उस का मुझे उन दिनो आभास भी नही हुआ था। उन दिना इस परिवर्तन पर मुझे विस्मय ही होता रहता था—और वह विस्मय भी आनन्द स ग्लानि से, लालसा स तृप्ति से, परिपूरित रहता था !

मेरे चरणा के पास एक छोटा-सा चिकना पत्थर
गाव की स्त्रियाँ आ कर सिन्दूर और तेल का लेप
कभी वे अपन कोमल हाथा स सिन्दूर
देती थी कोई-कोई युवती आ कर सहज
कर मरे इस सुडौल शरीर से अक भर लेती
कर व अपन कपोल मेरी कठिन त्वचा स
बहा कर चली जाती थी—मानो उस कुछ
ससार की उन सुकामल लतिकाआ के स्पर्श मे
नही थी। कभी-कभी, जब कोई सरला
दीन स्वर म कहती, 'देवता, मरी

जाता, और अपने पत्ते हिला कर कुछ कहना चाहता। न-जाने वे मेरा इंगित समझतीं या नहीं। न-जाने उन्हें कभी मेरी कृतज्ञता का ज्ञान होता या नहीं। मैं यही सोचता रहता कि अगर मैं नीरस पीपल न हो कर अशोक वृक्ष होता, तो अपनी कृतज्ञता तो जता सकता, उन प्रेम-विह्वलाओं के स्पर्श से पुष्पित हो, पुष्प-भार से झुक कर उन्हें नमस्कार तो कर सकता! पर मैं यह सोचता हुआ मूक हो रह जाता, और वे चली जातीं।

पर उन के स्पर्श से मुझे रोमांच नहीं होता था, मैं अपने शिखर से जड़ों तक काँपने नहीं लगता था। कभी-कभी जब कोई स्त्री आ कर मेरी आश्रिता इस अमरवल्लरी के पुष्प तोड़ कर मेरे पैरों में डाल देती, तब मेरे मर्म पर आघात पहुँचता था, पर उस से मुझे जितनी व्यथा होती, जितना क्रोध आता, उसे भी मैं व्यक्त नहीं कर पाता था। मैं विश्वकर्मा से मूक प्रार्थना करने लगता विश्वकर्मा मूक प्रार्थना भी सुन लेते हैं—कि उस स्त्री को कोई भी वैसी ही दारुण वेदना हो! वह मुझे देवता मान कर पुष्पों से पूजा करती थी, और मैं उस के प्रति इतनी नीच कामना करता था—किन्तु प्रेम के प्रमाद में बुद्धि भ्रष्ट हो जाती है!

कैसा विचित्र था वह प्रेम! अगर मैं जानता होता! अगर मैं जानता होता!

किन्तु क्या जान कर इस जाल में न फँसता? आज मैं जानता हूँ, फिर भी तो इस वल्लरी का मुझ पर इतना अधिकार है, फिर भी तो मैं इस के स्पर्श से गद्गद हो उठता हूँ!

प्रेम आईने की तरह स्वच्छ रहता है, प्रत्येक व्यक्ति उस में अपना ही प्रतिबिम्ब पाता है, और एक बार जब वह खंडित हो जाता है, तब जुड़ता नहीं। अगर किसी प्रकार निरन्तर प्रयत्न से हम उस के भग्नावशिष्ट खंडों को जोड़ कर रख भी लें तो उसमें पुरानी कान्ति नहीं आती। वह सदा के लिए कलंकित हो जाता है। स्नेह अनेकों चोटें सहता है, कुचला जा कर भी पुनः उठ खड़ा होता है; किन्तु प्रेम में अभिमान बहुत अधिक होता है, वह एक बार तिरस्कृत हो कर सदा के लिए विमुख हो जाता है। आज इस वल्लरी के प्रति मेरा अनुराग बहुत है, पर उस में प्रेम का नाम भी नहीं है—वह स्नेह का ही प्रतिरूप है। वह विह्वलता प्रेम नहीं है वह प्रेम की स्मृति की कसक ही है।

अपने इस प्रेम के अभिनय का जब मैं प्रत्यवलोकन करता हूँ, तब मुझे एक जलन-सी होती है। प्रेम में मुझे जो आशा थी, वह पूर्ण नहीं हुई, और उस की अपूर्ति के लिए मैं किसी प्रकार भी दोषी नहीं था। मुझे यही प्रतीत होता है कि नियन्ता ने मेरे प्रति, और इस लता के प्रति, और उन अबोध स्त्रियों के प्रति, जो मुझे देवता कह कर सम्बोधित करती थीं, न्याय नहीं किया। निर्दोष होते हुए भी हम अपने किसी अधिकार से, जिस का मैं वर्णन नहीं कर सकता, वंचित रह गये। जब इस भाव से, इस प्रवंचना के ज्ञान से, मैं उद्विग्न हो जाता हूँ तब मुझे इच्छा होती है कि मैं वृक्ष न हो कर मानव होता। इस तरह एक ही स्थान में बद्ध हो कर न रहता, इधर-उधर घूम कर अपने प्रेम को व्यक्त कर सकता, और—और इस तरह भुजहीन, असहाय न होता!

किन्तु क्या मानव हृदय मेरी सत्ता से इतना भिन्न है? क्या मानवों के प्रेम में और मेरे में इतनी असमानता है? क्या मानव में भी हमारी तरह मूक वेदनाएँ नहीं होतीं, क्या उन में भी प्रेम के अंकुर का अँधेरे में ही प्रस्फुटन और विकसन और अवसान नहीं हो जाता? क्या वे प्रेम विह्वल हो कर अपने-आप को अभिव्यक्ति के सर्वथा अयोग्य नहीं पाते, क्या उन में लज्जा अनुरक्ति का और ग्लानि लालसा का अनुगमन नहीं करती? वे मानव हैं हम वनस्पति, वे चलायमान हैं, हम स्थिर, पर साथ ही हम उनकी अपेक्षा बहुत दीर्घजीवी हैं और हमारी संयम-शक्ति भी उनसे बहुत अधिक बढ़ी-चढ़ी है। उन का प्रेम सफल होकर भी शीघ्र समाप्त हो जाता है और हममें प्रेम की जलन ही कितने वर्षों तक कसकती रहती है।

बहुत दिनों की बात है। उन दिनों मुझे इस वल्लरी के स्पर्श में मादकता का भास हुआ ही था, इस के आलिंगन से गुदगुदी होनी आरम्भ ही हुई थी! उन दिनों मैं उस नये प्रेम का विकास देखने और समझने में ही इतना व्यस्त था कि आसपास होने वाली घटनाओं में मेरी आसक्ति बिल्कुल नहीं थी, कभी-कभी विमनस्क होकर मैं उन्हें एक आँख देख भर लेता था। वह जो बात मैं कहने लगा हूँ, उसे मैं नित्यप्रति देखा करता था, किन्तु देखते हुए भी नहीं देखता था। और जब वह बात खत्म हो गयी, तब उस की ओर मेरा उतना ध्यान भी नहीं रहा। पर मेरे जाने बिना ही वह मुझ पर अपनी छाप छोड़ गयी, और आज मुझे वह बात नहीं, उस बात की छाप ही दीख रही है। मैं मानो प्रभात में

बालुकामय भूमि पर अंकित पदचिह्नों को देख कर, निशीथ की नीरवता में उधर से गयी हुई किसी अभिसारिका की कल्पना कर रहा हूँ।

मेरे चरणों पर पड़े हुए उस पत्थर की पूजा करने जो स्त्रियाँ आती थीं, उन में कभी-कभी कोई नयी मूर्त्ति आ जाती थी, और कुछ दिन आती रहने के बाद लुप्त हो जाती थी। ये नयी मूर्त्तियाँ प्रायः बहुत ही लज्जाशील होतीं, प्रायः उन के मुख फुलकारी के लाल और पीले अवगुंठन में ढँके रहते, और वे धोती इतनी नीची बाँधतीं कि उन के पैरों के नूपुर भी न दीख पाते। केवल मेरे समीप आ कर जब वे प्रणाम करने को झुकतीं, तब उन का गोधूम-वर्ण मुख क्षण-भर के लिए अनाच्छादित हो जाता, क्षण-भर उन के मस्तक का सिन्दूर कृष्ण मेघों में दामिनी की तरह चमक जाता, क्षण-भर के लिए उन के उर पर विलुलित हारावली मुझे दीख जाती, क्षण-भर के लिए पैरों की किंकिणियाँ उद्घाटित हो कर चुप हो जातीं और मुग्ध हो कर बाह्य-संसार की छटा को और अपनी स्वामिनियों के सौन्दर्य को निरखने लगतीं! फिर सब-कुछ पूर्ववत् हो जाता, अवगुंठन उन मुखों पर अपना प्रभुत्व दिखाने के लिए उन्हें छिपा कर रख लेते, हारावलियाँ उन स्निग्ध उरों में छिप कर सो जातीं, और नूपुर भी मुँह छिपा कर धीरे-धीरे हँसने लगते···

एक बार उन नयी मूर्त्तियों में एक ऐसी मूर्त्ति आयी, जो अन्य सभी से भिन्न थी। वह सब की आँख बचा कर मेरे पास आती और शीघ्रता से प्रणाम कर के चली जाती, मानो डरती हो कि कोई उस देख न ले। उस के पैरों में नूपुर नहीं बजते थे, गले में हारावली नहीं होती थी, मुख पर अवगुंठन नहीं होता था, ललाट पर सिन्दूर तिलक नहीं होता था। अन्य स्त्रियाँ रंग-बिरंगे वस्त्राभूषण पहन कर आती थीं, वह शुभ्रवसना थी। अन्य स्त्रियाँ प्रातःकाल आती थीं, पर उस का कोई निर्दिष्ट समय नहीं था। कभी प्रातःकाल, कभी दिन में, कभी सन्ध्या को वह आती थी। जिस दिन उस का आना सन्ध्या को होता था, उस दिन वह प्रणाम और प्रदक्षिणा कर लेने के बाद मेरे पास ही इस अमरवल्लरी का सहारा ले कर भूमि पर बैठ जाती, और बहुत देर तक अपने सामने सूर्यास्त के चित्र-विचित्र मेघ समूहों को, अलसी और पोस्त के पुष्पमय खेतों को और गाँव से आने वाले छोटे-से धूल-भरे पथ को देखती रहती। उस के मुख पर अतीत स्मृति-जनित वेदना का भाव व्यक्त हो जाता, कभी-कभी वह एक दीर्घ

निश्वास छोड देती···उस समय सहानुभूति और समवेदना म पत्ते भी सरसर ध्वनि कर उटते···वह कभी कुछ कहती नहीं थी, कभी कोई प्रार्थना नहीं करती थी। मुझे चुपचाप प्रणाम करनी और चली जानी—या वहीं बैठ कर किसी के ध्यान म लीन हो जाती थी। उस ध्यान मे कभी कभी वह कुछ गुनगुनाती थी, पर उस का स्वर इतना अस्पष्ट होता था कि मैं पूरी तरह समझ नहीं पाता था।

पहले मेरा ध्यान उस की ओर नहीं जाता था, किन्तु जब वह नित्य ही गोधूलि-वेला म वहाँ आ कर बैठने लगी, तब धीरे-धीरे मैं उस की ओर आकृष्ट होने लगा। जब सूर्य की प्रखरता कम होने लगती, तब मैं उस की प्रतीक्षा करने लग जाता था—कभी अगर उस के आने मे विलम्ब हो जाता, तो मैं कुछ उद्विग्न-सा हो उठता

एक दिन वह नहीं आयी। उस दिन मैं बहुत देर तक उस की प्रतीक्षा करता रहा। सूर्यास्त हुआ अँधेरा हुआ, तारे निकल आये आकाश-गंगा ने गगन को विदीर्ण कर दिया, पर वह नहीं आयी।

उस के दूसरे दिन भी नहीं, तीसरे दिन भी नहीं—बहुत दिनो तक नहीं। जब मैंने उस की प्रतीक्षा करनी छोड दी, तब सन्ध्या के एकान्त म मैं अपनी उदभ्रान्त मनोगति को इस अमरवल्लरी की ओर ही प्रवृत्त करने लगा

जब मै उस बिल्कुल भूल गया, तब एक दिन वह सहसा आ गयी। वह दिन मुझे भली प्रकार याद है। उस दिन आँधी चल रही थी, काले-काले बादल घिर आये थे, ठण्ड खूब हो रही थी। मैं सोच रहा था कि वर्षा आयेगी, तो अमर-वल्लरी की रक्षा कैसे करूँगा। एकाएक मैंने देखा उस धूलिधूसर पथ पर वह चली आ रही थी। वह अब भी पहले की भाँति अनलकृत थी, उस का शरीर अब भी श्वेत वस्त्रो से आच्छादित था, पर उस की आकृति बदल गयी थी, उस का सौन्दर्य लुप्त हो गया था। उस के शरीर म काठिन्य आ गया था, मुख पर झुर्रियाँ पड गयी थी, आँखें धँस गयी थी, ओठ ढीले हो कर नीचे लटक गये थे। जब उस पहली मूर्त्ति से मैंने उस की तुलना की, तो मेरा अन्तस्तल काँप गया। पर मैं चुपचाप प्रतीक्षा मे खडा रहा। उस ने मेरे पास आ कर मुझे प्रणाम नहीं किया, न इस वल्लरी का सहारा ले कर बैठी ही। उस ने एक बार चारो ओर देखा, फिर बाँहें फैला कर मुझ से लिपट गयी और फूट-फूट कर रोने लगी। उस के तप्त आँसू मेरी त्वचा को सींचने लगे

मैंने देखा, वह एकवसना थी, और वह वस्त्र भी फटा हुआ था। उस के केश व्यस्त हो रहे थे, शरीर धूल से भरा हुआ था, पैरों से रक्त बह रहा था ··

वह रोते-रोते कुछ बोलने भी लगी ··

'देवता मैं पहले ही परित्यक्ता थी, पर मेरी बुद्धि खो गयी थी! मैं जहाँ गयी, वहीं तिरस्कार पाया, पर फिर भी तुम्हारी शरण छोड़ गयी! मैं कृतघ्ना थी चली गयी। किस आशा से? प्रेम—धोखा—प्रवंचना! प्रतारणा! उस छली ने मुझे ठग लिया, फिर —फिर—देवता, मैं पतिता, भ्रष्टा, कलंकिनी हूँ। मुझे गाँव के लोगों ने मार कर निकाल दिया, अब मैं —मैं निर्लज्जा हूँ! अब तुम्हारी शरण आयी हूँ, अकेली नहीं, कलंक के भार से दबी हुई, अपनी कोख में कलंक धारण किये हुए!"

उस का वह रुदन असह्य था, पर हम को विश्वकर्मा ने चुपचाप सभी कुछ सहने को बनाया है!

मुझ पर उस का पाश शिथिल हो गया, उस के हाथ फिसलने लगे, पर उस की मूर्छा दूर न हुई। रात बहुत बीत गयी, उस का सज्ञा शून्य शरीर काँपने लगा, फिर अकड़ गया वह मूछा में ही फिर बड़बड़ाने लगी

'देवता हो? छली! कितना धोखा कितनी नीचता! प्रेम की बातें करते तुम्हारी जीभ न जल गयी! तुम्हारी शरण आऊँगी, तुम्हारी! वह कलंक का टीका नहीं है, मेरा पुत्र है! तुम नीच थे, तुम ने मुझे अलग कर दिया। वह मेरा है तुम्हारे पाप से क्यों कलंकित हो गया? तुम देवता हो देवता। मैं तुम्हारी शरण से भाग गयी थी। पर वह पाप—उस म तो मेरा भी हाथ था? तुम्हारी शरण में मुझे शान्ति मिलेगी! मैं ही तो उस के पास गयी थी—कलंकिनी! पर वह अबोध शिशु तो निर्दोष है, वह क्या जलेगा? क्यों काला होगा? दवता, तुम बड़े निर्दय हो। उसे छोड़ देना! मैं मरूँगी, जलूँगी, पर वह बच कर कहाँ जायगा! देवता, देवता, तुम उस का पोषण करना!'

उस के शरीर का कम्पन बन्द हो गया, प्रलाप भी शान्त हो गया—पर कुछ ही देर के लिए!

धीरे धीरे तारागण का लोप हो गया, आकाश गगा भी छिप गयी। केवल पूर्व में एक प्रोज्ज्वल तारा जगमगाता रह गया। पवन की शीतलता एकाएक

बढ गयी, अन्धकार भी प्रगाढतर हो गया···उस महाशान्ति मे एकाएक उस के शरीर मे सजीवन आ गया, वह एक हृदय-विदारक चीख मार कर उठी, उठते ही उस ने अपने एकमात्र वस्त्र को फाड डाला। फिर वह गिर गयी, उस के अगो के उत्क्षेप बन्द हो गये, उस का शरीर शिथिल, नि स्पन्द हो गया··

जब सूर्य का प्रकाश हुआ, तब मैंने देखा, वह मेरे चरणो मे पडी है, उस का विवस्त्र और सज्ञाहीन शरीर पीला पड गया था, और उस के अग नीले पड गये थे···उस के पास ही उस का फटा हुआ एकमात्र वस्त्र रक्त से भीगा हुआ पडा था—और उस के ऊपर एक मलिन, दुर्गन्धमय मासपिंड···और वर्षा के प्रवाह मे वह रक्त धुल कर, बह कर, बहुत दूर तक फैल कर कीचड को लाल कर रहा था···

कैसी भैरव थी वह आहुति !

क्या यही है मानवो का प्रेम !

शायद मेरी धारणा गलत है। शायद मेरे अपने प्रेम की उच्छृङ्खलता ने मेरी कल्पना को भी उद्भ्रान्त कर दिया है। मानव अल्पायु हो कर भी इतने नीच हो सकते हैं, इस का सहसा विश्वास नही होता ! पर जब मुझे ध्यान हो आता है कि मेरी जडें दो ऐसी बलियो के रक्त मे सिक्त है, जिन के अन्त का एकमात्र कारण यही था, जिसे वे मानव-प्रेम कहते है, तब मुझे मानवता के प्रति ग्लानि होने लगती है। पर उन दोनो का बलिदान प्रेम की वेदी पर हुआ था, या इन मानवों के समाज की, या वासना की ? वह स्त्री तो वचित थी, उस ने तो प्रेम के उत्तर मे वासना ही पायी थी। पर उस का अपना प्रेम तो दूषित नही था, वह तो वासना की दासी नही थी। और समाज—समाज ने तो पहले ही उस ठुकरा दिया था समाज ने तो उस से कोई सम्बन्ध नही रखा था। और उस अजात शिशु ने समाज का क्या बिगाडा था, वह वासना मे कब पडा था ?

मेरे नीचे उस पत्थर की पूजा करने कितनी ही स्त्रियां आती थी, वे तो सभी प्रसन्नवदना होती थी, उन की बात मै क्यो सोचता ? मानव-प्रेम की असफलता का एक यही उदाहरण मैंने देखा था, उसी पर क्यों अपना चित्त स्थिर किये हूँ ? वे जो इतनी आच्छादित, अवगुठित, अलकृत चपलाएँ वहाँ आती थी और सहज स्वभाव से या कभी-कभी सम्भ्रम से मेरे सिन्दूर-तिलक

लगातीं और मेरा आलिंगन कर लेती थी, उन के प्रणय तो सभी सुखमय होते होंगे, उन का प्रेम तो इतना विमूढ और विवेकहीन नहीं होता होगा ? और फिर मानवों का तो प्रेम के विषय में आत्म-निर्णय करने का अधिकार होता है ? उन के जीवन में तो ऐसा नहीं होता कि विधाता—या मनुष्य ही—जिस वल्लरी को उन के निकट अंकुरित कर दें, उसी से प्रणय करने को बाध्य हो जाना पड़े ?

पर मैंने सुना है—गाँव से पूजा के लिए आने वाली उन स्त्रियों के मुख से ही सुना है—कि उन के समाज में भी इस प्रकार के अनिच्छित बन्धन होते हैं। एक बार मैंने देखा भी था—देखा तो नहीं था, किन्तु कुछ ऐसे दृश्य देखे थे जिस से मुझे इस की अनुभूति हुई थी ···

कभी-कभी, सन्ध्या के पक्षि रव-कूजित एकान्त में, मुझे एकाएक इस बात का उद्बोधन होता है कि मेरा जीवन—इतना लम्बा जीवन !—व्यर्थ बीत गया ··इस वल्लरी के अनिच्छित बन्धन से—पर जो मुझे पागल कर देता है, मेरे हृदय में उथल-पुथल मचा देता है, मेरे शरीर को हर्ष और व्यथा से विह्वल कर देता है, जिस से छूट जाने की मैं कल्पना भी नहीं कर सकता, उस बन्धन को अनिच्छित कैसे कहूँ ? इस उद्बोधन की उग्रता को मिटाने के लिए मैं कितना प्रयत्न करता हूँ, पर वह जाती नहीं ··मेरे हृदय में यह निरर्थकता का ज्ञान, यह जीने की इच्छा, यह संचित शक्ति का व्यय करने की कामना, किसी और भाव के लिए स्थान ही नहीं छोड़ती ! मैं चाहता हूँ, अपने व्यक्तित्व को प्रकृति की विशालता में मिटा दूँ, इस निरर्थकता के ज्ञान को दबा दूँ और जैसा कभी अपने यौवन-काल में था, वैसा ही फिर से हो जाऊँ, पर कहाँ एक बूढ़े वृक्ष की चाह और कहाँ विधाता का अमिट निर्देश ! मैं बोलना चाहता हूँ—मेरे जिह्वा नहीं है, हिलना चाहता हूँ—मेरे पैर नहीं हैं; रोना चाहता हूँ—पर उस के लिए आँखें ही नहीं हैं तो आँसू कहाँ से आयेंगे···मैं चाहता हूँ, किसी से प्रेम कर पाऊँ—इतना विशाल, इतना अचल, इतना चिरस्थायी प्रेम कि संसार उस से भर जाये, पर मेरी अपनी विशालता, मेरी अपनी अचलता, मेरा अपना स्थायित्व इस कामना में बाधा डालता है ! मैं प्रेम की अभिव्यक्ति कर नहीं सकता, और जब करना चाहता हूँ, तब लज्जित हो जाता हूँ···जितना विशाल मैं हूँ, इतनी विशाल धुरा अपने प्रेम के लिए कहाँ पाऊँ ? और किसी अकिंचन

वस्तु से प्रेम करना प्रेम की अवहेलना है

यह अमरवल्लरी—इस म स्थायित्व है दृढता है पर यह चचला भी है, और इस म विशालता भी नही है—यह तो मेरे ही शरीर के रस म पुष्ट होती है।

एक स्मृति-सी मरे अन्तस्तल म घूम रही है पर सामने नही आती मुझे उस का उपस्थिति का आभास ही होता है। जिस प्रकार कुहरे म जलता हुआ दीपक नही दीख पडता पर उस स आलोकित तुषारपुज दीखता रहता उसी तरह स्मृति स्वय नही प्रकट होती परन्तु स्मृति मेरे अन्तस्तल म काँप रहा है।

उस स्मृति का सम्बन्ध इसी प्रेम की विशालता स था इतना मैं जानता हूँ पर क्या सम्बन्ध था नही याद आता

एक और घटना याद आती है जिस ने किसा समय एकाएक विद्युत की तरह मेरे हृदय को आलोकित कर दिया था—पर इतने प्रदीप्त आलाक म कि मैं बहुत देर के लिए चकाचौंध हो गया था

उन दिनो मेरी पूजा—या मेरे चरणस्थित देवता की पूजा—नही होती थी। जब से वहाँ रक्त प्रलिप्त देह और मासपिंड पाया गया तब स लोग शायद मुझ से डरन लगे थे। कभी कभी सध्या को जब कोई बटोही उधर से निकलता था तब एक बार सम्भ्रम से मेरी ओर देख कर जल्दी जल्दी चलने लग जाता था। दिन म कभी कभी लडके उस धूल भरे पथ म आ कर खडे हो जाते और वही से मेरी ओर इगित कर के चिल्लाते भुतहा! भुतहा! मैं उन का अभिप्राय नही समझता था फिर भी उन के शब्दो म उपेक्षा और तिरस्कार का स्पष्ट भाव मुझे बहुत दुख देता था

क्या मानवा की भक्ति उतनी ही अस्थायिनी है जितना उन का प्रेम? अभी उस दिन मैं गाव के विधाता की तरह पूजित था इतनी स्त्रिया मेरे चरणो मे सिर नवाती थी और प्रार्थना करती थी देवता मेरा दुख मिटा दो! मुझम दुख मिटाने की शक्ति नही थी पर एक मूक सहानुभूति तो थी। मेरी अचलता उन की मेरे प्रति श्रद्धा कम नही करती थी बढाती ही था। पर जब उस स्त्री ने आ कर मेरे चरणो म अपना दुख स्वय मिटा लिया तब उन के हृदय से आदर उठ गया! इतने दिन स मैं दुख की कथाएँ सुना करता था देखा कुछ नही था। उस दिन मैंने देख लिया कि मानवता का दुख कहा है

पर उस ज्ञान से ही मैं कलुषित हो गया ! जब मैं दुःख जानता ही नहीं था, तब इतने प्रार्थी आते थे। अब मैं जान गया हूँ, तब वे दुःख-निवारण की प्रार्थना करने नहीं आते, मेरा ही दुःख बढ़ा रहे हैं।

*भक्ति तो अस्थायिनी है ही—भक्ति और प्रेम का कुछ सम्बन्ध है।* मैं अभी तक प्रेम ही को नहीं समझ पाया हूँ, यद्यपि इस की मुझे स्वयं अनुभूति हुई है। भक्ति—भक्ति मैंने देखी ही तो है !

जब मेरे वे उन्माद के दिन बीत गये, जब मेरी त्वचा में कठोरता आने लगी, मेरी शाखाओं में गाँठें पड़ गयी, तब मुझे प्रेम का नया उद्बोधन हुआ। मेरे बिखरे हुए विचारों में फिर एक नये आशा-भाव का संचार हुआ, संसार मानो फिर से संगीत से भर गया···

कीर्त्ति—अच्छी या बुरी—कुछ भी नहीं रहती। एक दिन मैंने अपनी सत्कीर्त्ति को धूल में मिलते देखा था, एक दिन ऐसा आया कि मेरी कुकीर्त्ति भी बुझ गयी। सत्कीर्ति का मन्दिर एक क्षण ही में गिर गया था, कुकीर्त्ति के मिटने में वर्षों लग गये—पर वह मिट गयी। लोग फिर मेरे निकट आने लगे, पूजा-भाव से नहीं, उपेक्षा से। गाँव की स्त्रियाँ फिर मेरे चरणों में बैठने लगीं, आदर से नहीं, दर्प से, या कभी थकी होने के कारण। बालिकाएँ फिर मेरे आसपास एकत्र हो कर नाचने लगीं, न श्रद्धा से, न तिरस्कार से, केवल इस लिए कि घर से भाग कर वहाँ आ जाने में उन्हें आनन्द आता था। मेरे टूटे हुए मन्दिर का पुनर्निर्माण तो नहीं हुआ, पर उस के भग्नावशेष पर चूना फिर गया !

*पर उस खँडहर से ही नयी आशा उत्पन्न हुई !*

जब प्रभात होता था, मेरा शिखर तोतों के समूह से एकाएक ही कूजित हो उठता था, शीतल पवन में मेरे पत्ते धीरे-धीरे काँपने लगते थे, न-जाने कहाँ से आ कर कमला की सुरभि वातावरण को भर देती थी, इस बल्लरी के शरीर में भी एक उल्लास के कम्पन का अनुभव मुझे होता था, जब सारा संसार एक साथ ही कम्पित, सुरभित, आलोकित हो उठता था, तब वह आती थी और उन खेतों में, जिन में छटी हुई घास में, अर्धविस्मृत अलसी और पोस्त के फूलों का प्रेत नाच रहा था, बहुत देर तक इधर-उधर घूमती रहती थी। फिर जब धूप बहुत बढ़ जाती थी, जब उस का मुख श्रम से आरक्त हो जाता

था, और उस पर स्वेद-बिन्दु चमकने लगते थे, तब वह हँसती हुई आ कर मेरी छाया में बैठ जाती थी।

उस की वेश-भूषा विचित्र थी। गाँव की स्त्रियों में मैंने यह नहीं देखी थी। वह प्रायः श्वेत या नीला आभरण पहनती थी, और उस के केश आँचल में ढके नहीं रहते थे। उस का मुख नमित नहीं रहता था वह सदा सामने की ओर देखती थी। उस की आँखों में भीरुता नहीं थी, अनुराग था और साथ ही थी एक अव्यक्त ललकार— मानो वे संसार से पूछ रही हों, 'अगर मैं तुम्हारी रीति को तोड़ूँ तो तुम क्या कर लोगे ?"

वह वहाँ समाधिस्थ-सी हो कर बैठ रहती, उस के मुख पर का वह मुग्ध भाव देख कर मालूम होता कि वह किसी अकथनीय सुख की आन्तरिक अनुभूति कर रही हो। मैं सोचता रहता कि कौन-सी ऐसी बात हो सकती है, जिस की स्मृतिमात्र इतनी सुखद है ! कितने ही दिन वह आती रही, नित्य ही उस के मुख पर आत्म विस्मृति का वह भाव जाग्रत् होता नित्य ही वह एक घंटे तक ध्यानस्थ रहती और आ कर चली जाती, पर मुझे उस पर परमानन्द के निर्झर का स्रोत न मालूम होता।

फिर एक दिन एकाएक भेद खुल गया— जिस परिहासमय देवता की उपासना मैंने की थी, वह भी उसी की उपासिका थी परन्तु परिणाम हमारे कितने भिन्न थे !

एक दिन वह सदा की भाँति अपने ध्यान में लीन बैठी थी। उस गाँव से आने वाले पथ पर एक युवक धीरे-धीरे आया, और मेरे पीछे छिप कर उसे देखने लगा। उस का ध्यान नहीं हटा, वह पूर्ववत् बैठी रही। जब उस की समाधि समाप्त हो गयी, तब वह उठ कर जाने लगी, तब भी उस ने नवागन्तुक को नहीं देखा।

वह युवक स्मित-मुख से धीरे-धीरे गाने लगा

चूनरी विचित्र स्याम सजिकै मुबारक जू
ढाँकि नख-सिख में निपट सकुचाति है,
चन्द्रमैं लपेटि कै समटि कै नखत मानो
दिन को प्रणाम किये रात चली जाति है !

वह चौंक कर घूमी, फिर बोली, 'तुम—यहाँ !" उस के बाद जो-कुछ

हुआ, उस का वर्णन मैं नहीं कर सकता। वह था कुछ नहीं—केवल कोमल शब्दों का विनिमय, आँखों का इधर-उधर भटक कर मिलन और फिर नमन—बस। पर मेरे लिए उस में एक अभूतपूर्व आनन्द था—न-जाने क्यों।

कुछ दिन तक नित्य यही होता रहा। किसी दिन वह पहले आती, किसी दिन युवक, पर दोनों ही के मुख पर वह विमुग्धता का, आत्म विस्मृति का, भाव रहता था। जिस दिन युवक पहले आता, वह मेरी छाया में बैठ कर गाता

नामसमेत कृतसंकेत वादयते मृदुवेणुम्—
बहुमनुतेऽनु ते तनुसंगतपवनचलितमपि रेणुम्।

और जिस दिन वह पहले आती, वह उन खेतों में घूमती रहती, कभी-कभी ओस से भीगा हुआ एक-आध तृण उठा कर दाँतों से धीरे-धीरे कुतरने लगती।

एक दिन वह घूमते-घूमते थक गयी, और मेरे पत्तों की सघन छाया में इस वल्लरी के बन्धन को मेखलावत् पहन कर बैठ गयी। युवक नहीं आया।

दोपहर तक वह अकेली बैठी रही—उस के अंग अंग में प्रतीक्षा थी, पर व्यग्रता नहीं थी। जब वह नहीं आया, तब वह कहने लगी—न-जाने किसे सम्बोधित कर के, मुझे या इस वल्लरी को, या अपने आप को, या किसी अनुपस्थित व्यक्ति को—कहने लगी

"यह उचित ही हुआ। और क्या हो सकता था? अगर कर्तव्य भूल कर सुख ही खोजने का नाम प्रेम होता, तो—! मैं जो-कुछ सोचती हूँ, समझती हूँ अनुभव करती हूँ, उस का अणुमात्र भी व्यक्त नहीं कर सकी—पर इस से क्या? जो-कुछ हृदय में था—है—उस से मेरा जीवन तो आलोकित हो गया है। प्रेम में दुःख-सुख, शान्ति और व्यथा, मिलन और विच्छेद, सभी हैं, बिना वैचित्र्य के प्रेम जी नहीं सकता···नहीं तो जिसे हम प्रेम कहते हैं, उस में सार क्या है?"

वह उठी और चली गयी। मेरी छाया से ही निकल कर नहीं, मेरे जीवन से निकल गयी। पर उस के मुख पर मलिनता नहीं थी, अब भी वही आत्म-विस्मृति उस की आँखों में नाच रही थी···

मैं थोडी देर चुप रहा—सोचता रहा कि अगर गाँवो की प्रतिभा शहरो मे जाने लगेगी, तो फिर हम नये स्वातन्त्र्य का फायदा ही क्या हुआ !

"अच्छा दिमी, तुम पीटर्सबर्ग मे करोगे क्या !"

"यह तो अभी नही सोचा—अभी तो इतना ही निर्णय किया है कि कुछ करूँगा जरूर।"

"और तुम, सर्जी ?"

"मैं तो ज़ार की सेना मे कर्नल होऊँगा।"

मैं कुछ हँसा। फिर मैंने पूछा, "ज़ार की घोषणा से तुम्हे व्यक्तिगत लाभ तो हुआ है, पर देश पर क्या असर होगा, कभी सोचा है ?"

दिमीत्री बोला, "मैं तो समझता हूँ, इतना लडाई-झगडा करने पर भी हमे कुछ नही मिला। यह जो सीमित स्वातन्त्र्य हमे मिला है, आज से कही पहले मिलना चाहिए था। बल्कि मुझे अचम्भा होता है कि हम इतने दिन बँधे कैसे रहे ! जब हम सब बराबर है—"

सर्जियस बीच मे बात काट कर बोला, "यह धारणा गलत है। आदमी कभी बराबर नही होते। जिस को हम स्वातन्त्र्य कहते हैं, वह होता ही नही। एक का ज़ार और दूसरे का मजदूर होना स्वाभाविक है। यह भी स्वाभाविक है कि शासक थोडे हो और शासित बहुत, क्योकि धन की तरह शक्ति का स्वभाव है कि एक ही केन्द्र पर संचित होती रहो है। शक्ति एक केन्द्र मे बिखर कर नष्ट होती रहे, यह प्रकृति के विरुद्ध बात है।"

दिमीत्री ने उत्तर दिया, "और जिधर प्रकृति हमे घसीटे, उधर ही हम सद्द घोडे की तरह दुम दबाये चलते जायें, यह मानवता के विरुद्ध है। हम मनुष्य तभी है, जब हम प्रकृति की प्रेरणाओ को दबा कर अपने आदर्श को ऊपर रखें। जब हम आदर्श स्थापित करते हैं, तब यह सोच कर नही करते कि प्रकृति हम उस का अनुसरण करने देगी या नही। पहले आदर्श स्थापित होता है, फिर यदि प्रकृति उस मे रुकावट डाले, तो उस मे भी लडना पडता है। क्यों, मास्टर निकोलाई ?"

मैं उत्तर दिये बिना सर्जियस की ओर देखने लगा। वह बोला, "यह खोखला आदर्शवाद है। वास्तव मे ऐसा कहाँ होता है ? हम आदर्श सामने रखते है, और बडी ऐंठ से उस का अनुसरण करते हैं; पर जब प्रकृति सामने

आती है, तो कौन उस म लडता है ? लोग दुबक कर आदर्श बदल लेते हैं। माल्थुस ने जब अपने सिद्धान्तो का प्रचार किया तब लोग चिल्लाने लगे, आदमी बहुत बढ रहे हैं, इनके रोकने के लिए सयम चाहिए। प्रकृति चिल्लायी, यह नही होना ! फिर किस ने किया सयम ? लोग सन्तान निग्रह के रासायनिक तरीके ढूंढने लग गये। प्रकृति के विरुद्ध हम कभी सफल नही हो सकते।"

दिमीत्री कुछ हँस कर बोला, "यही तो ! तुम क्या समझते हो सयम प्रकृति के प्रतिकूल है ? यह जिसे तुम सन्तान-निग्रह कहते हो, यही तो प्रकृति के विरुद्ध है। सयम तो पशु भी करते है। अगर मान भी लें कि विषय तृप्ति ही प्रकृति का नियम है, तो क्या हम इस का विरोध नही करते ? जैसे—"

वह कुछ शर्मा कर रुक गया। मैंने कहा, "क्यो दिमी, रुक क्या गये ?"

वह बोला, "एक उदाहरण देने लगा था, वह कुछ भद्दा है, इस लिए रुक गया।"

मुझे कुछ कौतूहल हुआ। मैंने कहा, "अगर लागू हो तो दे दो कोई हर्ज नहीं है।"

वह कहने लगा, 'अपने ही आत्मीया के प्रति हमारे हृदय मे वासनाएँ क्यो नही जागती ?" उन के प्रति क्यों हमारे मन मे आदर का भाव रहता है, क्यो पवित्र विचार होते हैं ? यह तो प्रकृति का नियम नही है ? पशुओ म तो कोई ऐसा भेद-भाव नही होता ? यह प्रकृति पर आदर्श की जीत नही, तो और क्या है ?"

सर्जियस कुछ सोच मे पड गया। मैंने देखा, इन दोनो की विचार-शैली अभी पकी नही थी, परिष्कृत नही हुई थी। फिर भी यह मैं जान गया कि दोनो सामाजिक और राजनैतिक समस्याओ का अध्ययन अच्छी तरह कर रहे हैं। यह भी समझने मे देर नही लगी कि दोनो की वृत्तियाँ उन्हे किधर-किधर प्रेरित करेंगी। मैंने दोनो के कन्धो पर हाथ रख कर हँसते हुए कहा, "तुम लोग प्रसग से कितनी दूर निकल गये !"

दिमीत्री बोला, "फायदे की बात सोचते ही सिद्धान्त सामने आ जाते हैं, क्योकि मैं फायदा उस को समझता हूँ, जिस से आदर्श का पोषण हो। सर्जी का मत मुझ स भिन्न है।" यह कह कर उस ने सर्जियस की ओर देखा।

उस ने कहा—हाँ, मैं आदर्श उस को गिनता हूँ, जो लाभप्रद हो।"

मैंने दोनों की पीठ ठोक कर कहा, "तुम दोनों फिलास्फर हो गये हो! चलो, ज़रा घूमने चलें।"

वे मेरे साथ हो लिये।

जब हम लौटे, तब अँधेरा हो रहा था। जब हम गाँव के छोर पर पहुँचे, अलग होने का समय आया, तो मैंने पूछा, "अच्छा, तो फिर कब मिलोगे?"

दिमीत्री हँस कर बोला, "पहले का तो पता नहीं, हाँ, 1920 मे आज के दिन अवश्य मिलेंगे।"

मैं ने विस्मित हो कर पूछा, "कैसे, दिमी?"

वह सर्जियस की ओर देख कर बोला, "हम दोनों ने एक षड्यन्त्र रचा है। आज से पूरे पन्द्रह साल बाद हम स्कूल के बड़े खम्भे के नीचे मिलेंगे। चाहे कहीं हों, कितना ही काम छोड़ कर आना पड़े, आवेंगे अवश्य। और शायद अपने-अपने अनुभव एक-दूसरे को सुनायेंगे।"

"किस समय?"

"रात को आठ बजे।"

"अच्छा, अगर मैं आ सका, तो शायद मैं भी आ जाऊँ।"

कुछ देर तक हम चुप रहे। फिर सर्जियस बोला, "अच्छा, मास्टर निकोलाई, अब पन्द्रह वर्ष के लिए विदा दीजिए।" यह कह कर उस ने रूसी ढंग से सिर से ऊपर हाथ उठा कर सलाम किया।

मैंने कहा, "ऐसे नहीं, सर्जो!" और उस से हाथ मिलाये। फिर वह कुछ हट कर खड़ा हो गया। मैंने दिमीत्री से हाथ मिलाये। वह हँसता हुआ बोला, "मास्टर निकोलाई, इस षड्यन्त्र को भूलना मत।"

मैंने कहा, "मैं नहीं भूलूँगा।"

क्षण-भर में वे आँखों से ओझल हो गये। मैं भी अँधेरे में सेनों में से हो कर धीरे-धीरे अपने स्कूल की ओर चल पड़ा।...

इस के बाद...मैं फिर अध्ययन और अध्यापन के फेर में पड़ गया। आँधियाँ आयीं और चली गयीं, उत्पात खड़े हुए और बैठ गये; विस्फोट हुए और बुझ गये। पर हमारे स्कूल के जीवन में कोई परिवर्तन नहीं हुआ...हाँ, मुझ में जो-कुछ भावुकता थी, धीरे-धीरे मिट गयी; जो कविता थी, वह अनुभव की दृढ़

शृंखला मे घुट कर मर गयी—और दिमीत्री और सर्जियस भी धीरे धीरे भूल गय उन क षडयन्त्र की और अपनी प्रतिज्ञा की स्मृति भी बुझ गयी।

पर मन 1917 की क्रान्ति जब आयी तब हमारा छोटा-सा शहर भी उस म बच नही सका। स्कूल टूट गया सब अध्यापक और वहुत से छात्र लाल झडे क नीच जा खडे हुए। मै भी उस क्रान्ति की लपेट म—या उस अज्ञात शक्ति क प्रवाह म—आ गया और एक साधारण सिपाही की वर्दी पहन कर उस झडे की छाया मे लडने लगा। फिर फिर मैंने वहुत कुछ देखा—जीवन कितना वीभत्स हो सकता है भूख की व्यथा कैसी होती है सारी-सारी रात जाग कर रेत की बोरियो के मोर्चे पर गिरती हुई बर्फ मे बैठ कर पहरा देने म क्या मजा है बर्फ से भी शीतल बन्दूक की नली ठिठुरे हुए हाथो म पकड कर बारह घंटे खडे रहने पर प्राणिमात्र के प्रति कैसी जलन हृदय मे होती है, लहू म सनी हुई वर्दी शरीर म पाच पाँच दिन अलग न कर सकने मे आत्म बल पर कैसा प्रभाव पडता है—इन सब बातो का अनुभव सन 1917 के तीन ही महीनो म हो गया उस क बाद सुना क्रान्ति समाप्त हो गयी। हम लौट आये। आ कर देखा जहा स्कूल था वहाँ एक होटल खुला हुआ है! स्कूल वहाँ स उठ कर एक नये भवन म चला गया था।

जीवन म थोडा सा वैचित्र्य आ गया। पर हम धीरे धीरे फिर शृंखलाओ म बद्ध होन लगे। हाँ इस बार इस बन्धन की गति कुछ कम हो गयी क्योकि देश म अशान्ति छायी हुई थी एक क्रान्ति की राख मे दूसरी क्रान्ति की आग सुलग रही थी

इधर उधर से विचित्र समाचार आने लगे। साम्यवादी फौज का एक अश जा कर साम्राज्यवादियो के दल म मिल गया और घर ही म युद्ध होने लग गया।

फिर एक दिन सुना नयी क्रान्ति होने वाली है। बर्फ पडनी आरम्भ ही हुई थी कि नयी क्रान्ति हो भी गयी—उस को दस दिन भी नही लगे।

फिर देश म कुछ शान्ति हुई और मेरा जीवन पुराने ढाँचे म अच्छी तरह बैठ गया।

शान्ति तो हो गयी, पर साम्राज्यवादियो के उत्पात बन्द नही हुए। मास्को म काव म और विशेषत पीट्रोग्राड मे—पीटर्सबर्ग अब पीट्रोग्राड हो

गया था—उन की गुप्त समितियाँ आतंक फैलाने लगीं। सोवियत ने उन के प्रति घोर दमन-नीति का अनुसरण किया।

होते-होते सन् 1920 आया···हमें फिर सन् 1905 की घोषणा के उपलक्ष्य में छुट्टी मिली···

इस बार स्कूल का उत्सव नहीं हुआ। सब अपने-अपने घरों को चले गये। और मैं—सारा दिन बाजार में घूमता रहा, शाम को थका-माँदा उसी होटल पर पहुँचा, जहाँ किसी दिन हमारा स्कूल होता था। मैंने दरवाज़े के पास ही एक मेज पर बैठ कर रोटी, भूने हुए आलू, सिरका और एक गिलास पानी—बीयर उन दिनों दुर्लभ थी!—मँगाया और धीरे-धीरे खाने लगा। खाते-खाते सोच रहा था, जिन दिनों यहाँ स्कूल था, उन दिनों की और आज की मनोवृत्ति में कितना अन्तर है। उन दिनों आशावाद कितना सुखमय था—और आज जीवन कितना नीरस हो गया है! मैं सोचता जाता और होटल के बाहर लगे उस बड़े गैस-लैम्प की ओर देखता जाता। उस पर जब पतंगे जल-जल कर गिरते, तो मुझे एक विचित्र शान्ति का अनुभव होता। शायद अपने जीवन की नीरसता के लिए सान्त्वना मिलती थी!

एकाएक मैं चौंका। उस लैम्प के नीचे ओवरकोट और टोप पहने एक व्यक्ति आ कर खड़ा हो गया। उस के शरीर का गठन, उस की चाल परिचित मालूम होती थी। मेरे मस्तिष्क में स्मृतियाँ चक्कर खाने लगीं···पर उस की याद न आयी। फिर—

सर्जियस! स्मृति की एक बड़ी-सी लहर आयी—सर्जियस, दिमीत्री, वह षड्यन्त्र और अपनी प्रतिज्ञा—सभी किसी अँधेरी गुफा से निकल कर सतह पर आ गये···

पहले मेरी इच्छा हुई, उसे बुलाऊँ। फिर मैंने सोचा, मैं तो दर्शक ही था, उन का मिलन देख लूँ, फिर जाऊँगा। मैं वहीं बैठा देखने लगा, भूख की ओर मेरा ध्यान नहीं रहा। शायद मैं दो-एक आलू बिना छीले ही खा गया···

अँधेरे में से एकाएक गैस के प्रकाश में एक और व्यक्ति आया—गठा हुआ, चुस्त, सोवियत की फौजी वर्दी पहने हुए दिमीत्री!

क्षण-भर दोनों खड़े रहे। फिर सर्जियस ने धीरे से कुछ दबते हुए कहा, "दिमीत्री प्त्रोविच?"

दिमीत्री के मुख पर आनन्द की रेखा दौड़ गयी। वह बोला—"मर्जी ! सर्जी !" और लपक कर उस के गले में लिपट गया।

फिर धीरे-धीरे कुछ बातें हुईं। मैं नहीं सुन पाया। उन के बाद मैंने देखा, दोनों होटल की ओर आ रहे हैं। मैं पीछे हटकर अँधेरे में हो गया।

वे आ कर एक मेज पर बैठे और कहवा मँगा कर पीते-पीते बातें करने लगे।

"कहो मर्जी, कैसे रहे ?"

"बड़े मज़े में। कर्नल तो नहीं हो पाया, कप्तान हो गया था। उसके बाद हमारी सेना ही छिन्न-भिन्न हो गयी।"

"अब क्या करते हो ?"

सर्जियस कुछ रुक कर बोला, "अब तो कुछ नहीं कर रहा हूँ। हाँ, थोड़े, दिनों में कहीं नौकरी कर लेने की आशा है। पर तुम कहो।"

"मैंने बहुत धक्के खाये। यहाँ स आ कर कुछ दिन तो कुली का ही काम किया। फिर मज़दूरों की मिलिशिया में भर्ती हो गया। फिर क्रान्ति आयी तो उस में भी भाग लिया। अब—अब मैं सेना का लेफ्टिनेंट हूँ।"

दिमीत्री ने जेब से सिगरेट-केस निकाल कर सर्जियस की ओर बढ़ाया। सर्जियस ने कहा—"इस वक्त इच्छा नहीं है।"

दिमीत्री जेब टटोलने लगा। फिरबोला, ' मर्जी, तुम्हारे पास दियासलाई है ?"

सर्जियस ने ओवरकोट के बटन खोले और अन्दर से दियासलाई की डिबिया निकाली।

मैंने देखा, दिमीत्री चौंका। और फिर अनिमेष हो कर सर्जी के गले की ओर देखने लगा। मैंने भी उस की ओर देखा, सर्जियस के ओवरकोट के अन्दर गले म एक सफ़ेद और नीली धारियों वाला रेशमी रूमाल बँधा हुआ था

दिमीत्री ने दियासलाई लेने के लिए हाथ बढ़ाया, तो उस का हाथ काँप रहा था।

सर्जियस ने भी यह देखा, और चिन्तित हो कर बोला, "दिमीत्री, तुम बीमार तो नहीं हो ?"

दिमीत्री ने कहा, "नहीं, मेरे कुछ सरकारी कागज बाहर गिर गए हैं। तुम बैठो, मैं अभी आया।" कह कर वह सर्र स बाहर चला गया।

मैं कुछ देर सर्जियस की ओर देखता रहा, फिर उठ कर उस के पास चला गया।

"सर्जियस, मुझे पहचानते हो ?"

उस ने मेरी ओर ध्यान से देखा। फिर खड़ा हो कर बोला, "मास्टर निकोलाई, आप यहाँ कहाँ ?"

मैं झूठ कई बार बोला हूँ। पर सर्जियस से मैं पहली बार झूठ बोला। मैंने कहा, "षड्यन्त्र में अपना भाग पूरा करने आया था।"

वह हँसा। फिर हम दोनों बैठ गये। मैंने कहा, "मैं तुम्हारी बातें सुन रहा था। तुम जो कह रहे थे, आजकल कुछ नहीं कर रहे हो, तो सेना में भर्ती क्यों नहीं हो जाते ? पहले कप्तान तो रह ही चुके हो, अब—"

वह खिलखिला कर हँस पड़ा। मैं कुछ अप्रतिभ-सा हो कर चुप हो गया। फिर वह कहने लगा—"मास्टर निकोलाई, इस सेना में—"

सीढ़ियों पर किसी के पैर की आहट आयी। मैंने समझा, दिमीत्री आ रहा है। उस को स्तम्भित करने के लिए मैंने पुकारा, "दिमी !"

वह दिमी नहीं था।

एक सार्जेंट के साथ पाँच-छः सिपाही भीतर घुस आये। सार्जेंट ने सर्जियस के कन्धे पर हाथ रख कर कहा, "सर्जियस मार्टिनोवस्की, भूतपूर्व कप्तान, अब साम्राज्यवादी गुप्त-समिति के सदस्य, मैं तुम्हें गिरफ्तार करता हूँ !" वह सब ऐसे कह गया, मानो रटा हुआ पाठ पढ़ रहा हो। सर्जियस ने एक तीव्र दृष्टि से मेरे मुख की ओर देखा, उस पर दुःख और विस्मय के भाव स्पष्ट देख-कर गुनगुनाया, "दिमी ! दिमीत्री पित्रोविच !"

एक फीकी हँसी हँस कर उस ने दोनों हाथ आगे बढ़ा दिये—हथकड़ियाँ लग गयीं···

सर्जियस खड़ा हो गया। बोला, "मास्टर निकोलाई, यदि आप को दिमी कहीं मिले, तो—उसको मेरी याद दिला दीजिएगा।"

मैं कुछ उत्तर न दे सका। वे उसे ले गये ··

मैं सोचने लगा, पन्द्रह साल बाद न-जाने कहाँ से वह आया था—एक स्मृति के लिए ! और अब—

एक व्यक्ति आ कर मेरे सामने बैठ गया। वह युवक था; पर उस के मुख

पर झुर्रियाँ पड़ गयी थी, अपनी टोपी नीचे खींच कर उस ने अपनी आँखों पर छाया कर रखी थी। क्षण-भर मैंने उसे पहचाना नही; फिर मैंने कहा, "दिमी!"

उस ने मेरी ओर देख कर कहा, "मास्टर निकोलाई!" उस की आवाज में न आनन्द था, न विस्मय। मैं ने देखा, उस की आँखें छिपे हुए आँसुओं से चमक रही थी।

मैंने कहा "सर्जियस तो गया!"

उस ने उदास भाव से उत्तर दिया, "हाँ।"

हम दोनो चुप हो गये। फिर वह आप-ही-आप बोला, "अनुमान तो मैंने पहले भी किया था, पर जब मैंने उस के गले में वह चिह्न—वह नीली और सफेद धारियोवाला रूमाल—देखा, तो मेरा कर्तव्य स्पष्ट हो गया। पर मैं स्वयं कुछ नही कर सका—बीस वर्षों से सचित स्मृति ने साहस तोड़ दिया।"

मैंने कहा, "दिमी, दिमी! क्या कह रहे हो तुम!"

वह उठ खड़ा हुआ। अपनी फौजी जैकेट का तीसरा बटन खोल कर उस ने अन्दर की ओर सकेत किया। वहाँ एक छोटा-सा पीतल का बैज था उस पर तीन अक्षर लिखे हुए थे···

'जी० पी० यू०', फौजी जासूस···

मैं भौचक हो कर उस के मुख की ओर देखने लगा। वह बोला, "मित्र-घात बुरा है या देशद्रोह, मैं नहीं जानता!" फिर एकदम होटल से बाहर निकल गया और अन्धकार मे ओझल हो गया।

इस के बाद जो दिमीत्री ने सर्जियस को बचाने का विफल प्रयत्न किया, जो कोर्ट-मार्शल के आज्ञानुसार सर्जियस गोली से उड़ा दिया गया, और उस के बाद ही दिमीत्री अपने पद से इस्तीफा देकर विदेश चला गया, यह सब इस प्रसग की बात नही है।

इस घटना की व्याख्या विभिन्न प्रकृतियो के लोग विभिन्न तौर से करेंगे। दिमीत्री के कर्म को कोई विश्वासघात कह कर सर्वथा अक्षम्य समझेगा, कोई उसे विश्वासघात कह कर क्षमा कर देगा, क्योकि राष्ट्र के आगे एक आदमी का व्यक्तित्व क्या है? कोई शायद उस के काम को एक कठोर कर्तव्य का समुचित पालन मान कर सर्वथा उस की सराहना भी करे···पर उस की मनोगति

के, उस के कर्म के औचित्य का निर्णय करने वाले हम कौन हैं, इस पर शायद कोई विचार नही करेगा···

मैं ने जो कुछ देखा है, उस से मैं इसी परिणाम पर पहुँचा हूँ कि मानव-हृदय की वृत्तियों का विवेचन करना हमारी शक्ति मे बाहर है। दिमीत्री का कर्म अच्छा था या बुरा, मैंने इस प्रश्न पर कभी ध्यान नही दिया। मैं तो यही मोचता हूँ, कितनी महती शक्ति है वह, जो इन दोनो को न-जाने कहाँ कहाँ से खीच कर इस अनुष्ठान की पूर्ति के लिए ले आयी ! वर्षो म सिक्त उस मैत्री की इस पराकाष्ठा मे, वर्षो से संचित उस महती आकांक्षा के आकस्मिक विफलीकरण म मुझे उसी नियन्त्रित शक्ति का प्रवाह दीखता है ··या यों कहूँ कि उसी शक्ति का अनियन्त्रित, विकट, उन्मत्त अट्टहास ··!

# विवेक से बढ़ कर

•

Whence shall arise the shout of love, if it be not from the summit of sacrifice ?—*Victor Hugo*

आँधी तीन दिन से बन्द नहीं हुई थी। उस मरुस्थल से तीन दिन से पवन कभी क्रुद्ध साँप की तरह फुफकारता हुआ, कभी किसी प्रोषितपतिका की तरह साँय-साँय रोता हुआ बहा जा रहा था। उस मरु में उस का प्रवाह ऐसा अनवरुद्ध था कि तीन दिनों से लगातार पड़ रही बर्फ का एक टुकड़ा भी उस के आगे नहीं टिक पाया था। केवल उस लम्बी-सी नीची इमारत के कोने में, जहाँ पवन की चोट नहीं पहुँच पाती थी, बर्फ के मैले ढेर जम गये थे, और उन में मैला पानी बहा जा रहा था…

काली-सी मरुभूमि, काला-सा आकाश, और बीच में उड़ती हुई बर्फ की चादर में लिपटी हुई वह काली-सी इमारत "भूमि और *आकाश को देख कर उस स्थान की निर्जनता का अनुभव पूरी* तरह नहीं हो सकता था, किन्तु उस के मध्य में, उस इमारत के भीतर से आनेवाले क्षीण प्रकाश को देख कर एकाएक असीम सूनेपन की संज्ञा जाग्रत हो उठती थी।

वह इमारत थी रूस की साइबेरियन सीमा का एक पुलिस थाना। उस समय उस के अन्दर भी एक विचित्र तूफ़ान मचा हुआ था—किन्तु उस की भयंकरता को वही समझ सकता है, जिस ने महीनों आधे-पेट भोजन पर बिताये हैं, जिस ने भूख, प्यास और सर्दी में अपने प्रियजनों को मरते देखा है, जिस ने धनिकों की अनाचारिता देखी है, जिस ने राजशक्ति की कोपदृष्टि सही है, और जिस ने यह सब कुछ देख-सुन और सह कर भी अपने पीड़ित बन्धुओं के लिए लड़ मरने का अपना निश्चय नहीं छोड़ा •

थाने के एक सिरे पर एक कोठरी के अन्दर एक युवक बन्द था। उस ने चमड़े का एक कोट पहना हुआ था, और मोटे-मोटे

बूट, किन्तु उस के दाहिने पर मे एक लोहे की जंजीर पडी हुई थी जिस का दूसरा छोर दरवाजे के सीखचो से बँधा हुआ था। वह कोठरी के एक कोने मे भूमि पर ही बैठा हुआ था और विमनस्क-सा हो कर बाहर गरजते हुए तूफान की ओर देख रहा था। कभी-कभी बर्फ के छोटे-छोटे टुकडे अन्दर आ जाते और कभी-कभी पवन के झोंके से छत से टँगे हुए चरबी के लैम्प की शिखा काँप जाती थी।

उस के सामने एक पुलिस का अफसर बैठा था। वह कुछ सोच रहा था, किन्तु फिर भी कभी-कभी चौंक कर बाहर की ओर देख लेता, और कभी अपने बन्दी के मुख की ओर···

एकाएक वह बोला, "देखो एण्टन, मैं तुम्हे एक रहस्य की बात बतलाता हूँ। तुम जरा आगे सरक आओ।"

बन्दी ने उपेक्षा स उत्तर दिया, "रहस्य की बात यही होगी न कि मैं बयान दे दूँ तो मुझे छोड दोगे ?"

पुलिस-अफसर ने धैर्य से कहा, "नही। तुम अभी युवा हो, इस लिए प्रत्येक सरकारी नौकर को देश-द्रोही ही समझते हो। तुम्हारा विचार गलत है।" यह कह कर वह स्वय आगे सरक आया और बोला, "एण्टन, तुम प्योत्र वासिलीव को जानते हो ?"

एण्टन ने कुछ मुस्करा कर कहा, "इतना कच्चा नही हूँ।"

"तुम्हे ऐसे विश्वास नही होगा। सुनो, मैं तुम्हारी बहुत-सी बातें जानता हूँ। तुम प्योत्र वासिलीव के दल म थे, और तुम्हारे साथ ही मैक्सिम और लियोन भी थे। ठीक है न ?"

बन्दी ने फिर कोई उत्तर नही दिया।

"तुम, मैक्सिम और लियोन फिल्विस्क नगर मे गवर्नर की हत्या करने के लिए भेजे गये थे और तुम्ही ने यह कार्य किया भी। उस के बाद तुम रूस की ओर वापस जाते हुए पकडे गए। ठीक है न ?"

फिर भी कोई उत्तर नही मिला।

"तुम समझते होगे, ये बातें शायद मैक्सिम या लियोन ने मुझे बता दी हो। सुनो, एक बात और कहता हूँ। यह उन दोनो को नही मालूम है। वासिलीव ने एक बार पहले भी तुम्हें इधर भेजा था, और तुम क्रुस्कोव नाम

से गये थे। क्यो ?"

अबकी बार एण्टन ने विस्मित स्वर से कहा, "तो फिर क्या चाहते हो ?"

पुलिस-अफसर हँसा। बोला, "अब शायद तुम मेरी बात सुनने को उद्यत होगे। सुनो ! मैं वासिलीव का मित्र हूँ। मुझे तुम से बहुत-कुछ सहानुभूति है—पर इस बात को अभी जाने दो। मैं इस समय तुम्हारी सहायता करना चाहता हूँ। शायद थोडी-बहुत सहायता कर भी सकता हूँ।"

बन्दी ने उत्सुक हो कर पूछा, "क्या ?"

"तुम तीन आदमी पकडे गये हो। मैं जानता हूँ कि उस हत्या मे तुम तीनो का हाथ था। लेकिन फिलिक्स्क के थाने मे जो रिपोर्ट है, उस मे दो ही आक्रमणकारियों के देखे जाने की बात लिखी है।"

"तो फिर ?"

पुलिस अफसर ने एक भेद-भरी दृष्टि से बन्दी की ओर देखते हुए फिर कहा, "तुम लोग तीन हो।"

बन्दी क्षण-भर उस की ओर देखता रहा। शायद पुलिस-अफसर का आशय कुछ कुछ उस की समझ मे आ गया। उस ने व्यग्रता दिखाते हुए पूछा, "तो क्या किया जा सकता है ?"

"मैं तुम से सहानुभूति रखता हूँ। अगर मेरा वश होता, तो मैं तुम तीनो को छोड देता। लेकिन वैसा करने से मैं स्वयं पकडा जाऊगा और तुम भी कही नही जा सकोगे। ठीक है न ?"

"हाँ।"

"अपने आदर्शों की पूर्ति के लिए जो बात सब से लाभप्रद हो, वही हमे करनी चाहिए। तुम तीनो को नही छोड सकूँगा। इसी लिए पूछता हूँ, तुम मे से किस का मूल्य सब से अधिक है ?"

एण्टन ने हँस कर कहा, "हम तीनो ही पाँच-पाँच हज़ार रूबल के है !"

पुलिस अफसर भी कुछ हँसा। फिर बोला, "वह बात नही। किस का छूट जाना सब से अधिक लाभप्रद होगा, यही जानना चाहता हूँ।"

"जान कर क्या होगा ?"

"उस से आगे जो कुछ करना होगा, वह मेरे वश मे है। तुम केवल इतना बता दो, किसे निर्दोष लिख दूँ ?"

एण्टन चुपचाप बाहर आँधी की ओर देखता रहा। कई क्षण बीत गये। पुलिस-अफसर ने कहा, "मैं उत्तर की प्रतीक्षा कर रहा हूँ।"

एण्टन मानो चौंका। फिर बोला, "मुझे सोच लेने दो—यह काम बहुत कठिन है।"

पुलिस-अफसर ने कहा, "अच्छा। मैं आधी रात बीते फिर आऊँगा। तब तक—" यह कह कर वह घूमा, और किवाड के पास जा कर बोला, "सिपाही!"

दूर सिपाही के आने का ठप्! ठप्! स्वर सुन पडा। ताला खडका, फिर दरवाज़ा कुछ खुल गया।

एण्टन ने अफसर से पूछा,"आप का नाम क्या है, बताने की कृपा करेंगे?'

'हाँ हाँ! मेरा नाम आन्द्रेइ मार्टिनोव है।" कह कर वह बाहर चला गया। ताला बन्द हो गया।

## 2

इस कोठरी मे और एण्टन की कोठरी मे कोई विशेष भेद नही था। अगर कोई भेद था तो इतना ही कि इस कोठरी का मुख पवन के वेग से बचा हुआ था। एक युवक उस मे धीरे-धीरे टहल रहा था। जब वह चलता तो उस के पैरो मे पडी हुई जजीर झनझना उठती थी, पर वह फिर भी ऐसे टहलता जाता था, मानो उसे ध्यान ही न हो।

एकाएक उस ने रुक कर, अपने सामने खडे हुए पुलिस-अफसर की ओर देख कर पूछा, "पर मार्टिनोव साहब, आपका विश्वास कैसे किया जा सकता है?"

मार्टिनोव ने कहा, "मैं यह जानता ही था कि मैं आसानी से विश्वास नही दिला सकूँगा। लेकिन शायद मेरे पास इस का भी एक साधन है। तुम वासिलीव की हस्तलिपि पहचानते हो?"

"कहिए?"

"अगर मैं अपने नाम लिखा हुआ वासिलीव का पत्र तुम्हें दिखाऊँ, तो विश्वास करोगे?"

"अगर-मगर की बात क्या करते हैं? जो दिखाना है दिखाइए, फिर बात होगी।"

मार्टिनोव हँसा। फिर बोला, "क्रान्तिकारी स्वभावत ही टेढे होते हैं, सीधा जवाब क्यो देने लगे ? खैर, यह देखो।" कह कर उस ने जेब मे से एक पत्र निकाला। उम मे दो ही तीन मतरें लिखी हुई थी।

मैक्सिम ने पत्र अपने हाथ मे ले लिया और पढा। "बन्धु मार्टिनोव, हमारे एक मित्र ऋुस्कोव आप के प्रान्त मे से हो कर फिलिकिस्क जा रहे हैं। आशा है आप उन से मिल पायेंगे। अगर न भी मिल सकें, तो ऐसा प्रबन्ध कर दीजिएगा कि उन्हे यात्रा मे कष्ट न होने पावे। कृतज्ञ हूँगा।"

मैक्सिम ने पत्र पढ कर जिज्ञासा-भरी दृष्टि से मार्टिनोव की ओर देखा। मार्टिनोव बोला, "नीचे का नाम मैंने काट दिया था। लेकिन लिपि तो पहचानते हो न ?"

मैक्सिम ने धीरे से कहा, "हाँ।"

थोडी देर दोनो चुप रहे। फिर मार्टिनोव बोला, "तो अब मुझे बता सकोगे ?"

"आप ने और दोनो से भी पूछा है ?"

"तुम्हे अपना मत व्यक्त करने मे उन की राय से नही बाध्य होना चाहिए, इस लिए यह मत पूछो ! तुम किसे सब से मूल्यवान समझते हो यही बता दो।"

मैक्सिम चुप रहा। मार्टिनोव मानो अपने आप मे ही बोला, "और फिर सब को विश्वास दिलाना भी तो असम्भव है !"

मैक्सिम ने कहा, "हाँ, यह बात तो है। अच्छा।"

"तुम्हे शायद सोचने का समय चाहिए ? मुझे कोई जल्दी नही है।"

"हाँ। कब तक समय दे सकते हैं ?"

"आधी रात तक---अभी तीन घण्टे है।" कह कर मार्टिनोव बाहर चला गया। मैक्सिम ने टहलना बन्द कर दिया और धीरे-धीरे भूमि पर बैठ गया। बहुत देर तक उस कोठरी मे कोई शब्द नही हुआ, केवल किसी अशान्त, चिर-दुखित प्रेत के सिसकने की तरह पवन का वह साँय-साँय ही बार-बार गूँजता और कुछ शान्त हो कर फिर गूँज उठता···

## 3

एण्टन की कोठरी मे अँधेरा था, चर्बी का लैम्प बहुत धीमा जल रहा था।

वह कोठरी में खडा हुआ दीख नही पडता था, इस लिए सिपाही दरवाज़े के पास ही खडा था, इधर-उधर घूमता नही था। कभी-कभी वह दरवाज़े पर आ कर पुकारता, 'कैदी, सब ठीक है न?' और फिर बिना उत्तर पाये ही कुछ परे हट कर खडा हो जाता था। उस की शिक्षा यही तक थी कि कैदी को पुकारते रहना चाहिए, यह बात नही कि उस से कोई उत्तर भी प्राप्त करना चाहिए।

कभी-कभी जब बिजली चमकती, तो सारा आकाश जल उठता और उस मरु की निर्जनता आँखो के आगे उभर-सी आती।

उस के प्रकाश मे दीख पडता था, एण्टन अपनी कोठरी के सीखचे दोनो हाथो से पकडे उन्ही से मुँह बाहर निकाले खडा था। विक्षिप्त की भाँति वह एक पैर की एडी बार-बार उठा कर पटकता था, जिस से पैर की जजीर झनझना उठती थी। कभी-कभी वह बिल्कुल ही निश्चल हो जाता, किन्तु फिर अधिक उद्वेग से एडी पटकने लगता था और जजीर की झनझन पवन की साँय-साँय को डुबा देती थी ··

एण्टन का बाह्य रूप देख कर यह नही जान पडता था कि वह क्या सोच रहा है। उस की वह स्थिर दृष्टि, दबे हुए ओठ, और शरीर के उत्क्षेप यही कहते थे कि उस की आत्मा किसी विचित्र भाव के फेर मे पड कर, उद्भ्रान्त हो कर बहुत दूर चला गया है और कठोर, अभेद्य बन्धनो म पड कर छटपटा रहा है किन्तु वह भाव क्या था, और वे बन्धन क्या थे, यह कहने का शायद उस के पास कोई साधन ही नहीं था। क्रान्तिकारी विचार स्वातन्त्र्य और अभिव्यक्ति-स्वातन्त्र्य के लिए लडते हैं, किन्तु इस म ही उन्हें न-जान कितने विचारो का दमन करना पडता है, कितनी अभिव्यक्ति चेष्टाओ को नष्ट कर देना होता है!

ये भाव · एण्टन के विशाल हृदय मे उठते और दोनो से किसी एक चट्टान मे टकरा कर नष्ट हो जाते—मैक्सिम और लियोन

वे भाव एण्टन के व्यक्तित्व के इतने अन्तरतम प्रश थे कि शायद एण्टन स्वय उन्हें न समझ सकता। उस ने इतनी बातें, ऐसी बातें, पहले कभी नही · सोची थीं किन्तु उसे पहले कभी ऐसा अवसर भी तो नहीं आया था—मैक्सिम और लियोन की तुलना करने का उन ने कभी प्रयत्न नही किया था···

यदि एण्टन उन भावो को लिख कर, उन्हें सामने रख कर, अपने मन को

समझने की चेष्टा करता—

## 4

बहुत दिनों की बात थी। वसन्त के आगमन से उस गांव के आसपास के बागों में सेब के पेड़ फूलों से लद गये थे, यद्यपि उनमें पत्ते नहीं थे। इन्हीं पेड़ों की छाया में, झरने के किनारे थोड़ी-सी घास से हरी भूमि पर दो लड़के बैठे हुए थे—एण्टन और मैक्सिम···

मैक्सिम एक छोटी-सी किताब हाथ में लिये पढ़ रहा था। एण्टन उस की ओर देखता और घास की पत्ती दाँतों से कुतरता चुपचाप बैठा था।

मैक्सिम ने पढ़ना स्थगित कर के कहा, "एण्टन!"

"क्या है?"

"इस किताब में दो सिपाहियों की जो कहानी है, वह तुमने पढ़ी है?"

"हाँ। पिछले साल पढ़ी थी।"

"मैं भी सिपाही बनूँगा। और फिर बहुत बड़ी फौज ले कर लड़ाई में जाऊँगा। तुम भी चलोगे न?"

"मैं बहुत फौज लेकर नहीं लड़ूँगा। अकेला ही जार के पास जाऊँगा, और उस से काम माँगूँगा।"

"जैसे इस किताब में सिपाहियों ने किया था?"

"हाँ। लेकिन किताब में दो सिपाही थे।"

मैक्सिम ने कुछ सोच कर कहा, "तो मैं भी चलूँगा। लेकिन कहानी की तरह अगर कभी लड़ाई में मुझे चोट लग गयी तो?"

"तो मैं अकेला ही शत्रु को मार दूँगा और तुम्हें उठा कर पीट्रोग्रेड में ले आऊँगा।"

"और अगर तुम भी घायल हो गये तो?"

"तो क्या? तुम्हें तो उठा कर बचा ही लाऊँगा चाहे फिर मर ही क्यों न जाना पड़े।"

मैक्सिम मानो सन्तुष्ट हो गया। वह फिर अपनी किताब पढ़ने लग गया···

कालेज में अभी छुट्टी हुई थी। लड़के निकल कर अपने-अपने घरों की

महीने हो गये थे। कई कारणों से लियोन को घर छोड कर छिप कर रहना पडता था, क्योकि उसके वारण्ट जारी हो चुके थे। वह कालेज तो छोड ही चुका था, अब नगर छोड कर जाने को बाध्य हुआ था।

तीनो मित्र एक छोटे बगीचे मे बैठे हुए थे। लियोन ने अपने जाने की बात सुना कर पूछा, "मैक्सिम, तुम अब क्या करोगे ?"

"मैं तो तुम्हारे साथ जाऊँगा।"

"नही, तुम यही रहो। एण्टन की सहायता करते रहना। उसे तुम्हारी मदद की बहुत जरूरत रहेगी। और तुम अभी तक सुरक्षित हो, क्यो मेरे साथ जाओगे ? जब तक सुरक्षित रह कर काम कर सको, करो, व्यर्थ अपनी शक्ति कम कर देने से क्या लाभ ? हाँ, अगर तुम्हारे भी वारण्ट निकले होते, तब दूसरी बात थी। क्यो, एण्टन ! तुम इसे अपने साथ रखोगे ?"

एण्टन ने दूसरी ओर देखते हुए कहा, "जो काम मैक्सिम मेरे साथ करता है, उसे मैं दूने उत्साह से करता हूँ।"

मैक्सिम फिर लियोन की ओर उन्मुख हो कर बोला, "एक और बात भी है। घर पर मेरा रहना असम्भव हो रहा है।"

एण्टन ने आग्रह से कहा, "तो फिर मेरे पास आ जाना। मेरे स्टूडियो मे बडे आराम से रह सकोगे।"

मैक्सिम ने उत्तर नही दिया। किन्तु उस का मौन स्वीकृति सूचक नही था।

एण्टन ने फिर कहा, "अब पहले की-सी हालत नही है। मैं अपनी चीजो से काफी कुछ कमा लेता हूँ। और मेरी माँ भी प्रसन्न होगी। अगर हमारी हालत खराब भी होती, तो भी "मैक्सिम, तुम आ जाओगे न ?"

मैक्सिम ने कुछ हठ के साथ कहा, "मैं तो लियोन के साथ जाऊँगा। नही तो वह भी यही रह जाय।"

एण्टन चुप हो गया। लियोन ने कुछ हँस कर कहा, 'मैक्स, तुम बडे जिद्दी हो।"

मैक्सिम ने समझ लिया कि लियोन उसे साथ ले जायगा। उस के मुख पर प्रसन्नता झलक गयी।

सन्ध्या के बुझते हुए प्रकाश मे वोल्गा-तटस्थ जारेव नगर के आसपास की दलदल के प्रदेश में बीच से लथपथ दो युवक भागे जा रहे थे · उन दोनो के हाथ मे बन्दूकें थी, किन्तु उन के मुख पर शिकारी का हिंसा-भाव नही था बल्कि शिकार का त्रस्त, वेदना-पूर्ण भाव ··

उन के पीछे कुछ दूर पर मशालें लिये हुए अनेक सैनिक आ रहे थे, बीच-बीच मे कोई रुक कर बन्दूक से फ़ायर करता और फिर आगे बढा चला आता ·

एकाएक भागते हुए दो व्यक्तियो मे से एक लडखडा कर गिरा । गिरते हुए बोला, "एण्टन ! तुम निकल जाओ ! मैं तो · "

दूसरा व्यक्ति रुका और बोला, "मैक्सिम !"

कोई उत्तर नही मिला । एण्टन ने हाथ से बन्दूक फेंक दी और पीठ पर मैक्सिम को उठा कर दौडने लगा । एक बार अस्पष्ट स्वर मे बोला, "मैक्सिम, तुम्हें छोड कर कैसे · " और फिर उन्मत्त, बेरोक, मशीन की तरह दौडता गया । उस के शरीर मे मानो कोई दैवी शक्ति आ गयी थी, उस की आँखो मे दैवी तेज धधक रहा था, और शायद उस के अन्तस्तल मे ·

दलदल धीरे-धीरे पक्की धरती का रूप धारण कर रही थी । थोडी देर मे एण्टन बिलकुल सूखी ज़मीन पर पहुँच गया । उस ने घूम कर देखा, सैनिकों की मशालें कहीं नही दीख पडती थीं । वह फिर आगे बढने लगा, और थोडी देर मे एक छोटे-से हरियाली-भरे और सुरक्षित स्थान मे पहुँच गया । यहाँ उस ने मैक्सिम को भूमि पर लिटा दिया और धीरे-धीरे उस का शरीर टटोलने लगा । गोली मैक्सिम की टाँग मे लगी थी । एण्टन ने अपना कोट उतारा, फिर कमीज़, और उस के चिथडे करके पट्टियाँ बनायी । इन से उसने घाव को बाँध दिया । फिर कोट की जेब मे उस ने एक छोटा-सा फ्लास्क निकाला और मैक्सिम का मुख खोल कर उससे लगा दिया ।

मैक्सिम को इतना भी होश नही था कि फ्लास्क से ब्राडी का एक घूँट भर ले । किन्तु ब्राडी धीरे-धीरे उस के गले के नीचे उतर गयी । उस का शरीर कुछ काँपा, फिर उस ने बहुत क्षीण स्वर मे पुकारा, "लियोन !"

एण्टन बडी व्यग्रता से उस के मुख की ओर देख रहा था । मैक्सिम की पुकार सुन कर उस ने एक लम्बी साँस ली; और चुप हो रहा ।

मैक्सिम ने फिर पुकारा, "लियोन, कहाँ हो ?"

एण्टन ने धीरे से कहा, "मैक्सिम, यह मैं हूँ एण्टन ।"

मैक्सिम ने आँखें खोली। बोला, "लियोन कहाँ गया ?"

"लियोन पहले ही बचकर निकल गया था, अब तक तो जारेब पहुँच गया होगा। तुम्हारी चोट कैसी है ?"

मैक्सिम कुछ नही बोला। बहुत देर तक दोनो चुप रहे। फिर एण्टन ही बोला, "मैक्सिम !"

"क्या है ?"

"लियोन तो बच गया है, तुम उदास क्यो होते हो ?"

"लियोन निकल गया होगा, मुझे इसी की खुशी है। अब तुम क्या करोगे, एण्टन ?"

एण्टन ने सहसा उत्तर नही दिया। फिर बोला, "मैक्सिम, तुम्हारी चोट कैसी है ?"

"इतनी बुरी नही है। पर चल नही सकता।"

"तो कोई चिन्ता नही है। मैं तुम्हे उठा कर चलूँगा।"

"कहाँ ?"

"बहिन हिल्डा के गाँव।"

"बीस मील—मुझे उठा कर !"

एण्टन ने कुछ मुस्करा कर कहा, "चार मील तो अभी उठा कर लाया हूँ—दलदल मे। और फिर अब तो बन्दूको का बोझ भी नही है।"

"क्यो, वे क्या हुई ?"

"तुम्हे उठाना था, इस लिए मैंने वही फेंक दी। साथ ले तो आता, लेकिन तुम्हे उठाये निशाना तो लगा नही सकता था। इस लिए व्यर्थ था। लेकिन अभी रिवाल्वर तो है ही, कोई चिन्ता नही है।"

मैक्सिम थोडी देर चुप रहा। फिर बोला, "एण्टन, अगर तुम को सैनिक पकड लेते तो ?"

एण्टन बोला, "तो क्या तुम्हे पकडवा देता और खुद भाग निकलता ? मैक्स, तुम अभी बहुत-सी बातें नही जानते हो·· " कह कर उस ने मुँह फेर लिया।

बहुत देर तक फिर कोई नहीं बोला। फिर मैक्सिम ने मानो डरते-डरते कहा, "एण्टन, मुझे तुम्हारे प्रति कितना कृतज्ञ होना चाहिए···" कहते-कहते वह एण्टन के शरीर में एक कम्पन का अनुभव करके एकाएक रुक गया।

एण्टन ने व्यथा विकृत, भर्रायी हुई आवाज में कहा, "मैक्स ! मैक्स !" फिर बहुत धीमी आवाज में, जिसे मैक्स ने नहीं सुना, "होना चाहिए—बस, इतना ही !"

एण्टन ने बदले हुए स्वर में कहा, "मैक्स, उठो, अब चलें। नहीं तो मेरा शरीर अकड़ जायगा।"

उस ने मैक्स को फिर कन्धे पर उठाया और चल पड़ा।

किन्तु अब उसकी चाल में वह दैवी उग्रता नहीं थी।

एण्टन ने धीरे-धीरे कोठरी के सीखचों से सिर हटाया और क्षितिज पर के क्षीण आलोक को देखने लगा। धीरे-धीरे बोला, "लियोन, तुम हमारे नेता हो, मुझ से अधिक समझदार, अधिक अनुभवी, और तुम्हारे पास साधन भी बहुत हैं। लेकिन मैक्सिम भी बहुत काम कर सकता है—"

फिर एकाएक सिसक कर, "मैक्स—मैं तुम्हें कितना प्यार करता हूँ"।

एण्टन दरवाज़े से हट कर टहलने लगा। ज़ंजीर फिर मुखरित हो उठी। "लियोन, मैं स्वार्थी नहीं हूँ! तुम क्या समझोगे? और वासिलीव? अगर तुम फाँसी लग गये, तो भी वासिलीव क्या समझेगा—कि मैं स्वार्थी था? पर मैक्स, तुम्हें कितनी खुशी होगी—लेकिन मेरे प्रति न जाने क्या ··तुम क्या कहोगे कि मैं अपने प्रति भी सच्चा नहीं हो सका?"

थोड़ी देर तक ज़ंजीर के स्वर के अतिरिक्त शान्ति रही। फिर एण्टन कोठरी के बीच में खड़ा हो कर बोला, "मैक्सिम, तुम गलत समझोगे·· मैक्स!" और फिर वहीं भूमि पर बैठ गया।

5

मैक्सिम आप ही आप बोला, "लियोन, अगर तुम बच जाओगे तो कितना अच्छा होगा!"

वह उस समय से उसी प्रकार कोठरी के मध्य में भूमि पर बैठा हुआ

था। किन्तु जो तूफ़ान एण्टन के अन्दर झकझोर कर रहा था, उस की शायद मैक्सिम को कल्पना भी नहीं हो सकती थी। उस के युवा हृदय में विकल्प के लिए इतना स्थान नहीं था। उस के आगे यह समस्या नहीं थी कि कौन-सा प्रेम बड़ा होता है, और कौन-सा छोड़ा जा सकता है। उसे यह नहीं देखना था कि आदर्श की रक्षा के लिए प्रिय की हत्या करनी होगी, या प्रिय की रक्षा करके स्वार्थी कहलाना पड़ेगा। एण्टन की स्थिति असम्भव थी। अगर वह मैक्सिम की रक्षा करता, तो लियोन क्या समझता? यही कि एण्टन ने औचित्य पर विचार नहीं किया, केवल अपने प्रेम पर ही? और वासिलीव··· किन्तु मैक्सिम को छोड़ देना—जो कि काम में लियोन से कम नहीं था, और इस के अतिरिक्त···

मैक्सिम ने इतनी दूर विचार नहीं किया था। उस के मन में वार-बार यही भावना उठती—एण्टन की अपेक्षा लियोन ने अधिक काम किया है। भविष्य में भी शायद लियोन ही अधिक काम करेगा। एण्टन बहुत लगन से काम करता था, पर एण्टन का परिचय उतना नहीं था जितना लियोन का। और वासिलीव भी एण्टन की सहायता नहीं कर सकता—वह देश छोड़ कर स्विटज़रलैण्ड जा रहा था—रूस में उस का रहना असम्भव हो गया था।

इस के अतिरिक्त··· किन्तु वह बात जब भी मैक्सिम के आगे आती, तो वह अपना ध्यान उस पर से हटाने की चेष्टा करता था। कभी-कभी वह बोल उठता, "नहीं, लियोन, इस लिए नहीं। केवल तुम्हारी ज़रूरत देख कर ही मैं सोचता हूँ। तुम्हारे प्रति मेरे जो भाव है, उन्हें निर्णय-कार्य में नहीं आने दूँगा!" पर फिर भी, वार-वार उस का मन कहता, 'लियोन तुम्हारा प्रिय है, उस को बचा लो!"

"एण्टन मुझे बहुत चाहता है। पर मैं क्या कर सकता हूँ? कृतज्ञता को क्या करूँ—आदर्श को कैसे भुलाऊँ?"

एक अव्यक्त कुतूहल मैक्सिम के हृदय में उमड़ रहा था। 'मार्टिनोव ने एण्टन से पूछा है? लियोन से पूछा है? वह किस का नाम बतायेगा? नहीं! मेरा?···! और एण्टन? वह शायद मेरा ही नाम बताये···'

'मेरे लिए सोचना इतना कठिन नहीं है! लियोन!'

वह अव्यक्त कुतूहल मैक्सिम के मन में घूम रहा था, किन्तु वह उद्विग्न

नहीं हो रहा था। वह कोठरी मे लेट गया, और थोडी ही देर म सो गया।

## 6

थाने के अन्दर कहीं घंटा बजा। एण्टन चौंका, और गिनने लगा—एक, दो, तीन, चार ... ग्यारह, बारह। वह उठा और टहलने लगा। उस के हाथ मे जो कागज पेंसिल थे, वे उस ने अपने कोट की जेब मे डाल दिये।

दरवाजा खुला। मार्टिनोव अन्दर आया और बोला, "कहो, एण्टन!"

एण्टन चुपचाप उस की ओर देखता रहा। मार्टिनोव फिर बोला, "एण्टन, निर्णय कर लिया?"

'हाँ।"

"क्या?"

'आप लियोन को छोड दें!" कह कर एण्टन ने मुँह दीवार की ओर फेर लिया।

मार्टिनोव ने पूछा, "एण्टन, तुमने यह निर्णय किस आधार पर किया, यह पूछ सकता हूँ?"

एण्टन ने कोई उत्तर नहीं दिया। मार्टिनोव थोडी देर उसकी ओर देखता रहा, फिर बोला, "यह जेब मे क्या है?"

एण्टन फिर भी कुछ नहीं बोला। मार्टिनोव ने धीरे से कागज उस की जेब म निकाल लिया और लैम्प के पास जा कर देखने लगा।

वह मैक्सिम का एक छोटा-सा चित्र था।

मार्टिनोव ने कोमल स्वर मे कहा, "एण्टन, मालूम होता है, तुमने यह निश्चय सहज ही नहीं किया।"

एण्टन ने धीरे से कहा, "शायद! पर यह अनिवार्य था।"

'यह चित्र—इसे मैं ले जाऊँ? यह एक चिह्न रह जायगा—तुम्हारा और मैक्सिम का।"

एण्टन ने भर्राई हुई आवाज मे कहा, "अच्छा।"

मार्टिनोव ने विस्मित किन्तु कोमल स्वर मे कहा, "एण्टन! यह तुम्हें शोभा नहीं देता! अच्छा, मैं जाता हूँ। ईश्वर तुम्हें शान्ति दे!" वह फिर धीरे धीरे बाहर चला गया।

जब दरवाज़ा बन्द हो गया, तब एण्टन अपने स्थान से हिला। उस ने लैम्प बुझा दिया और फिर चुपचाप नीचे लेट गया। उस के बाद उस के मन में कितने तूफान उठ कर बैठ गये—यह पता नहीं…

## 7

"मैक्सिम! मैक्सिम! उठो!"

मैक्सिम उठ बैठा। मार्टिनोव ने पूछा, "मैक्सिम, क्या सोचा?"

"मैंने सोच लिया है। लियोन को छोड़ दो।"

मार्टिनोव ने पूछा, "तुम ने एण्टन और लियोन की तुलना किस आधार पर की, यह बताओगे।"

"क्यों?"

'ऐसे ही। मैं पुलिस-अफसर हूँ न, मनोविज्ञान का अध्ययन करता रहता हूँ। इस के अतिरिक्त सहानुभूति होने के कारण—"

"लियोन ज़्यादा काम का आदमी है।"

मार्टिनोव ने स्थिर दृष्टि से मैक्सिम की ओर देखते हुए कहा, 'तुम जानते हो, एण्टन का क्या मत है?"

मैक्सिम ने औत्सुक्य दिखाते हुए पूछा, "क्या?"

"अब मैं तुम्हारा निर्णय सुन चुका हूँ, अब बताने में कोई हानि नहीं है। लेकिन मुझे इस की बहुत खुशी है कि तुम्हारी राय उससे मिलती है।"

मैक्सिम ने चौंक कर कहा, "क्या?"

"उस ने भी यही कहा था।"

मैक्सिम की आकृति बदल गयी। वह बहुत देर तक चुप रहा। फिर अपने आप से ही बोला, "सच…"

मार्टिनोव ने पूछा, 'मैक्सिम, क्या सोचने लग गये?'

"कुछ नहीं"

"एण्टन ने तुम्हारा एक चित्र बनाया है—यह देखो।" कह कर मार्टिनोव ने मैक्सिम की ओर बढ़ा दिया। मैक्सिम उसकी ओर देखता रहा, किन्तु उसे लेने के लिए उस ने हाथ आगे नहीं बढ़ाया। कुछ देख कर उस ने एक लम्बी साँस ली और बोला, 'झूठ! एण्टन, तुमने बहुत झूठ बोला था!"

मार्टिनोव ने चित्र हटा लिया और बोला, "क्या है, मैक्सिम ?"

"कुछ नहीं। इस वक्त आप चले जावें। मैं सोचना चाहता हूँ !"

मार्टिनोव धीरे-धीरे बाहर चला गया। उसे जाते देख मैक्सिम ने पुकार कर कहा, "सुनो, मार्टिनोव, एक बात पूछता हूँ।"

मार्टिनोव लौटा और बोला, "क्या ?"

"लियोन से भी पूछा था ?"

"क्यों ?"

"उस ने क्या राय दी थी ?"

"तुम दोनों की राय मिलती है, इस लिए लियोन की राय का महत्त्व नहीं है। इस के अतिरिक्त ··पूछ कर क्या करोगे ?"

"मैं—जानना चाहता था·· अच्छा, शायद जानने से दुःख ही हो—जाने दो···" कह कर मैक्सिम ने मुँह फेर लिया।

मार्टिनोव एक लम्बी साँस ले कर बाहर चला गया।

होगा ?"

"सन बजे···सिपाही तैयार हो रहे हैं !" फिर कुछ रुक कर "एण्टन, मेरे वश के बाहर की बात है···लियोन को ही बचा सका हूँ···"

"कुछ नहीं, चिन्ता नहीं है। मालूम होता है, मैक्सिम ने भी लियोन का नाम बताया होगा ?"

"हाँ।"

"मैं पहले ही से जानता था।"

मार्टिनोव ने ध्यान से एण्टन की ओर देख कर चाहा, उस के भाव पहचान ले। किन्तु एण्टन के चेहरे पर निरीह शान्ति का जो परदा था, उसे मार्टिनोव नहीं भेद सका।

फिर उस ने पूछा, "एण्टन, तुमने मैक्सिम का नाम क्यों नहीं लिया ?"

एण्टन ने अन्यमनस्क-सा हो कर उत्तर दिया, "किसी के मन में यह भाव उत्पन्न होने से कि रूस का एक भी क्रांतिवादी स्वार्थी है, यही अच्छा है कि हम अपने अभिन्नतम मित्र का बलिदान कर दें।"

मार्टिनोव ने कहा, "मैं नहीं समझा !"

"विवेक से बढ़ कर भी कोई प्रेरणा होती है।"

एण्टन ने इस से अधिक समझा कर कहने की जरूरत नहीं समझी। मार्टिनोव चला गया। एण्टन धीरे से बोला, "मैक्सि, तुम से क्या आशा करूँ··"

## 9

सूर्योदय हो रहा था। वायु बन्द हो गयी थी, किन्तु थोड़े बादल छाये थे, और धुनी हुई रुई की तरह कोमल बर्फ गिर रही थी।

थाने के पीछे, एक पर्णहीन वृक्ष के नीचे तख्तों से बँधे हुए दो व्यक्ति खड़े थे—एण्टन और मैक्सिम। उन से बीस कदम की दूरी पर आठ सिपाही बन्दूकें लिये खड़े थे और उन से कुछ दूरी पर एक सार्जेण्ट। मार्टिनोव वहाँ नहीं था। वह एक बार आ कर, करुणा-भरी दृष्टि से दोनों की ओर देख कर चला गया था।

सिपाहियों ने बन्दूकें तानी हुई थीं। मैक्सिम उन बन्दूकों की ओर देख रहा था। उस का मुख देखने से मालूम होता था कि उस ने बड़े यत्न से आँखों

को उधर फेर रखा है, मानो वह और किसी ओर देखने से डर रहा हो···

एण्टन मैक्सिम की ओर देख रहा था। उस की दृष्टि में न जाने क्या-क्या भाव छिपे हुए थे—स्नेह, व्यथा, आशा, प्रेरणा···निराशा···

उस ने पुकारा, "मैक्सिम, बोलते क्यों नहीं ?"

मैक्सिम ने उत्तर नहीं दिया। एण्टन ने फिर जल्दी-जल्दी भर्राये हुए स्वर में कहा, "मैक्सिम, मैक्सिम, तुम अन्याय कर रहे हो ! मैं अधिक नहीं कह सकता हूँ—मैंने यही देखा है कि जो चीज़ अधिक प्रिय होती है, उस की आहुति देने से उतना कष्ट नहीं होता जितना···"

मैक्सिम के मुख पर विद्रूप भाव देख कर एण्टन चुप हो गया। फिर एक विषादपूर्ण हँसी हँस कर धीरे-धीरे बोला, "तुम—कोई भी—ठीक समझेगा, ऐसी मैंने आशा भी नहीं की थी।"

सिपाहियों में कुछ जाग्रति आयी। मैक्सिम और एण्टन ने प्रतीक्षा-पूर्ण नेत्रों से उन की ओर देखा, फिर एक साथ ही बोल उठे, "रूस ! क्रान्ति चिर-जीवी हो।"

होगा ?"

"सत बजे···सिपाही तैयार हो रहे हैं !" फिर कुछ रुक कर वश के बाहर की बात है···लियोन को ही बचा सकता हूँ··"

"कुछ नही, चिन्ता नही है। मालूम होता है, मैक्सिम ने भी नाम बनाया होगा ?"

'हाँ।

"मैं पहले ही से जानता था।"

मार्टिनोव ने ध्यान से एण्टन की ओर देख कर चाहा, उस पहचान ले। किन्तु एण्टन के चेहरे पर निरीह शान्ति का जो परदा *मार्टिनोव नहीं भेद सका।*

फिर उस ने पूछा, "एण्टन, तुमने मैक्सिम का नाम क्यो नही ि

एण्टन ने अन्यमनस्क सा हो कर उत्तर दिया, 'किसी के मन म उत्पन्न होने स कि रूस का एक भी क्रातिवादी स्वार्थी है, यही अच्छ हम अपन अभिन्नतम मित्र का बलिदान कर दें।"

मार्टिनोव ने कहा, "मैं नही समझा !"

'विवेक स बढ कर भी कोई प्रेरणा होती है।"

एण्टन ने इस से अधिक समझा कर कहने की जरूरत नही सम मार्टिनोव चला गया। एण्टन धीरे से बोला, "मैक्सि, तुम से क्या आशा

9

सूर्योदय हो रहा था। वायु बन्द हो गयी थी, किन्तु थोडे। और धुनी हुई रुई की तरह कोमल वर्फ गिर रही थी।

थाने के पीछे, एक पर्णहीन वृक्ष के नीचे तख्तो से बँधे हुए द थे—एण्टन और मैक्सिम। उन से बीस कदम की दूरी पर आठ ि, *लिय खडे थे और उन से कुछ दूरी पर एक सार्जेण्ट।* मार्टिनोव व वह एक बार आ कर, करुणा भरी दृष्टि से दोनों की ओर दे गया था।

सिपाहियो ने बन्दूकें तानी हुई थी। मैक्सिम उन बन्दूको क रहा था। उस का मुख देखने मे मालूम होता था कि उस ने बडे यत्न

को उधर फेर रखा है, मानो वह और किसी ओर देखने से डर रहा हो···

एण्टन मैक्सिम की ओर देख रहा था। उस की दृष्टि में न जाने क्या-क्या भाव छिपे हुए थे—स्नेह, व्यथा, आशा, प्रेरणा···निराशा···

उस ने पुकारा, "मैक्सिम, बोलते क्यों नहीं ?"

मैक्सिम ने उत्तर नहीं दिया। एण्टन ने फिर जल्दी-जल्दी भर्राये हुए स्वर में कहा, "मैक्सिम, मैक्सिम, तुम अन्याय कर रहे हो! मैं अधिक नहीं कह सकता हूँ—मैंने यही देखा है कि जो चीज़ अधिक प्रिय होती है, उस की आहुति देने से उतना कष्ट नहीं होता जितना···"

मैक्सिम के मुख पर विद्रूप भाव देख कर एण्टन चुप हो गया। फिर एक विषादपूर्ण हँसी हँस कर धीरे-धीरे बोला, "तुम—कोई भी—ठीक समझेगा, ऐसी मैंने आशा भी नहीं की थी।"

सिपाहियों में कुछ जागृति आयी। मैक्सिम और एण्टन ने प्रतीक्षा-पूर्ण नेत्रों से उन की ओर देखा, फिर एक साथ ही बोल उठे, "रूस! क्रान्ति चिर-जीवी हो!"

पत्र पढ़ कर देवी का कोप कम हो गया। बोली, "पहुँचा दूँगी। पर समझ मे तो कुछ आया नही।"

मैंने कहा, "समझ कर क्या करोगी ? जिन का काम है वे जानें। पर सवेरे ही पहुँचा देना। शायद जवाब भी—"

सवेरे उठते ही वह भीतर चली गयी, और थोड़ी देर बाद वापस आ गयी। मैंने पूछा, "क्यो ?" उस ने बिना जवाब दिये वही चिट्ठी लौटा दी। उस के एक कोने मे लिखा था—'सुषमा शारदा को जानती है - और उस दुर्घटना को भी। विस्तार फिर।' मैंने कागज जेब म रख लिया। वह बोली, "दाम के हिसाब से काम तो कुछ भी नही था।" मैंने मन-ही-मन हँसकर कहा, "इससे हमे क्या मतलब ? हम अपना काम पूरा करते है।" कह कर मैं फिर अपनी ड्यूटी पर चला गया। कोठरियाँ खोल कर कैदियो को बाहर कारखानो मे पहुँचाना था।

सब कोठरियाँ खोल कर मैं उस की कोठरी पर पहुँचा। दरवाज़ा खोल कर मैंने कहा, "अरुण बाबू, चलो कारखाने म।' कहते कहते मैंने वह चिट्ठी उस के हाथ मे दे दी। उस ने कहा, "आज तबियत ठीक नही मै काम पर नही आऊँगा।"

"तो फिर डाक्टर को रिपोर्ट करनी होगी।'

"कर दो।"

"वे अभी यहाँ आवेंगे।" कह कर मैंने आँख से इशारा किया।

वह बोला, "हाँ-हाँ, आने दो।" और मुस्कराया। मुझे तसल्ली हो गयी कि उस ने इशारा समझ लिया है। मैं कोठरी बन्द कर डाक्टर को बुलाने चला गया।

जब मैं डाक्टर के साथ वापस आया तब वह कुछ चबा रहा था। हम देख कर जल्दी से निगल गया। मैंने मन-ही-मन कहा, "ठीक है, चिट्ठी नो गयी।"

डाक्टर ने कैदी से कहा, "ज़बान दिखाओ।"

कैदी ने ज़बान निकाल दी। डाक्टर उसे देखने को झुका और बहुत धीरे-धीरे बोला, "अगर तुम चाहो तो मैं तुम्हारी मदद कर सकता हूँ।"

कैदी ने मुस्करा कर उसी तरह धीरे-धीरे उत्तर दिया, "मेरे पास कुछ

नहीं है। और होता भी तो…"

मैं मुँह फेर कर हँसा। डाक्टर बोला, "क़ैदी बीमार नहीं है, बहाना करता है। साहब को रिपोर्ट करो।" कह कर वह चला गया।

मैंने कहा, "अरुण बाबू, तुमने अच्छा नहीं किया।"

उसने हँस कर जवाब दिया, "मुझे अब किसी की परवाह नहीं है।"

आधे घटे के बाद हेड-वार्डर और डिप्टी के साथ साहब आये। उन्हें देख कर क़ैदी उठा नहीं, वहीं बैठा रहा। साहब ने पूछा, "काम पर क्यों नहीं जाता?"

उस ने शान्त भाव से उत्तर दिया, "तबियत ठीक नहीं है।"

साहब ने कहा, "ट्वेंटी स्ट्राइप्स।" और चले गये। जाने पर मालूम हुआ—बीस बेंत का हुक्म दे गये हैं।

हेड-वार्डर उसे उसी वक्त ले गये। मैं सन्न हुआ अपनी ड्यूटी पर बैठा रहा…

आधे घटे बाद वह वापस आ गया। शरीर पर सिर्फ एक लँगोट—वह भी लहू से भीग रहा था…हाथ में अपने कपड़े लिये, अकड़ता हुआ आया और कोठरी में चला गया। हेड-वार्डर ने कहा, "बन्द कर दो।" वह हँस कर बोला, "काम पर तो नहीं गया।" हेड-वार्डर चला गया। मैं अपनी जगह जा कर बैठ गया, आज उस से बात करने की हिम्मत नहीं थी…

ग्यारह बजे ड्यूटी खत्म कर के घर पहुँचा, तो देवी मुँह लटकाये बैठी थी। मैंने पूछा, "आज उदास क्यों हो?" उसने मानो सुना ही नहीं। बोली, "आज जिस को बेंत लगे हैं, वही हैं अरुण बाबू?"

"हाँ।"

"बड़ा बाँका जवान है।"

मैंने डरते-डरते कहा, "मैं तो सदा से कहता हूँ।"

"लेकिन तुम मर्दों की अक्ल का क्या इतबार?"

मैं चुप रहा। थोड़ी देर बाद मैंने पूछा, "तुमने कहाँ देखा?"

"जब बेंत लगाने लाये थे, तब।"

"फिर?"

"साहब आये थे, इस लिए मैं सब औरतों को लिये परेड करने को अपने

छाया /

थोड़ी देर मैं चुपचाप खड़ा रहा। फिर न जाने कैसे एकाएक पूछ बैठा "बाबू, शारदा कौन है?"

पूछ कर मैं सहम-सा गया! उस ने मेरी ओर देखा और फिर धीरे से कहा, मानो अपने आप से बातें कर रहा हो, "तुमने मेरी चिट्ठी पढ़ ली?"

मैंने कुछ नहीं कहा। कहता क्या?

उस ने आप ही फिर कहा, "खैर, अब छिपाने में क्या रखा है? शारदा मेरी बहिन है!"

मैंने डरते-डरते पूछा, "तो यह—सुषमा?"

उस ने बड़ी अजीब निगाह से मेरी ओर देखा। मुझे मालूम हुआ मानो मेरा अन्दर-बाहर सब एक ही नजर में देख गया। फिर उस ने बहुत ही धीरे से कहा, 'शारदा और सुषमा—एक ही के दो नाम हैं···"

पहले मैं इस बात का पूरा मतलब ही नहीं समझा। फिर धीरे धीरे जब समझ में आने लगा तब मैंने कहा, "ऐंय!" और उठ कर बाहर चला आया। आते-आते जो आवाज़ आयी उस से मैंने जान लिया कि वह चिट्ठी फाड़-फाड़ कर खा रहा है···

बाहर वह गा रही थी—

तुझे खोजती कहाँ कहाँ पर भटकी मारी-मारी—

पर निष्ठुर, तू पास न आया, मैं रो-रोकर हारी!

मेरी ड्यूटी वहाँ से बदल कर एक महीने के लिए ड्योढ़ी में लग गयी। यहाँ से जनाना वार्ड बिलकुल पास था। सुषमा का गाना कितना साफ सुन पड़ता था! कभी-कभी जेल के क्लर्क भी शाम को आ कर बैठ जाते, और वह गाना सुन कर चुपके से चले जाते थे।···

एक दिन मैंने उस को देखा भी; भूलूँगा नहीं—ऐसी सूरत थी

वह ! बाल खुले हुए थे—तन पर चौडी लाल किनारी वाली सफेद धोती थी। बडी-बडी आँखें थी—एक बार उस ने मेरी ओर देखा—ऐसे देखा मानो मैं उस के आगे होऊँ ही न, सिर्फ खाली हवा ही हो ! —फिर भी मुझे मालूम हुआ जैसे उस ने मेरी सब करतूतो—नयी-पुरानी, अच्छी-बुरी, सभी—को खुली किताब की तरह पढ लिया हो। मुँह पर उस के हल्की-सी हँसी थी, ऐसी मानो कई सालो से वहाँ उसी तरह जमी हुई हो···

वे उसे अन्दर डिप्टी के दफ्तर मे ले गये। मैं भी दब कर पीछे खडा हो गया।

डिप्टी ने वारट देख कर कहा, "हैं ?" फिर कुछ रुक कर पूछा, "अपील करोगी ?"

उस ने हँस कर कहा, "नही।"

डिप्टी ने दया से उस की ओर देखा, फिर कहा, "ले जाओ।"

सिपाही चले गये। थोडी देर बाद मेट्रन आयी उसे अन्दर ले जाने को। मैं उस वक्त तक चुपचाप उसी की ओर देख रहा था—मेट्रन के आने पर मैंने मुँह फेर लिया।

मेट्रन ने उस से पूछा, "क्यो, सुषमा, क्या हुआ ?"

"कुछ नही, फाँसी की सजा दी गयी है।"

"हैं।"

मैंने चुपचाप अन्दर का दरवाजा खोल दिया···वे दोनो अन्दर चली गयी···मैंने देखा, मेट्रन की आँखो मे भी आँसू है···

उस दिन सुषमा का गाना नही सुन पडा। उस के दूसरे दिन भी नहीं। पर तीसरे दिन···तीसरे दिन उस ने नया गाना गाया··गाना क्या था, एक चिनगारी थी··एक जलता हुआ सन्देश था—न जाने किस को···

दीप बुझेगा पर दीपन की स्मृति को कहाँ बुझाओगे ?
तारें वीणा की टूटेंगी—लय को कहाँ दबाओगे ?
फूल कुचल दोगे तो भी सौरभ को कहाँ छिपाओगे ?
मैं तो चली चली अब, पर तुम क्यो कर मुझे भुलाओगे ?
तारागण के कम्पन मे तुम मेरे आँसू देखोगे,
सलिला की कलकल-ध्वनि मे तुम मेरा रोना लेखोगे।

पुष्पों मे, परिमल समीर मे, व्याप्त मुझी को पाओगे—
मैं तो चली चली पर प्रियवर ! क्यो कर मुझे भुलाओगे ?

इस के बाद वह रोज यही गाना गाने लगी…अपील की मियाद के सात दिन पूरे हो गये, उस ने अपील नही की…फिर एक दिन सुना, मैजिस्ट्रेट आकर तारीख दे गये हैं— चौदह दिन बाद फाँसी हो जायेगी…

मेरी ड्यूटी ड्योढ़ी पर थी—मैं अन्दर नही जा पाता था। मेट्रन जाती थी, पर सुषमा 'कोठीबन्द' थी, वहाँ वह भी नही जा पाती थी। कई बार जी मे होता, जा कर अरुण को या उसे देख आऊँ, पर ड्योढ़ी की ड्यूटी का एक हफ्ता-भर बाकी था। मैं जलता, छटपटाता, मन मसोस कर रह जाता…

आखिर मेरी बदली हो ही गयी। पर जब मैं उसकी कोठरी के पास ड्यूटी पर पहुँचा, तो आगे जाने की हिम्मत नही हुई। वह सुषमा का हाल पूछेगा—तो मैं क्या कहूँगा ?

पर एक जगह बैठा भी नही गया। मैं धीरे-धीरे टहलने लगा। उस ने मुझे देख लिया और पुकारा "मँगतू !"

मैं चुपचाप उस के पास चला आया। उस ने पूछा, 'कहो, "कैसा हाल है ?"

मैंने अनमने-से हो कर कहा, "अच्छा है।"

उस ने फिर पूछा—"उदास क्यो हो ?"

मैंने जवाब नही दिया।

"उस सुषमा की भी कोई खबर है ?"

मैंने फिर कुछ नही कहा। 'नही' कहता तो कैसे और बताता तो क्या ? सिर्फ एक बार उस की ओर देख दिया।

वह मेरे मन की बात समझ गया। बोला, "उसे जो सज़ा हो गयी है, सो मुझे पता है। मैं उस के गाने से समझ गया था। कोई और खबर है ?"

मैंने धीरे-धीरे कहा, ' हाँ। उस ने अपील नही की, तारीख लग गयी है।"

"कब ?"

"अगले मगल को।"

"बस छ ही दिन ?"

"हाँ।"

इस के बाद वह बहुत देर चुपचाप रहा। कुछ सोचता रहा। फिर एक

लम्बी साँस लेकर बोला, "साहब कब आयेगा ?"

सवाल पर मुझे कुछ अचरज-सा हुआ। मैंने कहा, "सोमवार को। क्यों ?"

"या हीं। हाँ, एक चिट्ठी पहुँचाओगे ?"

"वह कोठीबन्द है, काम मुश्किल है। पर देखो, शायद दाँव लग जाये।"

उस ने एक छोटी-सी चिट्ठी दे दी। मैंने उसे जेब में डालते-डालते मन में कहा, "इस को नहीं पढ़ूँगा।"

मैं यह सोचता-सोचता घर पहुँचा कि कैसे कोठरी तक पहुँच पाऊँगा। वहाँ जा कर देखा, चूल्हा नहीं जला है—देवी गुस्से में भरी बैठी है। मैंने वर्दी उतार कर टाँगते हुए पूछा, "क्या बात है ?"

वह झुँझला कर बोली, "घर में आटा-दाल को पैसे नहीं हैं, ये लाट साहब की तरह आ कर लग गये पूछने, 'क्या बात है ?' "

मैंने डरते-डरते कहा, "अभी उस दिन तो दो रुपये दिये थे, वे क्या हुए ?"

ऐसी जगह सीधी बात का सीधा जवाब नहीं मिलता। वह और भी तेज़ हो कर बोली, "तुम तो चाहते हो, मैं डायन बन कर रहूँ, हाथ में एक-एक चूड़ी भी न हो! उस दिन आठ आने की चूड़ियाँ ले ली,—उस का भी हिसाब देना होगा कि क्या हुई! वैसे ही क्यों नहीं कहते डूब मरूँ ?"

जी में आया, कह दूँ, जा डूब मर, पर जी की बात जी में रख लेना मर्दों का काम ही है। मैं कुछ नहीं बोला। पर इस से वह शान्त नहीं हुई। बोली, "टुकुर-टुकुर देखते क्या हो ? कुछ खाने की सलाह है कि नहीं ?"

मैंने कहा, 'मेरी जेब में शायद डेढ़ पैसा है—चाहो तो ले लो।"

वह आँखें छोटी कर के मेरी ओर देखने लगी। फिर बोली, "अरुण बाबू ने जो दो रुपये दिये थे, वे क्या हुए ?"

अब मैं समझा, मामला क्या है। पर एकाएक कोई बहाना न सूझा। फिर मैंने हिचकिचा कर कहा, "हैड वार्डर ने उधार माँगे थे, मैं इनकार नहीं कर सका।"

उस ने कुछ जवाब नहीं दिया, पर साफ मालूम होता था कि उसे विश्वास नहीं हुआ।

ख़ैर, मैं पानी का लोटा ले कर बाहर मुँह हाथ धोने गया। वापस आ कर

देगा, मेरे कोट की तलाशी हो चुकी है, और वह हाथ मे एक कागज का टुकड़ा लिये खड़ी है।

मैं उस पर कम ही गुस्सा करता हूँ, पर इतनी बेहूदगी मैं नही सहार सका। मैंने पूछा, "यह क्या कर रही हो तुम ?"

औरत की जात अजीब होती है, गलती अपनी और गुस्सा दूसरो पर! बोली, "क्यो जी, यह क्या है ?"

मैंने कागज उस के हाथ मे छीन कर पढ़ा—वह चिट्ठी थी।

'सुषमा !

'दो दिन के मौन के बाद जब मैंने तुम्हे गाते सुना, तभी मैंने जान लिया था कि निर्णय हो गया है···आज पक्का पता मिल गया···

'जिस अवस्था मे तुम हो, उस मे मैं तुम्हे क्या लिखूं ? क्या सान्त्वना दूँ ? हाँ, एक बार, तुम्हे देखने का प्रयत्न करूँगा—शायद सफल होऊँ।

याद आता है, बहुत दिन हुए, एक बार तुम से होड की थी कि किस का काम पहले समाप्त होगा। उस समय मुझे पूरी आशा थी कि मेरी जीत होगी। आज मैं सोच रहा हूँ, कौन जीतेगा ? —अरुण।'

पढ़ तो मैं गया, फिर मुझे शर्म आयी—और उस पर गुस्सा। पर मैं चिट्ठी ले कर बाहर चला गया—वह न जाने क्या बडबडाती रही।

शाम को मैं भूखा ही ड्यूटी से कुछ पहले अन्दर चला गया। अभी लम्प नही जले थे, पर सूरज डूब गया था। मैंने कोठियो के दो चक्कर लगाये फिर जल्दी से उस की कोठरी पर जाकर कागज दे दिया। उस ने लेते ही कहा, "जवाब ले जाना।" मैंने कहा, "लिखो।" और हट गया। कोठियो के फिर तीन-चार चक्कर लगाये और आ गया। उस ने एक कागज़ मेरे हाथ मे दिया और बोली, "ज़बानी भी कह देना, होड के दो दिन बाकी है।" मैंने कहा, "अच्छा, नमस्कार !" उस ने कुछ अचरज से, पर हँस कर, जवाब दिया, "नमस्कार !" मैं लपक कर अपनी ड्यूटी पर चला।

पर काम नहीं बना। कोठियो के वार्डर ने पूछा "कौन है ?" मैं घबरा गया। वह चिट्ठी मेरे हाथ मे थी—मैंने जल्दी से मुँह मे डाल ली। उस ने फिर पूछा, "कौन है ?" मैंने कहा, "मैं हूँ, मगतराम वार्डर। यो ही ज़रा घूमने आ गया था—अब ड्यूटी पर जा रहा हूँ।"

"अच्छा! मैं समझा, कोई कैदी है।"

मैंने ड्यूटी पर पहुँच कर ही साँस लिया। मैं वहीं बैठा रहा। जब खूब रात हो गयी, तब अरुण बाबू ने बुलाया, "मँगतू!" मैं अन्दर चला गया। उस ने पूछा, "कहो, क्या हुआ?" मैंने कहा, "पहुँचा तो आया।" उस ने खुश हो कर कहा 'अच्छा।"

मैं वहाँ खड़ा रहा, गया नहीं। उस ने पूछा, "कुछ और बात है क्या?"

मैंने कहा, 'हाँ।"

"क्या?"

"जो जवाब लाया था—"

"जवाब भी ले आये क्या?"

"सुनो तो। जो जवाब लाया था, वह—"

"उस का क्या हुआ?"

"जब मैं आने लगा तब वार्डर ने देख कर शोर मचा दिया।"

"फिर?"

'फिर मैं वह कागज खा गया।"

वह एक फीकी-सी हँसी हँसा। फिर बोला, "मैं तुम्हें कितनी बार खतरे में डाल चुका हूँ, मँगतू!"

मैंने कहा, "वह कोई बात नहीं है, अरुण बाबू। हाँ, एक जबानी सन्देशा है।"

"क्या?"

"कहने को कहा था कि अभी होड़ के दो दिन बाकी हैं।"

"अच्छा, जाओ।"

सोमवार को साहब आये, तो उन की और अरुण बाबू की बहुत देर तक अंग्रेज़ी में बातें हुईं। मैं समझा तो कुछ नहीं, हाँ, मालूम होता था कि अरुण बाबू कुछ समझा रहा है और साहब पहले तो आनाकानी करता रहा, फिर अचम्भे में आया, फिर बोला, "आलराइट!" और डिप्टी को अंग्रेज़ी में कुछ समझा कर चला गया।

जब वे चले गये तो मैंने पूछा, "क्या बात हुई?"

वह बोला, "फाँसी देखने की इजाज़त मिल गयी।"

रात को कुछ बादल घिर आये। बरसाती नहीं, वैसे ही छोटे-छोटे सफेद टुकड़े···मैं घर में गया और चुपचाप चारपाई पर लेट गया। देवी का कोप अभी खत्म नहीं हुआ था। मुझे इस तरह उदास मुख लेटा देख शायद वह कुछ पिघली। पर रुखाई से बोली, "क्या है ?" मैंने जवाब दिया, "कल सुषमा को—" आगे नहीं बोल सका। वह चौंक कर बोली, "हैं ?" फिर मेरे पास आ कर बैठ गयी। बहुत देर तक हम चुप बैठे रहे। मैंने देखा, वह चुपचाप रो रही थी ! शायद मेरे भी आंसू आ गये थे।···

मुझे रात-भर नींद नहीं आयी। सुबह पाँच बजे, तो मैं वर्दी पहिन कर अन्दर चला गया। थोड़ी देर में साहब, मजिस्ट्रेट, डिप्टी, चीफ़ वार्डर वग़ैरह आ गये और चुपचाप कोठियों की ओर चले। मैं भी पीछे-पीछे चला। उस की कोठी पर पहुँचे तो वह उठ कर बैठी हुई धीरे-धीरे कुछ गा रही थी। साहब ने पूछा, "कुछ वसीयतनामा लिखाओगी ?" वह जोर से हँसी और बोली, "मेरे पास दो रिवाल्वर ही थे, वे सरकार ने ज़ब्त कर लिये। अब वसीयत के लिए कुछ नहीं है।"

कोठी खुली, वह बाहर चली आयी। चीफ वार्डर ने उस के हाथ पीठ के पीछे बाँध दिये। वह बराबर हँसती जा रही थी।

डिप्टी ने इशारे से मुझे बुलाया। बोला, "उस पोलिटिकल को ले आओ—हथकड़ी लगा करके लाना। समझे ?"

मैंने सलाम किया और चाबी और हथकड़ी ले कर उधर चल पड़ा।

दूर से मुझे फिर उस के गाने की आवाज आयी—

'दीप बुझेगा पर दीपन की स्मृति को कहाँ बुझाओगे ?'

मैंने अपनी जगह पहुँच कर कहा—"अरुण बाबू ! जल्दी चलो !"

वह दरवाजे के आगे खड़ा आकाश की ओर देख रहा था। मैंने दरवाजा खोला तो बाहर आ गया। मैंने कहा, "बाबू, हथकड़ी लगाने का हुक्म हुआ है।" उस ने चुपचाप दोनों हाथ बढ़ा दिये।

हम जल्दी-जल्दी फाँसी-घर की ओर चले। वहाँ पहुँच कर देखा, सब लोग एक कोने में खड़े हैं और सुषमा तख्ते पर खड़ी है। हम भी एक कोने में खड़े हो गये। सुषमा ने अरुण को देखा, उस के मुँह पर से ज़रा-सी देर के लिए मुस्कराहट चली गयी—बिजली की तरह दोनों की आँखों ने कुछ कहा, फिर सुषमा

पहले की तरह मुस्करा कर धीरे-धीरे गुनगुनाने लगी—

'दीप बुझेगा पर दीपन की स्मृति को कहाँ बुझाओगे?'

अरुण का शरीर तन गया, उसने मुट्ठियाँ बड़ी ज़ोर से बन्द कर लीं। फिर न बोला, न हिला—पत्थर की तरह खड़ा रहा···

जल्लाद सुषमा के मुँह पर टोपा पहिनाने लगा। वह बोली, "यह क्या है? मैं मुँह छिपा कर मरने नहीं आई हूँ।"

जल्लाद साहब की ओर देखने लगा। साहब ने इशारे से कहा, "मत लगाओ।"

जल्लाद ने रस्सी उठा कर गले में लगा दी, और अलग हट कर खड़ा हो गया।

सुषमा ने अरुण की ओर देख कर मुँह खोला, मानो कुछ कहने को हो, फिर रुक गयी और मुस्करा दी।

जल्लाद ने साहब की ओर देखा। साहब ने धीरे से एक उँगली उठा कर फिर नीचे झुका दी···

धड़ाम्!

तख्ता हट गया, रस्सी तन गयी···

साहब वग़ैरह जल्दी से वहाँ से हट गये, मानो शर्म से भाग गये हों···

अरुण घुटने टेक कर बैठ गया···आँखें बन्द कर लीं···मैं चुपचाप हथकड़ी पकड़े खड़ा रहा।···

आठ-दस मिनट बाद वह उठा, और सीढ़ियाँ उतर कर गड्ढे के अन्दर चला गया···

जल्लाद ने सुषमा का शरीर उतार कर नीचे लिटा दिया था, हाथ खोल दिये थे। उस के अंग नीले होने लगे थे, पर अभी अकड़े नहीं थे···

अरुण झुक कर बहुत देर तक उस के मुँह की ओर देखता रहा। फिर बहुत धीमी, काँपती आवाज़ में बोला, "शारदा, तुम्हारी जीत हुई···"

इसी वक्त डाक्टर आया। अरुण को देख कर कुछ झेंप-सा गया, फिर झुक के सुषमा की नब्ज़ देखने लगा। सिर हिला कर बोला, "हूँ। इन को दफ़्तर में ले जाओ —परमिट लेने आयी है।" यह कह कर चला गया।

अरुण भी मानो सपने में ही खड़ा हो गया। बोला—"शारदा, तुम तो

डूब गयी थी अब तुम्हारी छाया हा को लेने आयी है पब्लिक !

उस ने हाथ उठा कर एक अँगडाई-सी ली फिर मानो सपने से जाग पडा उस का चेहरा देखते-देखते बदल गया आँखें बुझ-सी गयी

भर्रायी हुई आवाज म वह बोला पब्लिक !

उस एक ही लफ्ज को सुन कर मैं काँप गया उस मे उस के जा की सारी कचोट—कई सालो की दबी हुई जलन —भरी हुई थी

वह फिर बोला पब्लिक !

फिर एक बडी डरावनी हँसी हँसा और बोला चलो !

मैंने न जा कर उसे कोठरी मे बन्द कर दिया

इस के बाद मुझ उस से बोलने म कुछ डर सा लगने लगा। मैं अपनी जगह बैठ कर ड्यूटी देता और चला जाता

एक हफ्ते बाद एक दिन सवेरे ही चीफ वाडर आया और उस स बोला ' डिप्टी साहब का हुक्म है कि आप को कारखाने मे काम पर जाना होगा

काम पर जाये डिप्टी और भाड म जाओ तुम ! मैं कोई काम वाम नही करूँगा।

चीफ वाडर चला गया। थोडी देर म डिप्टी आया और दरवाजा खुलवा कर अन्दर गया। बोला काम पर क्यो नही जाते ?

मेरी मर्जी ! मै कुली नही हूँ।

तुम कैदी हो क्यो ! कोई बडे लाट नही हो ! उस दिन के बेंत भूल गये ?

नही अच्छी तरह याद है। आप को भी बहुत दिन नही भूलगे !

मैं तुम्हारी सारी अकड निकाल दूगा !

क्या कर लगे ? बेंत लगवायेंगे ? वह मैं खा चुका हूँ बन्धिया लग वायेंगे वे भी छ महीने पहनी है फाँसी दे लीजिएगा ? वह मैं देख आया हूँ—उस मे बडा मजा है बडा !

डिप्टी ने उस का टिकट उठाया और उस पर कुछ लिख कर चला गया

मैंने ताला बन्द करते हुए पूछा अरुण बाबू यह क्या है ?

उस ने हँस कर कहा कुछ नही माफी बन्द और जब तक काम न करूँ

कोठीवन्द।"

उस दिन से वह कोठी से बाहर नहीं निकला। कभी-कभी जब मैं उसे समझाता तो वह हँस कर कहता, "मँगलू, अब तो यहीं कटेगी। काम करने की तो मैंने क़सम खा ली।"

अब मैं उस से कुछ-कुछ डरने लगा हूँ। जिस अरुण को मैं पहले जानता था—उस में और इस में कितना फ़र्क है…मैं उस की कोठरी से कुछ दूर ही बैठता हूँ और ड्यूटी पूरी कर के चला जाता हूँ… कभी-कभी उसे देख-भर लेता हूँ…

कभी-कभी गाता है। जब मैं उसे उस कोठरी के अँधेरे में बैठे धीरे-धीरे गाते सुनता हूँ…

भूला-भूला रहता, मैं भी समझा लेती मन को—
क्यों बिखराया फिर तूने आ गरीबिनी के धन को?

तब मेरे दिल में एक धक्का लगता है, मैं सोचने लग जाता हूँ, कितनी कमीनी यह नौकरी है जिस में मैं फँसा हुआ हूँ… और कैसे अजीब आदमी हैं ये पॉलिटिकल क़ैदी…

पर सब से तड़पानेवाली उस की शक्ल होती है जब बड़े सवेरे पौ फटने के वक्त वह आ कर अपनी कोठरी के दरवाज़े के सींखचे पकड़ कर बैठ जाता है और भूरे आकाश में फटे हुए दूध की तरह छोटे-छोटे सफ़ेद बादल के टुकड़ों की ओर देखता हुआ गाने लगता है—

आमि तोमार माटिर परे लूटिए रोबो,
तोमार चरण धूलाय धूल धूसर होबो।

उस वक्त उस की आवाज़ में ऐसी दबी हुई-सी आग होती है कि मेरा कलेजा दहक उठता है! मैं वहाँ से उठ कर दूर जा बैठता हूँ कि वह आवाज़ मेरे कानों तक न पहुँचे…

पर उस के कमरे से, उन गानों से, उस डरावनी हँसी से, उस खिड़की से; उस सींखों के सहारे से, और उस अजीब औरत की हँसती आँखों से हट कर जाने को जगह नहीं है… शारदा की छाया को तो पश्चिम ने पोंछ दिया, पर यह सुरमा की छाया, जो हर वक्त मेरे पास रहती है, इस से छुटकारा कहाँ है?…

दवाई ले आना।' बाहर आ कर उस ने बताया कि कोई आशा नहीं है। मैंने कहा, 'उस का हौसला तो बहुत है, जीना चाहती है', वह बोला, 'यह अच्छी बात है, पर फिर भी—'

"मैं दवाई लाया, साँस के लिए आक्सीजन लाया, बिछाने-ओढ़ने के लिए कपड़े लाया, माँ के भी और शशि के भी···और तुम्हारे दिये हुए रुपये खर्च होते गये··"

मैंने फिर तुम्हें रोक कर कहा, "क्या यही किस्सा कहना था ?" तब तुम ने उत्तर भी नहीं दिया, अधिकार-भरी मुद्रा से हाथ उठा कर मुझे रोक दिया और कहते गये। आठ साल के अभ्यास से तुम मुझे बुली करना खूब सीख गये हो! तुम फिर कहने लगे :

"चार दिन तक मैं सोया नहीं, बराबर माँ के सिरहाने बैठा रहा। बिचारी शशि···मुझ से बातें करना चाहती पर चुप हो जाती कि माँ के विश्राम में विघ्न न हो··चुपचाप मेरी ओर देखा करती—मैं कहता, दवा लाओ, पानी लाओ, आग जला कर पानी गर्म कर दो, पैर ढँक दो, तो चुपचाप वैसा कर के फिर पैताने आ कर बैठ जाती और मेरे मुँह की ओर देखा करती, बोलती भी नहीं· एक दिन मैं ने उस की दृष्टि से आहत हो कर कहा 'शशि, क्या देखती हो ? मेरी ओर ऐसे मत देखा करो, नहीं तो मैं चला जाऊँगा।' तब उस ने दूसरी ओर देखना आरम्भ किया, बोली कुछ नहीं। मैं ने फिर कहा, 'शशि, ऐसे पागल हो जाओगी, जा कर सो रहो। मैं माँ के पास बैठा हूँ।' तब वह बोली, 'और तुम नहीं सोओगे ?' मैंने फिर मना कर, धमका कर और यह वचन दे कर कि दूसरे दिन मैं सोता रहूँगा और वह जगेगी, उससे स्वीकार करा लिया। वह उसी कमरे में जमीन पर बिस्तर बिछा कर यह कह कर लेट गयी कि जरूरत हो तो उसे जगा लूँ, नहीं तो अच्छा नहीं होगा· थोड़ी देर में माँ सो गयी। उस की रुकती साँस की गति से मुझे एकाएक ध्यान हुआ कि शशि सो रही है। मैं कान लगा कर उस का नियमित श्वासोच्छ्वास सुनने को हुआ। पर उस की साँस सुन ही नहीं पड़ रही थी। न जाने मुझे क्या ध्यान हुआ, मैं उठ कर उस के पास गया। वह सोयी नहीं थी, छत की ओर दृष्टि जमाये, बड़ी-बड़ी आँखें किये रो रही थी, चुप-चाप, चुप-चाप ··मैने पूछा, 'शशि, यह क्या ?' तब उस ने आँखें बन्द कर ली। मैंने फिर पूछा तो बोली, 'माँ अच्छी हो जायेगी तो तुम चले

जाओगे'—मैं ने कहा, 'शशि, इस वक्त नहीं —मुझे अभी मत कोसो···' फिर हम दोनों चुप हो गये और वह मेरे घुटने पर हाथ रख कर सो गयी···

"दूसरे दिन माँ की तबीयत कुछ अच्छी थी, शशि भी खुश जान पड़ती थी··· सवेरे ही शशि ने मुझे कहा, 'आज तुम सोओ। कल सवेरे उठना।' मैं ने बहाना करने को कहा, 'आज बदली है, अच्छा लगता है। ठहर कर सोऊँगा', पर वह नहीं मानी। मैं जा कर लेट गया। समझा था कि नींद नहीं आयेगी, पर थोड़ी ही देर में बादलों की गड़गड़ाहट सुनते-सुनते सो गया।

"जब नींद टूटी तब शाम के पाँच बजे थे। मैंने शशि को छेड़ने की इच्छा से पूछा, 'शशि, सवेरा हो गया न, अब उठूँ?' कोई उत्तर नहीं मिला। मैंने उठ कर देखा, शशि कमरे में नहीं थी। माँ के पास गया तो देखा, सो रही है। मैंने झुक कर फिर देखा—

"माँ वहाँ नहीं थी। उन का शरीर नीला पड़ गया था, साँस बन्द थी··· जब माँ बीमार थी तब मैं जाने कहाँ घूमता रहा, और जब मैं सो रहा था तब माँ मुझे छोड़ कर चली गयी—

"मुझे याद आया कि शशि वहाँ नहीं है। मैंने पुकारा, 'शशि! शशि!' उत्तर नहीं मिला। मैं उसे ढूँढ़ने बाहर निकला—बाहर बड़े जोरों से वर्षा हो रही थी··· मैंने देखा, छोटे-से आँगन में शशि पड़ी भीग रही है और उस के माथे से खून बह कर पानी को रँग रहा है। मैं उसे उठा कर अन्दर लाया, वह बेहोश थी। मैंने उसे बिस्तर पर लिटाया, कमरे में आग जलायी और उस के हाथ-पैर मलने लगा कि होश आ जाय···

"रात तक होश नहीं हुआ। मैं चाहता था डाक्टर को बुलाऊँ, पर शशि को छोड़ कर कैसे जाता? रात को दस बजे शशि हिली, और कुछ देर में आँखें खोल कर शून्य दृष्टि से मेरी ओर देखने लगी। बोली, 'माँ'—और चुप।··· मैंने अब सिर पर गीली पट्टी बाँधी और डाक्टर बुलाने चला।

"डाक्टर ने दवाइयाँ दीं। शायद माँ के बारे में पूछना चाहता था, पर वहाँ उसे पड़ी देख कर समझ गया, और बोला, 'मुझे बहुत खेद है—' मैंने कुछ कहे बिना उसे दरवाजा दिखा दिया। वह चला गया।

"मैंने शशि को दवा पिलायी। अब उसे होश हो गया, तब मैंने पूछा, 'शशि, माँ क्या—' आगे नहीं कह सका। शशि बोली, बहुत धीरे से, 'सुनो!'

मैं और पास झुक गया। माँ ने पूछा था देव कहा है ? मैंन कहा सो रहा है जगा दू ? बोली नहीं ऐसे ही ठाक है। फिर धीरे धीरे मुस्कराने लगी। मुस्कराते मुस्कराते ही—बस ! मैंने कुछ देर बाद पूछा फिर ? तुम बाहर कैसे गयी ? वह बोली मुझ से कमरे म नहीं रहा गया। तुम्हे जगा भी नहीं सकी—तुम इतने दिन साये नही थ—बाहर ही निकल गयी फिर पता नहीं क्या हुआ

रात म शशि को वड ज़ोर का बुखार चढ आया। अभी पौ भी नहीं फटी थी कि वह अनाप-शनाप बकने लगी। मैंने बहुत शा न करने की कोशिश की पर वह यह नहीं समझती थी कि मैं उस के पास हूँ या मैं कौन हूँ। बहुत देर तक तो मैं उस होश लाने की चि ता म था अब निराश हो कर मैं उस का प्रलाप सुनन लगा

वह क्या कह रही थी ? अगर वह प्रलाप था तो पर प्रलाप मे भी कोई इतना तीखा उलाहना दे सकता है ? वह कह रही थी अब माँ अच्छी हो गयी। अब तुम चल जाओ। अब मैं भी अच्छी हू। चले जाइए। देखो तुम्हारा काम बिगड गया—

म बहुत नहीं सुन सका। मैंने ज़ोर से पुकारा शनि ! उस का प्रलाप ब द हो गया। मैं समझा कि उसे होश होने को है। मैंने फिर ज़ोर स पुकारा शशिकला ! पर वह फिर पहने की भाँति प्रलाप करन लग गयी।

मुझ स सहा नहीं गया। मैं अब तक देखता आया था सहता आया था। मा की मृत्यु स भी मेरी आखा म आसू नहीं आय थे केवल मैं और भी अधिक य त्रवत हो क र काम करने लगा था इस छोटी सी बात ने ब ध ताड दिये। मैं भूमि पर बैठ कर शशि की चारपाई की बाँही पर सिर रख क र फूट फूट कर रोन लगा

शशि जाग पडी। जो काम इतने मनाने पर भी नहीं हुआ था वह निस्सहायता की एक चीख ने कर दिया।

वह बड शा त स्वर में बोली इधर आओ। मैं पास गया तो बोली मेरे पास लेट जाओ ! मैं लेट गया। फिर बोली एक बात सुनोग ? नाराज न होना। मैंने कहा कहो। फिर मुझे आख ब द क र रने को कह कर उस ने मेरे कान म धीरे से कहा तुम चले जाओ। मैंने विस्मित हो कर पूछा कहाँ

शशि ?' उस ने और भी धीरे से कहा, 'तुम्हारे काम मे विघ्न होता होगा—मैं जानती हूँ।' मैं चौंक कर चारपाई पर उठ बैठा। मुझे मालूम हुआ कि क्षण-भर मे सब-कुछ उवल गया है—कि कुछ रहा ही नही है! मैं शून्य दृष्टि से खिडकी की ओर देखता, जडवत् बैठा रहा। शशि थोडी देर चुप रह कर कोमल स्वर मे बोली, 'नाराज हो गये न!' मैं उत्तर भी नही दे सका। मैंने केवल उस के माथे पर हाथ रख दिया—यह जताने को कि नाराज नही हूँ। उस ने मेरा हाथ अपने दोनो तप्त हाथो से बडे जोर से पकड लिया···

"वह फिर बोली, 'तुम समझते हो, मैं बिलकुल भोली हूँ। मैं सब जानती हूँ। जब माँ थी, तब मैंने कुछ नही कहा—अब कहती हूँ कि तुम अपना काम—कि अगर तुम्हारे काम मे अडचन पडती हो तो जाओ। अभी चले जाओ। बोलो, जाते हो न ?' मैंने बहुत हिम्मत कर के कहा, 'और तुम ?' वह धीरे से मुस्करायी। बोली, 'मैं अच्छी हूँ। और कहो तो जल्दी से और भी अच्छी होकर बताऊँ ?'

"मैंने अविश्वास-भरी दृष्टि से उस की ओर देखा। वह बोली, 'देखो, अब मैं शान्त हूँ। अब बोलो मत···'

"हम दोनो चुप बैठे रहे। वह स्थिर दृष्टि किये न जाने क्या देखती या सोचती रही। मैंने अनुभव किया, उस का बुखार कुछ कम हो रहा है··· सवेरा हो गया था। उस ने कहा, 'अब मैं अच्छी हूँ, तुम जाकर डाक्टर को बुला लाओगे न ?' मैंने प्रसन्न हो कर कहा, 'अच्छा।' वह फिर बोली, 'एक और बात मानो।' मैंने पूछा, 'क्या ?' 'तो बोली, 'अगर तुम्हे कही काम हो तो चले जाओ। शाम तक लौट आना।' फिर मेरे मुख की ओर देखते हुए, 'तब तक मैं बिल्कुल अच्छी हो जाऊँगी।'

"मैं शशि का-सा बुद्धिमान नही था, क्योकि मैंने उसे भोली समझा था! उस ने कैसा धोखा दिया – तुम्हारे दिये रुपयो मे से जो बचे थे, वे ले कर मैं देने चला। डाक्टर से कहता गया कि शशि को दवाई दे दें। सोचा था कि शाम तक लौट आऊँगा। और यह भी सोचता जाता था कि माँ का दाह-कर्म करना है· जिस का मुझे अब तक ध्यान नही आया था···पर जब वहाँ पहुँचा तब क्या हुआ, तुम जानते ही हो···लोग गिरफ्तार हो चुके थे, मैं भी बच ही गया—घर के चारो ओर पहरा पडा हुआ था···

"शशि ने कहा था, शाम तक लौट आऊँ। मैं शाम को नहीं लौटा —या कम से कम शशि के पास नहीं लौटा। जब सन्ध्या को छ बजे घर आया, तो देखा, शशि चुपचाप पडी है, उस के खुले नेत्र छत की ओर देख रहे हैं, मुख पर एकाग्र पीडा का भाव है "मैं उस की निश्चलता देख कर डर गया माँ की निश्चलता मुझे याद आ गयी मैं लपक कर पास गया तो शशि भी चली जा चुकी थी। उस के सिरहाने एक बोतल उल्टी पडी थी, उस पर लेबिल लगा था, 'विष'। मैंने उठा कर देखा, छाती में मलने का तेल था—यानी तैल की खाली बोतल थी—तेल कुछ लुढक गया था और कुछ…काम आ चुका था शशि के सिरहाने पर एक कागज के टुकडे पर लिखा रखा था, तुम अभी चले जाओ। मेरे कारण तुम्हारे काम में विघ्न नहीं होगा। मैं दुखी नहीं हूँ, सच्चे दिल से कहती हूँ। भगवान तुम्हे सफल करें।' बस!

"मैं परचा हाथ में लिये-लिये घर से बाहर निकला, और भागा! स्टशन पर जा कर वहाँ से चल दिया, तुम्हारे पास आने को। फिर मैं कैसे पकडा गया, और क्या हुआ यह सब तुम्हे पता है बाद में शायद पुलिस ने ही माँ और शशि का दाह कर्म किया मैं एक बार उन के जीवन से निकल आया और दूसरी बार उन की मृत्यु से, पर डर से नहीं

"हाँ, जो रुपया बचा था वह अब भी है। मैंने जमा करा दिया था, अब भी तुम मँगवा सकते हो।'

तुम चुप हो गये। सारी कहानी कह कर यह भी नहीं पूछा कि 'सुन ली?'

मैं भी नहीं बोल पाया। थोडी देर में मैं घूम कर लौटने को हुआ तब तुम ने कहा, "भइया, मैं दोषी हूँ, मुझे क्षमा कर दो!" और सिर झुकाये बैठे रहे। मैं जब कोठरी के जँगले के पास आया, तब भी वैसे ही बैठे रहे। मैंने कठोर स्वर में कहा, "उठो!" तो चुपचाप खडे हो गये। मैंने कहा 'पास आओ" तो आग आ गये। 'और पास, बिल्कुल!" तो जँगले से माथा टेक लिया। मैंने हाथ से झटक कर ठोडी ऊपर उठा दी, तब तुम आँखें ही नीची किये रहे। तब मैंने कठोरता का अभिनय छोड दिया। धीरे से आगे बढ कर, आँखें बन्द कर के तुम्हारा मुँह चूम लिया

पागल! पागल! तुम्हारा कोई ऐसा भी अपराध है जिसे मैं क्षमा न कर सकूँ—विश्वासघात के सिवाय—जिसे मैं क्षमा न कर सकूँ—

# नम्बर दस



सवेरे रतन के मन मे बहुत मिठास रही हो, ऐसी बात तो नही थी, लेकिन अब शाम को वह कडवाहट से भर गया था। सवेरे और नही तो एक खुलापन तो था, मिठास के प्रति एक अनुमति-भाव कि 'ले तू आती है तो आ जा, मैं मना नहीं करता', लेकिन शाम को उस ने रस के प्रति अपने-आप को एकदम बन्द कर लिया था। और बन्द करने ही से मालिन्य और भी बढ़ता जा रहा था। जैसे आग खुली हो तो जल लेती है, लेकिन बन्द कर दी जाय तो खूब धुआँ देने लगती है।

रतन का दिन बहुत लम्बा बीता था। सवेरे जिस समय वह जेल से निकला, उस समय से वह दर-दर, गली-गली, चौक-मुहल्ले फिर आया था, कहीं उस का रुकने को मन नहीं हुआ था —कहीं उस ने ऐसी जगह ही नहीं पायी थी जहाँ वह रुक सके। चलते-चलते वह थक गया था, लेकिन उन कागज के खिलौनों की तरह, जो भीतर के जलते दिये के धुएँ से घूमते जाते है, वह भी अनथक घूमता जा रहा था। उस के भीतर एक अभूतपूर्व सघर्ष हो रहा था जैसा कि जेल मे कभी नही हुआ था —एक ओर उस के मन में आवाज उठ रही थी,' मैं जेल मे नही हूँ,' और दूसरी ओर एक प्रतिध्वनि-सी, जो असली ध्वनि से भी तीखी ही थी, पुकार उठती थी, 'तुम सज़ायाफ्ता चोर हो, सज़ायाफ्ता चोर हो' और इस दुहरी मार से पिटता हुआ वह रुक नही सकता था, और भटकता जा रहा था, भटकता जा रहा था ··

सूर्यास्त के समय के करीब वह जमुना के किनारे एक घाट पर पहुँच गया। अपने आगे उसे चमकते हुए पानी का विस्तार देख कर मन मे, दिन-भर मे पहली बार, कुछ ऐसा बोध हुआ कि वह दुनिया से आ नही गया है, उस से उस का कुछ नाता भी है···

वह क्षण-भर के लिए रुक गया। तब जैसे आस-पास की दुनिया धीरे-धीरे उस के भीतर प्रवेश करने लगी, और उस के भीतर का धुआँ कुछ-कुछ फूट निकलने लगा। वह घाट की सीढ़ी पर बैठ गया।

फरवरी के दिन थे। शीत की कठोरता का ज़माना बीत चुका था और विकल्प का ज़माना आ गया था, जिस मे कभी वह कठोर होने की इच्छा से भर कर धुँधला हो जाता था, कभी मृदुता के आवेश मे हल्की-सी पीली धूप से निखर-सा आता था। रतन के देखते-देखते नदी के ऊपर एक धुन्ध छाने लगी और धीरे-धीरे आगे बढने लगी। कुछ देर मे उसी बादल मे सूर्य ने उदास हो कर मुँह छिपा लिया। बादल मे अरुणाई नही आयी, एक श्वेत परदा-सा आकाश पर तन गया, और उस के ऊपर जमुना-किनारे की एक मिल की चिमनी से उठता हुआ धुआँ कुछ लिखत लिखने लगा।

देखते हुए रतन को वह लिखत अच्छी नही लगी। उसे लगा कि जिस तरह यह उस परदे की स्वच्छता को बिगाड रही है, उसी तरह पृथ्वी को भी मानव की लिखत ने बिगाड रखा है। नही तो जेल क्यो होते?

फिर एक कडवाहट की बाढ-सी आयी और रतन उसमे डूबने-उतराने लगा। उसे याद आया कि जेल से बाहर आते समय जब उस से पूछा गया था कि उस का घर कहाँ है, ताकि उसे लौटने के लिए पैसे दिये जायें, तब उस ने पैसे लेने से इनकार कर दिया था। उसे लगा था कि जिस ने उसे सज़ा दी थी, उसी सगठन से पैसे ले कर वह घर जायगा, तो घर जिस के पास जा रहा है उसे मुँह दिखाने लायक नही रहेगा। उस सगठन के प्रति उस के मन मे जलन थी। चोरी उस ने अवश्य की थी, लेकिन अभी तक अपने को अपराधी वह नहीं मान पाया था। चोरी करते समय उस के मन मे से कभी भी यह बात ओझल नही हुई थी कि वह चोरी कर रहा है। पर यह जानते हुए भी कि चोरी अनुचित है, वह यह भी देख रहा था कि रुपया लेना अनुचित नही है, और जरूरी भी है, और उसे नही मिल रहा है, यद्यपि वह उस के बदले मे अपना पसीना देने को तैयार है। बल्कि, उस दिन तो वह अपना खून देने के लिए भी तैयार था···

तब? आज जब उसे रुपये मिल रहे थे, तब उस ने क्यो नही लिये? क्यो नही लिये? आज क्या उसे कुछ कम जरूरत है? और क्या आज उन का

मिलना कुछ अधिक आसान है जब कि वह 'सजायाफ्ता चोर' की उपाधि पा चुका है ?

उस बात को छ महीने हो गये। छ महीने पहले उस की बहिन यशोदा बहुत बीमार थी। थी—क्यो कि अब पता नही वह कैसी है— है भी या नही। उसे बचाने के लिए बेकार रतन ने भरसक कोशिश की थी, और अन्त मे अपनी जमा की हुई पूँजी खत्म पा कर हर तरह के काम के लिए हर तरह के यत्न किये थे जब उसे कोई काम नही मिला— दवा की कीमत पाने का कोई साधन नही मिला—तब उस ने अपनी बुद्धि के आसरे कुछ पा लेने की कोशिश की, तो क्या बुरा किया ? उस ने अपनी बहिन की रक्षा के लिए रुपये चुराये, सो भी ऐसे आदमी के, जिस के लिए उतने रुपये खो देना कोई बडी बात नही थी। तब ?

हो सकता है कि उस का यह मोह ही गलत रहा हो। वह कौन होता है बहिन की रक्षा के लिए अपने को जिम्मेदार समझने वाला ? खुदा ने जिस को बनाया है, उस को जिलायेगा भी। नही भी जिलायेगा तो उन का स्थान लेने के लिए और बना देगा। रतन खुदा का काम हथियाने वाला कौन, और हथिया कर वह कितनो को दवा दारू पहुँचा सकेगा ? बहुत-से लोग बिना दवा के मरेंगे, बहुत से बिना रोटी के मरेंगे, बहुत से बिना कपडो के मरेंगे, बहुत-से बिना किसी वजह के यो ही मर जायेंगे। क्यो रतन यह दम्भ करे कि उस की बहिन बचने की ज्यादा अधिकारिणी है ?

क्यो नही करे वह दम्भ ? उस की बहिन है। दूसरो के भी जो भाई है, वे उन के लिए दम्भ करें।

लेकिन जिन का कोई नही है ··

सरकार ? लेकिन सरकार ने किसी के रुपये की रक्षा का दम्भ तो किया ही है, तब तो सरकार ठीक है, और वह · वह भी ठीक ·

लेकिन—मैं ठीक हूँ तो सरकार भी ठीक है। मैं नही 'हूँ' तो सरकार भी नही। यानी मैं चोर नही हूँ, तो चोर हूँ, और चोर हूँ, तो नही हूँ। पागल हूँ मै ! जेल ने दिमाग खराब कर दिया है।

लेकिन पागल कहने से छुट्टी मिल जाती है ? मैंने सवेरे वे रुपये क्यो नही लिये ? जिस ममता की बात सोच रहा हूँ, उस की रक्षा क्या उसी तरह

नही होती ? यशोदा शायद जीती है—शायद बाट देख रही है। उस ने दिन गिने होंगे, और आज शायद · और उस बेवकूफ ने झूठे अहंकार में रुपये नहीं लिये, और

अँधेरा हो चला था। घाट पर जो एक-आध आदमी आता-जाता भी था, वह भी अब बन्द हो गया था। घाट बिल्कुल सूना था। आसपास मन्दिरों में घंटे बज रहे थे। कहीं-कहीं दियों का क्षीण प्रकाश भी झलक जाता था···

पहले तो घंटा-नाद रतन को बहुत खटका था। लेकिन धीरे-धीरे वह कुछ आकृष्ट-सा हुआ—उसे उस स्वर में एक विचित्र चीज़ मालूम हुई। ये घंटे दिन और रात न जाने कब से ऐसे ही बजते आते हैं, इसी स्वर से, इसी गूँज से, इसी सम्पूर्ण तन्मयता से और इसी उपेक्षा से ··कोई मरता है, कोई पैदा होता है, कोई मिलता है, कोई बिछुड़ता है, पर इन में कोई फर्क नहीं होता, ये वैसे ही गूँजते रहते हैं ये प्रार्थना के घंटे हैं—और प्रार्थना के जो मन्त्र कभी गये जमाने में दुहराये जाते थे, वही आज भी हैं। हमारी जरूरतें क्यों नहीं बदलती हैं ? ईश्वर क्यों नहीं बदला है ?

लेकिन यशोदा वहाँ बैठी है। और मैं यहाँ हूँ—मैंने उस के लिए चोरी भी की थी, लेकिन मिलता हुआ रुपया नहीं लिया। और यहाँ बैठा हुआ ईश्वर की बात सोच रहा हूँ। क्या मैं यशोदा के पास जाना नहीं चाहता ? क्या मैं ईश्वर के पास जाना चाहता हूँ ?

ये घंटे जड़ हैं, मैं जीता हूँ। तभी इन का स्वर नहीं बदलता।

मैं क्या जीता हूँ ? यशोदा के लिए मैं जेल गया था, लेकिन अब यहाँ बैठा हूँ, दिन-भर में एक बार भी मैंने नहीं सोचा है कि उस के पास लौटूं। क्या यह जीना है ?

मैं स्वाधीन कहाँ हूँ ? अब भी जेल में हूँ ? चाह कर भी मैं नहीं जा सकता उस के पास। रेल में पकड़ा जाऊँगा, तो फिर वही जेल। मैं जेल से डरता नहीं, मैं अपराधी नहीं हूँ। पर···

जीना। घंटे। जड़ता। मैं भी जीता न होता, तो इतना निकम्मा न होता। इतना परवश, विवश। मरना छुटकारा है।

इस एक शब्द पर आ कर रतन का मन अटक गया—छुटकारा ! छुटकारा !!

जहां वह बैठा था, वहां धुंध घनी हो चली थी। आकाश में किसी तरह का प्रकाश नहीं था, इस लिए नदी का पानी भी अब तक नहीं दीख रहा था। रतन धीरे-धीरे घाट की सीढ़ियाँ उतरने लगा। पानी के तल से दो तीन सीढ़ी ऊपर ही, जब उसे सील-सी मालूम हुई, तब उस ने ध्यान से नीचे देखा और जाना कि कुछ ही आगे जमुना का पानी बहा चला जा रहा है। घाट को नि शब्द स्वर से छूता है और आगे बढ़ जाता है। मानो वह जाता है, 'लो, मैं मेहमान बन कर आया तो हूँ, लेकिन तुम्हारी शान्ति भंग नहीं करता, मिल तो लिया ही, अब जाता हूँ।' और प्रणत प्रणाम करता हुआ चल देता है।

और एक हम हैं कि आते हैं तब रोना चिल्लाना और दर्द, जाते हैं तब रोना पीटना और तड़पन, रहते हैं तब भीकना-कलपना और हो-हल्ला।

और जलखाने और पगली घंटी। और हथकड़ियाँ, बेड़ियाँ, और पैंस की कमी। और

छुटकारा। छुटकारा।

यशोदा वहाँ है—थी। है या थी, इस से मुझे क्या? मैं वहाँ नहीं जा सकता हूँ, उस के लिए कुछ नहीं कर सकता हूँ।

क्या जी रहा हूँ मैं?

और उसे लगा, जमुना भी अपनी बड़ी-बड़ी काली आँखें खोले उस की ओर विस्मय से देख रही है, मानो कह रही है हाँ, मैं भी तो सोच रही हूँ कि क्यों जी रहे हो तुम

छुटकारा •

रतन उठ कर दो सीढ़ी और उतरा। अगली सीढ़ी पर पानी था। वह अपना फटा जूता उतारने को हुआ कि पानी में पैर डाले, फिर एकदम से उस जूता उतारने के मोह पर हँसी भी आयी और वह जूतों-समेत दो सीढ़ियाँ और उतर गया।

बहुत ठंडा था पानी। लेकिन रतन का ध्यान उधर गया ही नहीं। वह घंटा नाद सुनता जाता था और प्रत्येक चोट पर उस एक आकर्षक शब्द को दुहराता जाता था—छुटकारा, छुटकारा।

एक सीढ़ी और उतर कर वह ठिठक गया। क्या यह छुटकारा है—सच-मुच छुटकारा है? मेरी चोरी की सजा धुल जायगी? किसी का भी कोई भी

बन्धन ढीला हो जायगा ?

मुझे किसी के बन्धन से क्या ? मरना तो है ही मुझे। डूब मरूँगा, तो कोई पूछेगा नहीं। किसी को क्या ?···पूछेगा तो। हाज़िरी नहीं दूँगा, तब खोज होगी। तब ·

एकदम से उसे याद आया, जब वह जेल मे छूटा था, तब उसे आज्ञा दी गयी थी कि पुलिस मे नाम लिखाये और हफ्ते मे एक दिन रिपोर्ट दिया करे। वह थाने गया था। बाहर ही एक मुटियल बूढे सिपाही ने उसे टोका था और यह जान कर कि रतन अपना नाम दस नम्बर म लिखाने आया है उसे नसीहत देनी शुरू की थी। रतन वह नही सह सका था, और झल्लाये स्वर म वह उठा था, "तुम्हे मतलब ? तुम अपना काम देखो। मैं रिपोर्ट न दूँ तब जी मे आये सो करना। अभी अपनी नसीहत रखो अपने पास।" इस गुस्ताखी से कुछ चकित और कुछ क्रुद्ध कास्टेबल ने अपनी बुच्ची दाढी हिला कर अनुभव से भारी स्वर मे कहा था, "ऐं है ! ये नखरे ! तब तो जल्द ही आओगे जल्दी।"

जल्दी। कहाँ आऊँगा ?

डूब कर मर जाऊँगा तो खोज होगी। लाश मिलेगी, तो किसी के दिल मे दर्द होगा ? दुनिया जानेगी, तो कहेगी 'अजी होगा। दस नम्बरिया बदमाश था साला। मर गया, अच्छा हुआ। कही इधर उधर आँख लड गयी होगी, काम नही बना होगा, बस। बदमाशो के हौसला थोडे ही होता है।'

इतना-भर दुनिया उसे देगी। इतना भी खूसट कजूस की तरह घिसघिस कर के।

इसी दुनिया के लिए मैं इतनी फिक्र मे पडा हूँ—इसी के लिए मर रहा हूँ ? इसी हृदयहीन दुनिया के लिए मैं अपने जिगर का खून दे रहा हूँ ?

ऐसी-की-तैसी दुनिया की ! सोच ही सब रोगो की जड है, वही तो है जिस से छुटकारा लेना चाहिए। पाप पुण्य क्या है ? सोचें तो चोरी है सोचें तो ठीक है। सब चोर हैं, सब भले हैं।

आज मैंने दस चोरियाँ और की होती—कौन कह सकता है कि पकडा ही जाता ? घर भी जाता, यशोदा से भी मिलता, जो जी म आता करता—न होता तो जेल ही तो आता, जहाँ हो आया हूँ ? जैसा अब हूँ, इस स जेल क्या बुरी है ?

रतन दृढ़ कदमों से घाट की सीढ़ियाँ चढ़ने लगा। मन का बोझा इतना हल्का हो गया था कि वह अपने पैरों की चाप के साथ-साथ ताल दे कर कहने लगा, "ऐसी-तैसी दुनिया की!"

घाट के ऊपर तक पहुँचते-पहुँचते उस ने तय कर लिया था कि वह फिर चोरी करेगा, और फिर जेल जायगा। पहली बार चोरी करने के लिए जेल गया था, अब की बार जेल जाने के लिए चोरी करेगा।

## 2

तब शायद साढ़े बारह बजे थे। रतन अपनी गाढ़े की धोती से फाड़े हुए एक टुकड़े में कुछ नोट और कुछ रुपये बाँधे उस छोटी-सी पोटली को एक मुट्ठी में मज़बूती से थामे हुए, दूसरे हाथ में जूते उठाये, एक ऊँचे घर की दीवार के साथ सटता हुआ दबे-पैर एक ओर को हट रहा था।

दूर कहीं आधा घंटा धड़का टन्-ढम्। सरदी की धुँधली रात में उस स्वर ने रतन को चौंका दिया। उस के बाद ही उसे लगा कि पास कहीं खटका हो रहा है। शायद लोग जाग उठे हैं। शायद अभी उस की चोरी पकड़ी जायगी। शायद ·

वह लपक कर सड़क के पार हो लिया। वहाँ एक छोटी-सी झोंपड़ी थी, जिस के छोटे-से झरोखे में टिमटिमाती-सी रोशनी बाहर झाँकने की कोशिश कर रही थी। रतन जानता था कि प्रकाश की ओट में अँधेरा अधिक मालूम होता है, वहाँ पड़ी चीज़ दिखती नहीं, इस लिए वह उस झरोखे से ज़रा आगे बढ़ कर ही, फूस के छप्पर के नीचे दबक कर बैठ रहा।

पहले तो उसे लगा कि वह यों ही डर गया। अपने हृदय की धक्-धक् के सिवाय कोई स्वर उसे नहीं सुन पड़ा। लेकिन बैठे-बैठे जब वह धड़कन ज़रा कम हुई तब उसे जान पड़ा कि सचमुच कहीं कोलाहल हो रहा है। पर वह बहुत दूर पर है, जिस मकान में रतन ने चोरी की है उस से बहुत आगे कहीं। उस शोर का रतन से कोई सम्बन्ध नहीं हो सकता।

पर—यह स्वर तो बहुत पास नहीं है। रतन ने सुनने की कोशिश की कि वह किधर से आ रहा है, पर ऐसा लगता था, मानो सभी ओर से धीरे-धीरे की जा रही बातचीत का स्वर आ रहा हो—कोई खास दिशा उस की

जान नहीं पड रही थी

क्या मैं सो तो नही रहा — स्वप्न तो नहीं देख रहा ? रतन ने अपने को कुछ हिलाया जरा आगे बढ कर झरोखे के बिल्कुल पास आ कर आगे देखने की कोशिश करने लगा।

आगे झुकते हीं स्वर साफ हो गया रतन ने जान लिया कि वह झरोखे म स होता हुआ झापडी के भीतर स आ रहा है। और वह बिना खास चेष्टा किय हुए भी उसे ध्यान स सुनने लगा।

एक पुरुष का स्वर जो अपने स ही बात करता मालूम होता है। उस स्वर म दु ख है निराशा है थोडी सी कुढन भी है।

मैं और क्या करूँ अब। अब तो उधार भी नहीं मिलता। खाने मिलते है सो अलग।

थोडी दर बाद एक दूसरा स्वर—क्षीण कुछ उदास लेकिन साथ ही जैसे एक वात्सल्य भाव लिये तुम भी क्यो फिक्र किये जाते हो ? ऐसे तो तुम भी बीमार हो जाओगे। मेरी दवा का क्या है ? सरकारी अस्पताल से ले आया करो — वहाँ तो मुफ्त मिल जाती है।

पिछली बार वही स तो लाया था। पर फायदा नही होता। हो कैसे डाक्टर देख मरीज़ को तब न दवा हो ? वह यहाँ आता नही बुलाने को पैसे नहीं है।

डाक्टर का बुला कर क्या होगा। अब तो मुझे मरना ही है। मेरे करम ही खोटे थे—तुम्हारी सेवा तो की नही उलटे दु ख इतना दिया। यही था तो पहले ही मर जाती तुम्हे इतना तग भी न करती और —

ऐसी बात मत करो प्रभा। मैं —

काफी देर तक मौन रहा। आगे कुछ बात हो इस की प्रतीक्षा मे बैठे-बैठे रतन जब ऊब गया तब उस ने झरोखे के और पास सरक कर भीतर झाका। एक ही झाकी म भीतर का दृश्य देख कर वह एकदम से पीछे हट गया—डर कर नहा कुछ सहमा हुआ सा

एक टुटियल चारपाई पर एक स्त्री लेटी हुई थी। उस का सब शरीर और चारपाई का काफी सा हिस्सा एक मैली लाल गाढे की रजाई से ढका हुआ था केवल नाक और सिर बाहर दीखते थे। नाक की पीली पडी हुई त्वचा

प्रकाश में अजब तरह से चमक रही थी। पीछे हटाये हुए बहुत रूखे और उलझे हुए बालों के भूरेपन के कारण माथा बहुत सफेद और बहुत चौड़ा लग रहा था। और आँखें—आँखें एक स्थिर, खुली, अर्थभरी दृष्टि से सिरहाने बैठे पुष्प के मुँह पर लगी हुई थीं।

और पुष्प उस स्त्री के सिर के पास, दोनों पैर समेट कर चारपाई की बाँहीं पर बैठा हुआ था। एक हाथ उस का घुटनों पर था जिस पर उस ने ठोडी टेक रखी थी, दूसरा जैसे निरुद्देश्य, भूला हुआ-सा, स्त्री के सिरहाने पड़ा हुआ था।

रतन सहमा हुआ-सा बैठा था। उस का मन न जाने कहाँ-कहाँ दौड़ने लगा था, बिजली के तीव्र वेग से, पर बाहर से वह बहुत शान्त स्तब्ध-सा हो गया था। जैसे लट्टू जब बहुत तेज़ी से घूमता है तब धुरी पर बिलकुल स्थिर हो जाता है, वैसे ही रतन का मन अतीत और भविष्यत् में पागल-सा भटकता हुआ एक धुरी पर स्थिर हो गया था—उस स्त्री प्रेमा की आँखों पर, जिस में मानो सरस्वती बस रही थी—इतनी अर्थपूर्ण हो रही थीं वे···

उस सारगर्भित मौन में रतन ने एक लम्बी साँस की आवाज सुनी। उस के बाद फौरन ही पुष्प का स्वर आया—अब पहले-सा शिथिल नहीं, अब जैसे प्रबल आवेग से भरा हुआ, गूँजता हुआ-सा—

'प्रेमा, कभी जी में आता है कहीं डाका डालूँ—ये जो पडोस में मोटे लाला लोग रहते हैं, इन को मार डालूँ और इन की हवेलियाँ लूट लूँ—या उस सरकारी डाक्टर को चुटिया पकड़ कर घसीट लाऊँ, जिसने आने की बात पर अकड़ कर कहा था कि सरकारी डाक्टर कोई रास्ते की धूल नहीं है जो हर कोई उठा ले जाये। कभी सोचता हूँ कि · लेकिन फिर खयाल आता है, जो लोग सरकारी डाक्टर को बुला सकते हैं, वे भी तो कभी कुढ़ते होंगे कि विलायत से डाक्टर बुला कर शायद इलाज ठीक हो सकता। यह रोग तो ऊपर से नीचे तक लगा है, मैं एक लाला को लूट कर क्या कर लूँगा ? पर प्रेमा, किसी तरह तुम्हें अच्छा कर सकूँ तो—"

पुष्प एकदम चुप हो गया। रतन ने फिर झाँक कर देखा—प्रेमा का एक हाथ पुष्प के कन्धे पर था और शायद उस के ओठों को छूने की कोशिश कर रहा था। रतन फिर पीछे को हट गया, और शून्य की ओर देखने लगा।

पुरुष का स्वर फिर बोला, "प्रेमा, अगर चोरी कर के या लूट कर तुम्हे अच्छा भी कर लूँगा, तो भी सुखी नही होऊँगा। मुझे लगता है—"

थोडी देर रुक कर फिर "शायद हमारे मन मे पाप का झूठा डर होता है—डर ही से पाप बनते है। पर आता भी नही वह। मैं सोचता हूँ—मै जान दे कर तुम्हें अच्छा कर दूँ—" इस बीच म स्वर फिर रुक गया मानो किसी ने मुँह के आगे हाथ रख दिया हो—"पर एक छोटी सी चोरी नही होती।"

एक शब्द सुनकर रतन ने फिर भीतर झाँक कर देखा। पुरुष उठ खडा हो गया था। एक हाथ से सिरहाना पकडते हुए, दूसरे से अपना माथा, वह सिर उठा कर छत की ओर देख रहा था। एकाएक उस ने कहा—"भगवान!" उस के हाथ शिथिल-से हो गये, कन्धे लटक गये और वह एक ओर को हटने लगा। तभी प्रेमा ने हाथ बढा कर गर्दन ज़रा मोड कर आर्द्र स्वर से पुकार कर कहा, "मेरे पास आओ!" गर्दन मोडने से दिये का पूरा प्रकाश उस के मुँह पर चमक उठा।

एक ज़रा सी बात से मानो रतन का हृदय हज़ारो और करोडो बरसो का व्यवधान पार कर गया—एक ही बहुत बडी सी धडकन मे वह रतन का हृदय न रह कर उस आदम का हृदय हो गया हो जो अपने पाप के लिए दण्ड पा कर अँधियारे मे अपनी आदिम प्रेयसी को खोज रहा था—और उसे लगा कि सारा ससार उस स्त्री की आवाज़ मे चीख कर पुकार उठा है, "मेरे पास आओ!" उस स्त्री की, जो सुन्दरी नही है, लेकिन जिस की उस दृष्टि के लिए रतन एक बार नही, हज़ार बार चोरी कर सकता और दण्ड भी भुगत सकता!

रतन ने अपने को सँभालने के लिए झरोखे का चौखट पकड लिया—और फौरन ही छोड दिया। जिस हाथ से उस ने चौखट पकडा था, उसी म नोटो और रुपयो की पोटली थी।

रतन ने एक बार उस पोटली की ओर देखा, एक बार प्रेमा की ओर, एक बार उस पुरुष की ओर, फिर धीरे से कहा, "नालायक!"

फिर उस ने पोटली झरोखे म रख दी। एक बार चारो ओर झाँक कर देखा, और लम्बे-लम्बे डग भरता हुआ वहाँ से हट गया।

## 3

रतन का शरीर ढीला पड गया। वह इस हद तक खुश भी हो गया कि किसी किस्म की कोई फिक्र उस के मन मे न रही। एक हलवाई की दुकान के बाहर पडा हुआ तख्त देख कर वह रुक गया। तख्त पर बैठ कर उस ने अपने गीले जूते उतारे, उन पर अपनी चादर का एक छोर रख कर, इस तकिये पर सिर रख कर वह लेट गया। बाकी चादर अपने ऊपर ओढ कर वह आकाश की ओर देखने लगा।

तारे थे। बहुत साफ नही दिखते थे, धुन्ध के कारण कभी छिप भी जाते थे, पर थे। कभी पाँच, कभी चार, कभी आठ-दस—वे दीखते और मिट जाते, मिटते और फिर दीखने लगते। धुन्ध के इस खेल मे मानो रतन भी घुलने लगा। उस की आँख लग गयी।

नालायक वह ?

चौंक कर रतन उठ बैठा। क्या उस ने कुछ देखा, या कुछ सोचा, या कुछ याद आ गया ? कोडे की मार से आहत-सा वह उठ बैठा।

नालायक वह ? और मैं नही नालायक, जिस ने एक तो चोरी की, दूसरे अपनी बहिन को भुलाया और तीसरे हाथ आयी दौलत फेंक दी ?

चोर। दस नम्बर का बदमाश। और बेवकूफ।

चोरी मैंने किस लिए की थी ? यशोदा के लिए ? क्या चोरी करने ही के लिए नहीं की मैंने चोरी ? और फिर रुपये वहाँ क्यो पटक आया ? उस आदमी को दे आया जो—जो प्रेमा को मरती देख सकता है और हाथ-पैर नही हिलाता ?

उस का कुछ उसूल तो था। नही करता चोरी, तो नही करता। फिर चाहे कोई मर जाये। कुछ बात तो हुई। प्रेमा की शक्ल यशोदा से मिलती थी। झूठ—प्रेमा तो ऐसी कुरूप थी। लेकिन उस का गर्दन मोड कर पुकारना—यशोदा भी तो ऐसे ही पुकार उठती थी जब मैं पास नही होता था।

मेरे पास फिर रुपये आते, तो मैं फिर दे देता—सौ बार दे देता।

हाँ, क्यो नही दे देता। चोरी के ही तो थे रुपये। चोरी के रुपये से पुण्य कमाना चाहता हूँ। कुछ कमा कर दिये होते, तब भी बात होती।

अत्याचार किये·· थ्रेस से लेकर सकरिया नदी तक, हम बराबर तुर्कों के घर जलाते गये, और यूनानियों को सेना में भरती करते गये···

"मैं भी तो इन्हीं साम्राज्य के भूखे, विजयोन्मत्त सैनिकों में भरती हुआ था, मैंने भी तो अंगोरा के पथ पर बढ़ती हुई सेना को देख कर अपना घर-बार छोड़ा था और आरोरा को साथ ले कर चल पड़ा था—मेरे भी तो पैर दर्प के मारे पृथ्वी पर नहीं पड़ते थे !

'पर सकरिया नदी की हार ! तुर्कों ने साम्राज्य का स्वप्न तोड़ दिया—कांस्टेंटाइन *भाग गया—हमारी सेना छिन्न-भिन्न हो गयी, और मेरी आँखें—* खुलीं ! मैंने भी देखा, हम क्या कर रहे हैं ।'

युवक क्षण-भर के लिए रुका, और सिर उठा कर उसी एकाग्र दृष्टि से छत की ओर देखता कुछ देर तक न जाने क्या सोचता रहा। फिर उस के मुख पर का एकाग्र भाव और भी कठोर हो कर दृढ़ निश्चय के भाव में परिणत हो गया। कुछ देर वह इसी प्रकार बैठा रहा, फिर उस ने जोर से सिर झटका और फिर लिखने लगा···

'*काल ने मुझे दिखा दिया, हम क्या कर रहे हैं*·· *फिर मेरा सारा गर्व* और स्पर्द्धा न जाने कहाँ उड़ गये। और ग्लानि, ग्लानि, ग्लानि से अन्तर भर गया··

'आज, वह ग्लानि मिट गयी है। आज तुर्कों ने हम से बदला ले लिया है। कांस्टेंटाइन पराजित हो कर लौटा, तब पैरिस में सन्धि की बातचीत हो रही थी, पर हमारा देश इतने पर भी नहीं माना था। पुरानी सरकार ने पद-त्याग किया, नयी सरकार ने फिर जनरल हेजानेस्टीज को आक्रमण करने की आज्ञा दी और वह थ्रेस में सैन्य-संग्रह करने लगा स्मर्ना भी खाली कर दिया गया—और उसी का यह फल है···

'मैं अभी अपनी डायरी लिख रहा हूँ, शायद शाम तक यह, यह घर, और मैं भी, इसी भयंकर ज्वाला में भस्म हो जायेंगे·· पर फिर भी, मैं जिस तथ्य पर पहुँचा हूँ, उसे यहाँ लिख रहा हूँ · अगर मैं इस आग से बच कर निकल गया तो यही प्रतिज्ञा मेरे जीवन की पथ-दर्शक रहेगी·· और अगर नहीं—तो मेरी वेदना की यह लपट भी इसी आग में मिल कर मेरे निश्चय की साक्षी हो !

'मैं, एटनी स्टेरास, आयु सत्रह वर्ष, आज 14 सितम्बर, 1922 को, अपने

देश और विश्वास की साक्षी ले कर प्रतिज्ञा करता हूँ, कि भविष्य में कभी भी किसी साम्राज्यवादी लक्ष्य के लिए हथियार नहीं उठाऊँगा—कि मेरे जीवन का ध्येय साम्राज्यवाद से अनवरत युद्ध करके, उसे छिन्न भिन्न कर, साम्य पर आश्रित लोकतन्त्र की स्थापना करना ही होगा, चाहे—'

एकाएक कमरे में दो और व्यक्तियों ने प्रवेश किया—एक पुरुष और एक लड़की। उन्हें देख कर युवक ने सकपका कर अपनी डायरी बन्द कर दी और बोला, "आरोरा, तुम आ गयी!"

जो लड़की थी, वह दौड़कर उस युवक से लिपट गयी। बोली, "टोनी, टोनी, मुझे आशा नहीं थी कि फिर भी मिलेंगे!"

युवक ने उसे ज़ोर से दबा लिया और पुरुष की ओर देखता हुआ बोला, "चार्ल, अब हमें क्या करना है?"

तीनों बैठ गये। चार्ल ने पूछा, "एटनी, क्या लिख रहे थे?"

"उहूँ, कुछ नहीं। डायरी लिख रहा था।"

आरोरा हँसने लगी। "डायरी! चारों तरफ आग लगी हुई है, और तुम्हें डायरी लिखना सूझता है?"

"और क्या करूँ?"

चार्ल गम्भीर हो कर बोला, "सुनो, टोनी, आज बहुत खबरें हैं।"

एटनी, औत्सुक्य से, "क्या?"

"पुरानी सरकार पद त्याग करने से पहले आज्ञा दे गयी थी कि स्मर्ना से ग्रीक सेना हट जाय। और हमारे सब साथी कियोस टापू में चले गये थे। उन में से कुछ और आगे बढ़ कर मिटिलीनी टापू पर जा पहुँचे हैं। वहाँ पर मेरे दोनों साथी भी अब अपने संघ का प्रचार करने लगे हैं। अपनी सेना के कर्नल प्लास्टेरास ने भी सेना का अलग संगठन धीरे-धीरे आरम्भ कर दिया है। पर यहाँ से आगे एथेंस कैसे जाना होगा, यह किसी को नहीं सूझता…"

"फिर?"

"वहाँ टापू की बन्दरगाह पर मेरे कुछ मित्र हैं। अगर उनसे बातचीत की सके, तो वे किसी-न-किसी तरह एथेंस से ही या इधर-उधर से जहाज बुलवा देंगे—चाहे बाद में पता लगने पर उन्हें कोर्टमार्शल ही कर दिया जाय। पर उन तक कोई पहुँचे तब न…और कोई तो जानता नहीं…"

"चिट्ठी भेजकर भी काम नहीं चल सकता ?"

"शायद ही चले—इतने बड़े काम के लिए पत्र का विश्वास कोई नहीं करेगा · पर चिट्ठी भी तो नहीं भेजी जा सकती · "

तीनों चुपचाप बैठे सोचने लगे···थोड़ी देर बाद कार्ल बोला, "सुना है, एक अमरीकन जहाज़ यहाँ से जाने वाला है—"

फिर थोड़ी देर चुप··

कार्ल बोला, "कुछ तो सोचना ही होगा—मैं फिर बाहर जाता हूँ।"

अरोरा ने कहा, "अभी ? और यह आग—"

कार्ल जल्दी मे बोला, "यह अभी बहुत दूर है, मैं लौट आऊँगा।" और उठ कर चल दिया। एटनी कहना ही रह गया, "सुनो तो !"

आरोरा बोली, 'टोनी, डायरी दिखाओ, मैं पढ़ूँगी, क्या लिखा है।"

'नहीं, वह कुछ नहीं है—"

"मै जानती हूँ, तुम कवि हो गये हो—"

"अच्छा आज की मत पढ़ो, पुरानी पढ़ लो—"

"नहीं, मैं सब पढ़ूँगी—"

"नहीं, तुम्हे मेरी कसम—"

"अच्छा, देखूँ तो—" कहकर आरोरा ने डायरी उठा ली, और खोलकर पढ़ने लगी। एटनी भी पास बैठ गया और देखने लगा

'18 जुलाई। हमारा राष्ट्र दिग्विजयी है। हम मैसिडोनिया और थ्रेस के स्वामी है, हमने अनातोलिया को भी जीत लिया है, अब अगोरा को भी जीत लेंगे···हमारा पुराना ग्रीक साम्राज्य फिर से स्थापित होगा—हम सिकन्दर के वंशज फिर पूछेंगे, बताओ और कहाँ तक पृथ्वी है जिसे हम जीत लावें · '

एटनी ने रोक कर कहा, "आरोरा, यह बकवास है, इसे मत पढ़ो !"

आरोरा ने दो-चार पन्ने उलट दिये

'29 जुलाई। हम अगोरा से कुल साठ मील दूर हैं,—कुल साठ मील ! पर कार्ल न जाने क्यों अधिकाधिक उदास होता जा रहा है—वह कहता है कि हम अपनी ही हानि कर रहे हैं। कहता है कि सिकन्दर पागल था—अपने राष्ट्र को दूर-दूर तक फैलाता गया पर उस की रक्षा नहीं कर सका—व्यर्थ ही इतने प्राण नष्ट किये—एक अपनी व्यक्तिगत तृप्ति के लिए···वह कहता

है कि सब को स्वतन्त्र होने का अधिकार है, कि एक देश पर दूसरे देश का अधिकार स्थापित करना नीचता है और अन्याय की सीमा है ··

'अभी दो मास हुए, तब मैं कार्ले को जानता भी नहीं था। कार्ले ग्रीस से सेना के साथ-साथ आया है, मैं अनातोलिया में भरती हुआ हूँ। वह चार साल से सेना में है, मैं आज से दो ही मास पहले अपने पिता के खेत पर काम करता था और बच्चों की तरह आरोरा के साथ खेला करता था। पर फिर भी कार्ले सेना से और युद्ध से घृणा करता है, और मैं उस का विरोध नहीं कर सकता—उस की बात मानता जाता हूँ। उस में इतनी सच्चाई मालूम होती है···'

आरोरा ने फिर कुछ पन्ने उलट दिये···

'30 अगस्त। पराजय! पराजय! हमारा खोया हुआ साम्राज्य स्वप्न! आज आठ दिन से मुँह भी नहीं धो सका हूँ—निरन्तर मार्च, मार्च, मार्च··· दिन में दो पड़ाव, रात में एक पड़ाव, कभी आराम नहीं मिलता · और बिचारी आरोरा रोती नहीं, पर मेरी ओर ऐसे देखती है···।'

आरोरा ने रुक कर एटनी की ओर देखा, वह एकाग्र हो कर बैठा था। आरोरा फिर पढ़ने लगी।

'पता नहीं, कितने दिन ऐसे ही और चलना है—भूखे, प्यासे, खून और कीच में सने, कुछ आहत, कुछ अन्धे, और स्त्रियाँ···और पराजित, पिटे हुए, हारे हुए, भगोड़े···

'कार्ले कहा करता था, हमारी हार हो तो मुझे दुःख नहीं होगा। तब हम लोग उसे गालियाँ देते थे,—कि देश का शत्रु है···पर जब से हार हुई है, तब से वह कुछ बोलता नहीं, चुपचाप इधर से उधर भागा फिरता है—लोगों को पानी देता, कभी किसी को सहारा देता, कभी किसी को *ढारस बँधाता* ·· हम एक पड़ाव करते हैं तो उतनी देर में उसे आते-जाते चार-पाँच पड़ाव की मार्च करनी पड़ जाती है ··उस ने वर्दी उतार कर फेंक दी है, पर फिर भी पानी की बोतलों के मारे बोझ कुछ कम नहीं है ··

'आज डायरी लिखने की फुरसत मिली है—पर क्या लिखूँ? जब जीवन में कुछ नहीं था—तब लिखने को कितनी बातें थीं! और आज—जीने वाले को लिखने से क्या?'

आरोरा का मुख भी किसी पूर्व स्मृति के कारण गम्भीर हो गया था।

उस ने फिर अन्यमनस्क भाव से एक पन्ना उलटा और पढ़ने लगी

2 सितम्बर अभी तक हमारी सेना ही भाग रही थी, अब बढ़ते हुए तुर्कों के आगे अनातोलिया की सारी ग्रीक प्रजा "आज हमारी सख्या पन्द्रह हज़ार से भी अधिक है—अनातोलिया का प्रान्त ही समुद्र की तरह उमड कर स्मर्ना की ओर बहा जा रहा है—पुरुष, स्त्री, लडके, लडकियां, दुधमुँह बच्चे ···और साथ में घोड़े, खच्चर, गधे—सब सामान से लदे हुए—कहीं पुरुष ही छकडे में रोगियों, गर्भवती स्त्रियों, बच्चों और रोटी-पानी को लादे खींचे चले जा रहे है

'यह है हमारे साम्राज्य स्वप्न का प्रतिघात !'

'हम खेती को, बागों को, अपनी प्यारी अगूर की बेला के कुंजों को,—सभी को रौंदते हुए चले जा रहे हैं—पर दिग्विजय के पथ पर नहीं—हम भाग रहे हैं। साम्राज्य नहीं, उस का उच्छिष्ट भी नहीं, हम उसी के भयकर प्रतिघात से बच कर भाग रहे है···

'शैतान के चार सहायक है कलह, अकाल, हिंसा और मृत्यु। और ये चारों अपना उग्रतम रूप धारण किये, हमारे इस अभागे समूह में नृत्य कर रहे है · कोई भूख से या श्रम से क्लान्त हो कर गिर पडता है तो उसे भी उठाने वाला नहीं मिलता,—लोग उसे रौंदते हुए चले जाते है भद्र लोगों के आदर्शों के लिए यह स्थान नहीं है—यह मानव की प्राचीनतम असभ्य और असस्कृत वासनाओं का सघर्ष है जो बातें युद्ध और क्रान्ति में भी नहीं होतीं वे यहाँ है—यह जीवन का, आत्म-रक्षा की घोर चेष्टा का, नगा नाच है·· युद्ध बीभत्सता और क्लेश से पूर्ण होता है, क्रान्ति विराट् और भैरव होती है, पर हमारा मानव-जीवन इस से भी अधिक विराट् और भैरव है, इस से भी अधिक बीभत्स और क्लेशपूर्ण और उग्र· '

आरोरा ने आँसू भरी आँखों से एटनी की ओर देखा · वह अब भी उसी प्रकार एकाग्र हो कर बैठा था। आरोरा ने धीरे से कहा, 'सुन रहे थे या और कुछ सोच रहे हो ?"

एटनी ने एक बार "हूँ ?" किया, और बिना उत्तर दिये उसी प्रकार चिन्तित बैठा रहा · आरोरा क्षण-भर देखती रही, फिर बोली, "एटनी, कहो भी, क्या सोच रहे हो ?"

एटर्नी एकाएक उठकर खड़ा हो गया। बोला, "आरोरा, चलो ऊपर चलें!"

आरोरा ने विस्मित हो कर कहा, "छत पर? वहाँ तो धुआँ बहुत होगा!"

"चलो!" कह कर और बिना उत्तर की प्रतीक्षा किए, एटर्नी ऊपर जाने लगा। आरोरा भी उस के पीछे-पीछे चल दी।

## 2

बाहर, बन्दरगाह पर···

गर्मी से उन्मत्त हुए फौजी घोड़े इधर-उधर भाग रहे थे, अनातोलिया से और जलते हुए नगर से भाग कर एकत्र हुए असंख्य प्राणियों को रौंदते चले जा रहे थे "माताएँ रोती थीं, "मेरा बच्चा···" तो भीड़ की भयभीत और भयानक चीत्कार "आग! आग!" में वह करुण पुकार खो जाती थी। और भीड़ चिल्लाती थी—"आग! आग!" तो उस भयंकर ज्वाला की धू! धू! में वह स्वर लीन हो जाता था···

नगर के अन्दर जलते हुए शरीरों की दुर्गन्ध से वायुमण्डल भर रहा था···

एक ओर बहुत-से व्यक्तियों ने न जाने कहाँ से एक तुर्क लड़के को पकड़ लिया था—कोई कह रहा था—"इस ने ग्रीक लड़कियों से छेड़छाड़ की"—लोग उसे पीट रहे थे—देखते-देखते वह गिर गया, कुचला गया—उस की हड्डी-पसली तोड़ डाली गयी, दो-चार लोगों ने उस के टूटे हुए और खून की कीच में सने अवयव उठा कर, हिला-हिला कर भीड़ को दिखाने आरम्भ किये···

और भीड़ के छोर पर, एक भव्य इमारत में बहुत-से लोग जुआ खेल रहे थे,—छज्जे पर खड़ी तीन-चार वेश्याओं ने कपड़े उतार कर फेंक दिये थे और रूमालों से पसीना पोंछती जा रही थीं और हँसती जा रही थीं, उस भीड़ की ओर देख कर···

भीड़ कभी उधर देख कर लालसा-पूर्ण पुकार करती थी, कभी दाँत पीसती थी··

और जुआ, चोरी, षड्यन्त्र, लालसा, भूख, डर, हिंसा, आग और धुएँ के इस निर्लज्ज ताण्डव के साथ नाचती हुई स्मर्ना बढ़ी जा रही थी—किधर?

कभी-कभी, नगर की ओर से भीड़ का एक अंश उस असह्य ताप के कारण

बन्दरगाह की ओर हटने लगता था, तब उस के दबाव के कारण घाट के सिरे पर एकत्र हुए लोग पानी में गिरते जाते थे और डूब जाते थे—कोई बचाने वाला नहीं था। जहाज कुछ तो विदेशी राष्ट्रों के थे, कुछ अपनी रक्षा के लिए घाट पर से हट गए थे···

और क्रूर आग और हृदयहीन समुद्र के बीच में फँसी तीन लाख प्रजा के बीच में हो कर कार्ल पिसता हुआ चला जा रहा था—पागल की तरह, उन्मत्त निश्चय से उग्र···

घाट के सिरे पर खड़ा हो कर वह अपनी टोपी उतार कर हिलाने लगा। जब एक हाथ थक गया तब दूसरे से, और फिर लौट कर पहले हाथ में ··

थोड़ी देर बाद कुछ दूर पर खड़े एक व्यापारी जहाज से एक डोंगी उतरी, और धीरे-धीरे पास आने लगी ··

इसी समय भीड़ में से उठी, एक विचित्र हुंकार—न जाने विजय की, या क्रोध की, या क्या ··

कार्ल घूम कर फिर से भीड़ में घुसने लगा···

थोड़ी ही देर में उस ने इस शोर का कारण जान लिया ·

तुर्की सेनाधिपति ने फर्मान निकाला था कि सत्रह वर्ष से पैंतालीस वर्ष तक आयु के पुरुषों को छोड़ कर सभी व्यक्ति स्मर्ना से बाहर जा सकेंगे—और जो पुरुष रह जायँगे, वे युद्ध के बन्दी समझे जायँगे और उन से काम लिया जायगा···

कार्ल क्षण-भर खड़ा कुछ सोचता रहा, फिर धीरे धीरे लौटने लगा ··

## 3

एटनी और आरोरा छत पर खड़े थे। यहाँ गर्मी और धुआँ और भी अधिक थे, और दुर्गन्ध भी अत्यन्त उग्र थी। पर एटनी बिना इन की परवाह के छज्जे पर झुका हुआ अग्नि का ताण्डव देख रहा था। उस के मुख पर का भाव अभी तक उसी प्रकार चिन्तित और एकाग्र था। आरोरा कभी उस के मुख की ओर देखती, कभी आग की ओर···

दोनों बहुत देर तक ऐसे ही खड़े रहे—आग की लाल लपटों में रक्त निराशा के न जाने कितने स्वप्न देखते खड़े रहे···फिर एकाएक एटनी बोला,

"आरोरा, कार्ल से विवाह करोगी ?"

आरोरा चौंक कर, क्रुद्ध, दुखित, व्यथित स्वर में बोली, "क्या ?"

एटनी ने फिर कहा, मानो बिल्कुल साधारण-सा प्रश्न पूछ रहा हो, "कार्ल से शादी करोगी ?"

आरोरा कुछ देर बोली नहीं। फिर एटनी के पास आ कर अत्यन्त दीन स्वर में बोली, "टोनी, मैंने तुम्हारा क्या बिगाड़ा है···"

एटनी ने एक विचित्र दृष्टि से उस की ओर देखा। फिर कोमल स्वर में बोला, "नहीं, आरोरा, कुछ और मत समझो,···अगर ग्रीस के लिए यह करना पड़े, तो करोगी ?"

"तुम को क्या हो गया है, टोनी ?"

एटनी फिर चुप हो गया। थोड़ी देर बाद, आग की ओर देखता हुआ बोला, "आरोरा, मुझे इस आग के पट पर भविष्य का एक स्वप्न दीखा था—सुनोगी ?"

आरोरा कुछ नहीं बोली। एटनी अपने-आप कहने लगा, "मैंने देखा है, हमारा-तुम्हारा विवाह नहीं होगा। हम सब मर जायेंगे। और एक साथ नहीं मरना होगा—तुम कहीं और, कार्ल कहीं और, मैं कहीं और···"

"फिर ?"

"फिर मेरे भीतर कुछ कहता है, आरोरा तुम्हारी नहीं है, क्रान्ति की है। उसे जाने दो···"

एटनी फिर चुप हो गया···

आरोरा बोली, "तुम तो पागल हो—गर्मी में सिर फिर गया है···" फिर उस के कन्धे पर हाथ रख कर बोली, "अब नीचे नहीं चलोगे ?"

"अभी—अभी ठहरो, मुझे कुछ और देखना है, उस से आगे···"

आरोरा बिलकुल चुप और निश्चल हो गयी। दोनों फिर लाल आग में भविष्य के चित्र देखने लगे—एटनी लाल क्रान्ति के चित्र, और आरोरा···

नीचे थके हुए स्वर में कार्ल की आवाज़ आयी, "टोनी कहाँ गये ?"

एटनी चौंका, और दोनों नीचे चले।

कार्ल ने दोनों को देख कर पूछा, "छत पर क्या हो रहा था ?"

एटनी ने जल्दी से कहा, "कुछ नहीं, हम आग देख रहे थे। कैसी भयकर

है ! क्या आरोरा ?'

आरोरा एक काँपती हुई अस्वाभाविक हँसी हँस कर बोली 'हा

कान ने वह हँसी सुन कर एक वार तीव्र दृष्टि से आरोरा की ओर देखा और बोला तुम थक गयीं हो लेट आओ।

आरारा ने मानो सुना नही। एटनी ने पूछा कोई समाचार है?

हा तुम्हारे काम का है।

क्या?

तुर्की सरकार का फरमान है कि सत्रह वर्ष से कम आयु के पुरुष स्मर्ना स बाहर जा सकते है।

फिर?

तुम्हारी आयु 17 साल की है— और आरोरा भी जा सकती है

पर—

आरोरा न कहा और तुम काल?

मैं क्या? दुनिया बहुत बडी है टोनी चुप क्यो हो गये?

टोनी फिर चुप रहा। आरोरा फिर वही अस्वाभाविक हँसी हँस कर बोली उसका दिमाग खराब हो गया है—उसे बुलाओ मत!

काल न सहानुभूति भरे स्वर म कहा और तुम आरोरा तुम भी तो बहुत चचल हो रही हो।

एकाएक टोनी लपका और बोला समझ गया! मरा स्वप्न ठीक है ठीक!

काल न कुछ विस्मय से मुस्करा कर पूछा क्या है टोनी?

आरोरा न भी चौंक कर भीत स्वर म कहा क्या?

टानी पर एक विचित्र अलौकिक उन्माद छाया हुआ था वह उसी अनागतदर्शी भाव मे बोला सुनो काल! मै जो कहता हूँ ध्यान स सुनो! मेरे पास सना का पासपोट है अपने नाम और आरोरा के नाम का। उस म मेरी आयु 17 साल लिखी है।

हा तो फिर?

तुम समझे नही? तुम वह न कर मिटिलीनी चले जाओ और—

पागल! तुम्हारा और आरोरा का हक्र छीन कर भागूगा?

आरोरा बैठी हुई थी, खडी हो गयी, पर कुछ बोल नही सकी।

एटनी ने फिर कहा, "कार्ल, ऐसे भावुक मत होओ! मैं तुम्हे अपनी जान ले कर भागने को थोडे ही कहता हूँ? क्रान्ति का भी तो उत्तरदायित्व है···"

"नही, मैं नहीं मानूँगा। तुम और आरोरा चले जाओ—"

"कार्ल, सुनो! मैं बहुत छोटा हूँ, पर मैंने भी तुम्हारे साथ युद्ध देखा है, हार देखी है, हजारो लोग मरते देखे है—केवल तलवार से नही, भूख-प्यास से और प्लेग मे और इस भयकर आग मे भी मैं समझता हूँ कि मरना क्या है और जीना क्या···पर यह बताओ, अगर एक कास्टेंटाइन के स्वप्न के लिए लाखो प्राणियो की आहुति उन की इच्छा के विरुद्ध दी जा सकती है, तो क्या लाखों प्राणियो के सुख के लिए एक आदमी इच्छापूर्वक नही मर सकता? तुम्हारे ऊपर क्रान्ति निर्भर करे, और तुम एक जीवन का मोह करो? छि.!"

कार्ल विस्मित हो कर एटनी का यह नया रूप देख रहा था, बोला, "आरोरा भी तो है·"

आरोरा ने तन कर कहा, "आरोरा भी तो मरना जानती है, डरती नही।"

एटनी बोला, "नही, आरोरा की बात नही है। वह तुम्हारे साथ जा सकती है।"

आरोरा ने मुँह फेर लिया था। यह बात सुन कर वह तीखे स्वर मे बोली, "ठीक है, आरोरा जा सकती है।"

इस बात के पीछे कितना तीक्ष्ण व्यग्य, कितनी मार्मिक वेदना थी, एटनी नहीं समझा। प्रसन्न हो कर बोला, "आरोरा, तुम्हें मजूर है न? कार्ल, तुम्हे भी मानना ही पड़ेगा···"

"नही मानूँगा। तुम दोनो चले जाओ, मैं तुम्हें एक पत्र दे देता हूँ, वह ले जाना। मिटिलीनी मे—"

"तुम्ही ने नही कहा था कि पत्र से काम नही हो सकेगा?"

कार्ल चुप रह गया। एटनी फिर बोला, "कार्ल, यह हँसी नही है। तुम्हे यह बात शोभा नहीं देती। मेरा क्या है? अभी कल मैं साम्राज्यवाद के लिए लड रहा था। पर तुम—तुम्हारा ग्रीस के लिए बहुत मूल्य है। बोलो, जाते हो कि नही? मैं कहे देता हूँ, तुम नही जाओगे तो मैं यही आग मे जल कर

मर जाऊँगा—यहाँ से टलूँगा नहीं।"

कार्ल कुछ कह नहीं सका, मुँह फेर कर खिड़की में बाहर देखने लगा आरोरा ने उसी तीक्ष्ण स्वर में कहा, "ठीक है।"

एटनी ने कहा "कार्ल, तुम सब ठीक ठाक कर के तैयार हो जाओ—कल ही उस अमरीकन जहाज़ से चले जाओ।"

कार्ल का विरोध प्राय परास्त हो चुका था। बोला, "अगर पासपोर्ट का धोखा पकड़ा गया तो? उस के फोटो में भी तो—

'कैसे पकड़ा जाएगा? मुझे यहाँ कौन जानता है? और ग्रीक ग्रीक को धोखा नहीं देगा, ऐसा भी मेरा विश्वास है "फोटो को धुएँ में थोड़ा काला कर लेना—बस।"

थोड़ी देर बाद एटनी ने फिर कहा "कार्ल तुम तैयार हो जाओ। मैं ऊपर जाता हूँ।"

कार्ल ने एक बार आरोरा की ओर देखा और बोला, 'मैं ज़रा नीचे जा रहा हूँ, अभी आ जाऊँगा।" और जल्दी से उतर गया।

कार्ल घर से बाहर निकल कर कहीं गया नहीं घर के सामने ही एक चौतरे पर लेट गया और आकाश की ओर देखने लगा।

सन्ध्या हो गयी थी। पर जैसे दिन-भर धुएँ के कारण सूर्य नहा दीख पाया था उसी प्रकार रात का पता नहीं लगा—केवल जो ज्वाला दिन म कुछ पीली सी दीख पड़ती थी, वह अब रक्त के उबाल की तरह लाल लाल दीखने लगी, और धुएँ का मैलापन कुछ और काला हो गया।

क्रान्ति और युद्ध के, जीवन और मरण के, तेज और मालिन्य के, लाल और काले के इस सम्मिश्रण को देख कर कार्ल भी न जाने क्या सोचने लगा।

4

एटनी कुछ देर तक अनिश्चित सा कमरे के मध्य में खड़ा रहा, फिर आरोरा के पास गया। आरोरा भूमि पर बैठ गयी थी। एटनी ने कहा, "आरोरा, अब तो तुम चली जाओगी।"

'हाँ, चली जाऊँगी।"

स्वर में कुछ ऐसी कठोरता थी, कि एटनी एकाएक घुटनों पर बैठ गया

और आरोरा का हाथ अपने हाथों में ले कर बोला, "आरोरा, क्या है ?"

"कुछ नहीं !"

कोमल स्वर में, "मुझसे नाराज हो गयी ?"

"नाराज क्यों होऊँगी ? मुझे तो प्रसन्न होना चाहिए न—कि तुम अपना स्वार्थ भूल कर मेरी रक्षा कर रहे हो ?"

एटनी जो बात इतनी देर तक नहीं समझा था, वह एकाएक समझ गया। कुछ देर वह भौचक्का हो कर आरोरा की ओर देखता रहा, फिर बोला, "आरोरा, तुम अन्याय मत करना—अभी हमारे पास झगड़ने का समय नहीं है। अभी थोड़ी देर तक तुम मुझे अपना टोनी मत समझो—समझ लो कि मैं केवल एक ग्रीक सैनिक हूँ। और तुम मेरी आरोरा नहीं—ग्रीस की एक वालंटियर हो··· फिर बताओ, तुम क्या ग्रीस को छोड़ दोगी ?"

आरोरा कुछ नहीं बोली।

एटनी ने फिर कहा, "आरोरा, हम फिर मिलेंगे। तुम कार्ल के साथ चली जाओ, शान्ति हो जाने दो। मैं फिर छूट कर आ जाऊँगा—या आयु कम होने के कारण, या फिर सन्धि हो जाने के बाद···"

आरोरा ने अविश्वास के स्वर में कहा, "हूँ !"

"सन्धि अवश्य होगी। ये तीन लाख भूखे-प्यासे आदमी बहुत दिन युद्ध नहीं चलने देंगे। फिर तुम और मैं सुख से रहेंगे—तुम कहोगी तो फिर अनातोलिया लौट आवेंगे ··तुम कुछ ही दिन के लिए तो जाओगी—ताकि कार्ल मिटिलीनी पहुँच सके···"

एटनी चुप हो कर आरोरा के मुख की ओर देखने लगा, पर आरोरा ने कोई उत्तर नहीं दिया। एटनी ने पूछा, "मानती हो न ?"

अब की बार कम्पित स्वर में आरोरा ने कहा, "मुझे सोचने दो—जाओ !"

एटनी, तरुण फिलासफर किन्तु स्त्री-प्रकृति से अनभिज्ञ, चुपचाप अपनी डायरी उठा कर छत पर चला गया।

उस के जाते ही आरोरा खिल-खिला कर हँसी—फिर वह हँसी पागल के उन्मत्त अट्टहास-सी हो गयी···

बाहर कार्ल ने सुना, और मन-ही-मन बोला, "दीखता ही था···हिस्टी-

रिया ...'' फिर वह उठ कर भीतर चला आया।

पर छत पर बैठा एटनी बहुत दूर विचरण कर रहा था, उस ने वह हँसी नही सुनी।

## 5

रात बहुत जा चुकी थी, पर कार्ल और एटनी दोनो जाग रहे थे। आरोरा थक कर शान्त हो गयी थी, और फिर सो गयी थी, यद्यपि उस की नींद शान्त नही थी—वह बार-बार चौंकती थी, और हाथ-पैर पटकती थी, मानो छटपटा रही हो। जब ऐसा होता तब दोनो एक बार चिन्तित दृष्टि से उस की ओर देखते, और फिर बातें करने लग जाते।

वे दोनो भविष्य के लिए मनसूबे बाध रहे थे मिटिलीनी पहुँच कर कार्ल क्या करेगा, कहाँ जायगा एटनी कहाँ उसे मिलेगा, पत्र-व्यवहार कैसे हो सकेगा इत्यादि...कार्ल ने एक-दो कपडे, और कुछ कागज़ इत्यादि एक कम्बल मे लपेट कर यात्रा की तैयारी कर ली थी।

एकाएक आरोरा एक हल्की-सी चीख मार कर उठ बैठी, और आखें फाड फाड कर सब ओर देखने लगी। एटनी ने पास जा कर प्यार स कहा, "क्या है, डरी ?"

आरोरा पहले तो उस से चिपट गयी, किन्तु तत्काल ही उसने उसे परे धकेल दिया। एटनी विस्मय के कारण कुछ बोल नही सका।

थोडी देर बाद आरोरा ने अस्वाभाविक स्वर मे कहा, "तुम स एक बात कहनी है।"

इस बात का अभिप्राय समझ कर कार्ल स्वय उठ कर दूसरे कमरे म चला गया।

आरोरा ने पूछा, "टोनी, तुम अवश्य ही मुझे भेज दोगे ?"

एटनी ने हाथ उस की ओर बढाते हुए कहा, "क्यो, क्या है, आरोरा ?"

"बताओ, ज़रूर भेजोगे ?"

रुक-रुक कर, मेरे ख़याल मे तुम चली जाओ तो सभी के लिए अच्छा है।"

"हूँ। तुमने अपना पासपोर्ट पढा है ?"

"हाँ, क्यों ?"

आरोरा कुछ देर तक नहीं बोली। उस के चेहरे से ज्ञात होता था कि वह कुछ कहने के लिए साहस का संचय कर रही है···फिर उस ने जल्दी-जल्दी कह डाला, "मैं कल कार्ल से विवाह करूँगी!"

"क्या ?"

आरोरा ने फिर, प्रत्येक शब्द पर ज़ोर दे कर दुहराया, "मैं—कल—कार्ल—से—विवाह—करूँगी!"

एटनी को इतना विस्मय हुआ कि वह कुछ बोल नहीं सका। उस ने चुप-चाप कार्ल के कम्बल पर पड़ी पासपोर्ट उठायी और उसे अन्यमनस्क हो कर देखता रहा···

उस पर लिखा था, "एटनी स्टेरास, और उस की प्रेमिका, आरोरा" इत्यादि। एटनी इस वाक्य को चार-पाँच बार पढ़ गया, पर उसे मानो उस का अभिप्राय ही नहीं समझ आया, उस से आरोरा की बात का सम्बन्ध निकालना तो दूर···

आरोरा बोली, "मैं एटनी स्टेरास की प्रेमिका हूँ। मेरी और उस की सगाई हो चुकी है।"

एटनी ने उसी विस्मय के स्वर में कहा, 'पर—"

आरोरा ने हाथ उठा कर उसे रोक दिया। बोली, 'एटनी की प्रेमिका कार्ल के प्रति प्रणयिनी का व्यवहार नहीं करेगी।"

अब एटनी को समस्या समझ आयी। वह घबराया हुआ-सा कभी पास-पोर्ट की ओर, कभी आरोरा की ओर देखने लगा।

आरोरा फिर बोली, "इसलिए मैं कल कार्ल के साथ विवाह कर लूँगी।"

एटनी बहुत देर तक सिर झुकाये न जाने क्या सोचता रहा। शान्ति और जीवन के जिस संघर्ष को वह अब तक पूर्णतया नहीं समझ पाया था, वह एका-एक उस के सामने आ गया। उस के सामने उस के गत जीवन के बहुत-से चित्र नाच गये—अलग-अलग नहीं, एक ही दीप्त छाया-पट पर···

किन्तु साथ ही उसी दृश्य को घेरे हुए उस के चारों ओर, आग की लपटें ···और उन लपटों में से धुएँ की तरह निकलते हुए, व्यथा और दुःख से विकृत लाखों मानव-मुख···

—

न जाने क्यों उस के मन में एक शब्द-समूह—निरर्थक शब्द-समूह—नाचने लगा, "तीन लाख, तीन लाख, आरोरा···"

उस ने सिर उठाया और तन कर खड़ा हो गया। उस की आँखों में व्यथा नहीं थी, आनन्द नहीं था, विजय नहीं थी, उत्सर्ग नहीं था; था एक उन्मत्त अभिमान, दर्प···

बोला, "ठीक है, यही होगा।" फिर एकाएक घूम कर लम्बे-लम्बे कदम रखता हुआ छत पर चल दिया···

आरोरा भूमि पर बैठ गयी—बैठ गयी ऐसे जैसे गिलास के लुढ़कने से उस में का दूध बिखर गया हो—और फूट-फूट कर रोने लगी। हिस्टीरिया ने जिस व्यथा को दबा दिया था, वह और भी अधिक वेगवती हो कर वह निकली।

कार्ल अन्दर आया, और किंकर्त्तव्यविमूढ़ हो कर चुपचाप आरोरा के पास खड़ा रहा।

और आरोरा रोती रही···

और एटनी छत पर बैठ कर ज्वाला के प्रकाश में डायरी लिये बैठा लिखे जा रहा था, पागल की तरह, मानो उस का जीवन उस लिखने पर निर्भर करता हो···

## 6

वह भयकर ज्वाला जो अनेक अकाल-मृत्युओं का कारण हुई थी, अनेक अकाल-प्रसवों का भी कारण हुई···

कार्ल आरोरा को ले कर जिस पथ पर धीरे-धीरे चला जा रहा था, उस पर उस ने पाँच-छः प्रसविनी स्त्रियाँ पड़ी देखीं···

पता नहीं, किस भावना से प्रेरित हो कर आरोरा ने कहा, "यह अच्छा शकुन है"···

कार्ल ने एक बार चुपचाप उस की ओर देखा, और चलता गया। वह मन ही मन आरोरा की मन स्थिति समझने का प्रयत्न कर रहा था, पर समझ नहीं पाता था।

उन का विवाह हो चुका था। उसी भीड़ में फँसे हुए एक वृद्ध पादरी ने उन का विवाह-संस्कार कर दिया था।

एटनी उन के विवाह पर भी नही गया था, अब उन के साथ बन्दरगाह पर भी नही आया। वे उस के पासपोर्ट पर जा रहे थे, इस लिए उस का साथ आना ठीक नही था, क्योंकि शायद कोई पहचान का आदमी मिल जाता·· यही कह कर वह स्वय रह गया था। आरोरा ने उसे साथ बुलाने का बिलकुल आग्रह नहीं किया, और कार्ल ने भी यह सोच कर कि इस प्रकार वियोग का दु ख कम हो जायगा, कोई बाधा नही की। आरोरा ने चलते समय एटनी से विदा भी नहीं ली—यद्यपि कार्ल उन्हे अवसर देने के लिए परे हट गया था···एटनी ने कहा, "आरोरा, ऐसे ही चली जाओगी ?" तब आरोरा ने बिना उस की ओर देखे ही उत्साह-हीन स्वर मे कहा था, "ऐसे ही नही—क्रान्ति की रक्षा करने जाऊँगी!" और तीव्र गति से बाहर निकल गयी थी···

बन्दरगाह पर स्त्रियो, बच्चो, लडको और वृद्धो की कतारें खडी थी। आठ दस तुर्की सैनिक उन का या उन की पासपोर्ट का निरीक्षण कर रहे थे। जिस की आयु के विषय म उन्हे सन्देह होता, उसे वे अलग कर लेते थे, और बाकी उन की अनुमति ले कर सामने जुटी हुई अमरीकन डोंगियो मे बैठ कर जहाजों की ओर चले जा रहे थे··

कार्ल और आरोरा भी उसी कतार मे जा कर खडे हो गये और बिना उत्साह, बिना औत्सुक्य के जहाजों के मस्तूलों की ओर देखने लगे···

## 7

एटनी फिर छत पर खडा था। आग अब बहुत पास आ गयी थी, एटनी के माथे पर उस के ताप से जो स्वेद-बिन्दु उत्पन्न होते, साथ ही उसी के ताप के कारण सूखते भी जा रहे थे···

उस के एक हाथ मे लिफाफा था, और दूसरे मे एक छोटा-सा पत्र ·

"तुमने मेरा अपमान किया है, मैं इसी लिए तुम्हें छोड कर चली जा रही हूँ। क्रोध मे जा रही हूँ—ऐसे ही वियोग सह्य हो सकेगा। बाद—बहुत बाद—रो लेंगे, जब क्रान्ति हो चुकेगी।

"लिफाफे मे अपने बालो की एक लट काट कर रख जाती हूँ। मैं क्रान्ति की हूँ, तो इसे तो रख ही लेना।"

पत्र एटनी के हाथ से गिर पडा। उस ने लिफाफे मे से वह सुनहली लट

निकाली और विमनस्क भाव से बार बार उस अपनी उगली पर लपेटन और खोलने लगा

फिर एकाएक रुक कर उस न पत्र उठाया उस म लट लपेट कर लिफाफे म डाली और लिफाफा अन्दर की जेब म रख लिया

फिर वह उतर कर घर म आया और डायरी न कर लिखने बैठ गया

जीवन तीव्र और अनवरुद्ध गति से आगे बढता जा रहा है, और मैं मूख की तरह उस के साथ कदम मिला कर चलने की निष्फल चेष्टा कर रहा हू पैदल आदमी सरपट दौडते घोडे से कदम मिलाये

पर क्या ? जीवन के साथ नही चल सकता तो जिधर जीवन की गति है उस दिशा म तो जा सकता हूँ मैंने आरोरा को स्वेच्छा स जाने दिया है —स्वय भेजा है

प्राण अभी तक रोत है आरोरा आरोरा ! पर मैंने उस छोड दिया है—इतना ही नही वह भी मुझ छाड कर चली गयी है

मैंन अपने सामथ्य के पर हाथ बढाया था—पर बिना अपने सामथ्य के परे हाथ बढाये क्रांति नहा हो सकती

मरा जीवन सम्पूण हो गया है। आरोरा मैं तुम न विदा लेता हूँ। पर —अब तुम मेरी कौन हो जिस स विदा लू ?

नही अभी मरा एक काम बाकी है—अभी क्रांति सम्पूण नही हुइ मै बलिदान कर चुका हू पर अभी प्रसाद नही मिला

## 8

आग स्मर्ना नगर का विनाश कर क बुझ चुकी थी।

क्रांति की ज्वाला मिटिलीनी टापू से बढती हुई ग्रीस भर म फैल चुकी थी। कास्टैंटाइन देश को छोड कर भाग गया था। हवाई जहाज आ कर नयी सरकार के फरमान बाट गये थे

किन्तु आग स बचे हुए लोग अभी स्मर्ना मे दव विधि के विधान की प्रतीक्षा कर रहे थे

और क्रांति की ज्वाला म बचे हुए क्रांति शत्रु अभी तक षडयन्त्र रच रहे थे

और विजयी तुर्क, विजय से सन्तुष्ट न न हो कर, बन्दरगाह पर एकत्र हो कर पानी में काँटे डाल रहे थे—डूबे हुए ग्रीक शवों को खीच-खींच कर निकालने के लिए—उन के शरीरों पर आभूषण, धन, कपड़े तक उतार लेने के लिए ·

नभ में उषा नाच रही थी।

एटनी बन्दरगाह पर पोर्ट-भवन के बाहर खड़ा एक फेहरिस्त देख रहा था जो कि उसी वक्त लगायी गयी थी। यह क्रान्ति पक्ष की आहुतियों की सूची थी।

एटनी के पैरों में साकलें पड़ी हुई थी—वह तुर्कों का युद्ध-बन्दी था और भाग कर यहाँ आया था। एटनी का शरीर थकान से चूर हो रहा था, मुख क्लेश और दुःख से पीला पड़ गया था—वह स्मर्ना से अगोरा की सड़क पर और कैदियों के साथ कुली के काम में लगाया गया था। एटनी का अपना कोई नहीं था जिस की वह चिन्ता करता, पर इतने दिनों में कार्ल का कोई समाचार नहीं आया था · और आरोरा का पता नहीं था

एटनी की दृष्टि एक नाम पर अटक गयी, पर न जाने क्यों उसे कोई धक्का नहीं लगा, विस्मय भी नहीं हुआ··

'एटनी स्टेरास, मिटिलीनी के विद्रोह के समय हवाई जहाज़ के गिर जाने से, 2 अक्टूबर।'

एटनी ने शून्य भाव से कहा, "कार्ल·· " और फिर निरुद्देश्य-सा आगे पढ़ने लगा···

'नामहीन मृत्युएँ

कियोस द्वीप में, सैनिक बारक में, एक पुरुष, आयु लगभग 23, मृत्यु का कारण अज्ञात· मैसिडोनिया में– थ्रेस में ··सालोनिका बंदरगाह पर–···'

एटनी चौंक कर रुक गया—फिर एक साँस में तेज़ी से पढ़ गया

'एक युवती, आयु लगभग सत्रह वर्ष, कपड़ों में एक पुराना पासपोर्ट है जिस में एटनी स्टेरास का नाम लिखा हुआ है। युवती के शरीर पर आठ गोलियों के घाव हैं। सालोनिका में हेजानेस्टीज़ की सेना के कुछ बचे एकतन्त्र-वादियों ने जो गुप्त ट्रिब्युनल खड़ा किया था, यह उसी का काम है। ये व्यक्ति अब कोर्टमार्शल कर दिये गये हैं।'

एटनी धीरे धीरे वहाँ से हट कर घाट के सिरे पर आ गया "यहाँ उस की ओर ध्यान देने वाला कोई नहीं था, केवल पाँच सात तुर्क पानी से मुर्दे निकाल रहे थे

एटनी ने जेब में से अपनी डायरी निकाली। क्षण-भर उस की ओर देखता रहा। फिर उस ने वह पृष्ठ निकाला जहाँ उस ने अपनी प्रतिज्ञा लिखी थी, और एक बार प्रतिज्ञा पढ गया—'मैं, एण्टनी स्टेराम, प्रतिज्ञा करता हूँ '

फिर एकाएक बोला, 'एण्टनी स्टेराम तो मर चुका।"

और डायरी समुद्र मे फेंक दी।

फिर उस ने जेब म से एक लिफाफा निकाल कर उस म से बालो की एक लट निकाली। नवोदित सूर्य्य की किरणो मे उस का सुनहलापन और भी अधिक शोभित हो गया था। एटनी कुछ देर उस सूँघता रहा। फिर उस ने उस का एक बाल निकाला और उसे सूर्य्य के सामने रख कर क्षण भर देखता रहा—और फिर छोड कर समुद्र की ओर उडा दिया

इसी प्रकार एक के बाद एक, एक के बाद एक, बाल

जब सब समाप्त हो गये, तब धीरे से बोला मेरी आरोरा गयी अब क्रान्ति की आरोरा है "

आकाश म हवाई जहाज मँडरा रहा था, उस से परचे गिराये जा रहे थ। दो-चार लोग चिल्ला रहे थे सुनो, सुनो, ग्रीस के सब राजबन्दी छूट गय "

एटनी ने एक लम्बी साँस ली और धीरे धीरे नगर पार कर बडे फाटक पर पहुँचा। यहाँ उस ने एक बार घूम कर स्मर्ना नगर के भग्नावशेषो को देखा फिर अभिमान स सिर ऊँचा उठा कर साँकल झनकाता हुआ आगे चल पडा—उसी पथ पर जिस पर से वह एक बार पहले दिग्विजय का भक्त और साम्राज्य का आकाक्षी हो कर गुजरा था, और जिस पर अब उस के लिए एक-मात्र आशा तुर्कों के हाथ प्राण दण्ड की आशा थी—तुर्की राज्य की राजधानी अगोरा के पथ पर

# दारोगा अमीचन्द

यों तो जिस जेल यह की बात है उस का नाम मैं बता देता, पर मुश्किल यह है कि उस के साथ फिर दारोगा का नाम भी बताना पड़ेगा या आप खुद पता लगा लेंगे, और एक कहानी के नाम पर किसी को दुःख देना मुझे ठीक नहीं जान पड़ता, फिर चाहे कहानी सच्ची ही क्यों न हो। इतना कह सकता हूँ कि बात सन् चौंतीस की है, जब देश-भर की जेलें दूसरी बार खचाखच भर रही थीं, और ए, बी, सी क्लासों में बँट कर, अलग-अलग दलों के बिल्ले लगा कर भी बहुत-से असन्तुष्ट आन्दोलक 'सियासी' के नाम के द्वारा एक बिरादरी में शामिल हो कर अपने दिन बिता रहे थे।

कहने को कह लीजिए कि वह हज़ारा की जेल थी, क्यों कि हज़ारा जेल पंजाब की शायद सब से बड़ी जेल थी—और सच को छिपाना ही हो तो उसे झूठ में नहीं, बड़प्पन में छिपाना ज़रा भला मालूम होता है। मैं हज़ारा जेल में नया नया आया था। तब तक 'बी' क्लास ले कर लाहौर की जेल में सूने मगर आराम के दिन काटता रहा था, एक बार सूनेपन से ऊब कर कुछ झगड़ा कर बैठा तो 'सी' क्लास हो गयी और तब मैं हरिपुर हज़ारा की जेल भेज दिया गया। मैंने सोचा कि चलो, आराम गया तो सूनापन भी जायेगा, जीवन में कुछ गति आयगी, हज़ारा की बड़ी जेल में कुछ रंगीनी तो होगी— कहीं अधिक स्याह रंग होंगे तो कहीं लाल उजला-नौरंगी रंग भी तो उभरेगा ही! और इस में मुझे निराश नहीं होना पड़ा। यों तो रंगीनी की मुझे सिर्फ आशा थी और स्याहपन का पक्का विश्वास, क्यों कि हज़ारा के नये दारोगा साहब, जिन की बात सुना रहा हूँ, एक नम्बर ज़ालिम मशहूर थे। अटक जेल में मार्शल लॉ के पुराने क़ैदियों के साथ उन्होंने जो जो ज़्यादतियाँ की थीं, उसे

पजाब-भर की जेलो मे लोग जानते थे, और उन्हीं के कारण दारोगा का नाम दारोगा अमीचन्द अटकवाला हो गया था, यद्यपि उन की बदौलत अब वह दारोगा से बढ कर डिप्टी साहब हो गये और राय साहब का खिताब भी उन्हे मिल चुका था। यह भी सुना जाता है कि ब्रिटिश एम्पायर का आर्डर भी उन्हें शीघ्र मिलने वाला है! इन्ही दारोगा साहब की वजह से अटक जेल का भी आतक सूबे-भर मे फैल गया था, जिस को अटक भेजा जाता था वह समझ लेता था कि उसे द्वीपान्तरित किये बगैर कालेपानी भेजा जा रहा है, और जो सुनता था, जान लेता था कि जिसे भेजा गया है, वह या तो कोई बडा दबग और खतरनाक सियासी कैदी है जिस के आत्माभिमान को सरकार जैसे भी हो तोडना चाहती है, या फिर कोई ऐसा दुष्ट और लाइलाज इखलाकी जिसे सब सजाएँ दे कर जेल वाले हार गये हो, यानी जो जेल के मुहावरे मे 'खलीफा' हो चुका हो। अटक जेल की जिन बारको मे खलीफा को रखा जाता था, उन क बडे हौलनाक वणन पजाब की जेलो मे प्रचलित थे, और उन के प्रचार से दारोगा अमीचन्द का आतक और भी बढता जाता था।

दारोगा अमीचन्द की एक और बात भी मशहूर थी! वह यह कि उन का चेहरा ऐसा रोबीला है कि मामूली कैदी तो उन की शक्ल देख कर ही थर-थर काँप उठे, और कही किसी की ओर वह एक नजर देख दें तो बस उस के औसान खता हो जायें·

या अमीचन्द डोलडौल के साधारण थे। कद मँझला, पर अकड कर चलते थे, शरीर कुछ भारी पर चाल में कुछ ऐसा कसाव-छँटाव और फुर्ती कि जब वह परेड पर निरीक्षण के लिए आते तो कैदी मानो अकस्मात् ही आधा कदम पीछे हट जाते···

अमीचन्द थे तो खत्री, पर अपनी घनी मूँछें ऐसी उमेठ कर रखते थे कि ठाकुर ठकुराई भूल जाय। मोम लगा कर मूँछो की नोक का कसाव कुछ ऐसा तीखा रखते थे, मानो तारकशी का काम करने वाले किसी अच्छे कारीगर ने लोहे के तारो के लच्छे ले कर उन्हे बँट कर नोक दे दी हो · बात मशहूर थी कि दारोगा अपनी मूँछो को बँटते रहते है और तब तक सन्तुष्ट नही होते जब तक कि नीबू उठा कर मूँछो की नाक पर उस भोक कर तसल्ली न कर लें कि नीबू उस से आर-पार छिद जाता है। मानो कोई जल्लाद रोज़ किसी को सूली

र चढ़ा कर देखा करे कि वह ठीक जमी है कि नहीं ! लोग कहते ही तो थे, दारोगा अमीचन्द ! वह तो पूरा जल्लाद है उस की मूँछें नही देखी तुमने ?'

किस्सा कोताह, मैं जब हरिपुर पहुँचा तो दारोगा अमीचन्द वहाँ नये-नये तैनात हो कर आये थे। उन दिनों हजारा जेल में बहुत-से अकाली कैदी थे, बहुत दिनों से जेल वालों में इन की चल रही थी और सब जानते थे कि इन्हीं को ठीक करने के लिए अटक के जल्लाद को वहाँ भेजा गया है ! और इस चुनौती को अकालियों ने तत्काल स्वीकार कर लिया। जेल में तो यह ऊब से बचने का एक उपाय है, फिर अकाली तो अकाली ठहरे !

यों बात कुछ नहीं थी। अकाली लोग सवेरे खाने पर बैठे तो किसी एक अकाली की दाल की बाटी में कंकड़ निकले। दाल में कंकड़ निकलना साधारण बात ही माननी होगी फिर जेल की दाल, मगर वह तो ठननी थी, कोई हीला चाहिए था। अकालियों ने खाना छोड़ दिया, कहा कि अब तो रोटी वे तब खायेंगे जब दारोगा अमीचन्द आ कर मुआइना कर लें कि खाना कितना खराब है। और जब लड़ाई छिड़ ही गयी, तो फिर वाजिब और गैरवाजिब को कौन पूछता है ? लड़ाई में तो साधारण आदमी भी कुछ अनरीजनेबल हो जाते हैं —फिर चाहे गुरू का खालसा ! उन्होंने एक लम्बी सूची बनायी कि उन की क्या-क्या शिकायतें या कह लीजिए माँगें हैं, और जब तक वे पूरी न हों वे जेल की डिसिप्लिन न मानेंगे : हर अकाली को आधा-आधा सेर दूध मिले, रात को उन की कोठरियाँ खुली रहें, मशक्कत उन्हें न दी जाये, दाल की बजाय महापरसाद मिले छोटी बड़ी बीस-एक माँगें उन की तैयार हो गयीं···

उधर दारोगा भी अपना लोहा मनवाने को उतावले थे, उन्होंने कहलवा दिया कि कैदी कैदी हैं, उन्हें कोई फरियाद करनी हो तो परेड के दिन कर सकते हैं, धौंस कोई नहीं मानेगा और डिसिप्लिन न मानने पर सख्त कार्रवाई की जायगी।

बात बढ़ती ही गयी ! अकालियों को एक पर एक सजाएँ मिलने लगीं। धीरे-धीरे मामला जेल से बाहर फैलने लगा, और क्रमशः सूबे में यह बात फैल गयी कि अमीचन्द अटकवाला हजारा में नयी लड़ाई ले रहा है अकालियों से, अगर बात ने और तूल पकड़ा तो शायद लोग अमीचन्द न कह कर हजारेवाला

पड़ने लगेंगे। दारोगा अमीचन्द खुश थे। उन का छोटा-सा शरीर कुछ और भी अकड़ कर चलता; पेट की तोंद कुछ और भी रफ्तार की धार-सी तीखी नजर आती और मूँछों की ऐंठन तो ऐसी मानो नीबू तो क्या, अगर बिजौर की गोलियाँ भी होंगी तो बिंध जायेंगी।

लेकिन बात के फैलने के कुछ ऐसे ही असर हुए जिन के लिए दारोगा तैयार नहीं थे। सूबे-भर में उन का जो दबदबा था, जिस की वजह से उन्हें इन्स्पेक्टर जनरल भी जानते थे, उस का एक पहलू यह भी था कि एक महीना हो गया और अभी तक दारोगा अमीचन्द भी कैदियों का विद्रोह कुचल नहीं पाये। तब या तो वह काम में ढील देने लगे हैं, या फिर मामला ही कुछ संगीन है, हड़ताल या नहीं बलवे का है! इन्स्पेक्टर जनरल ने तय किया कि वह मुआइना के लिए आवेंगे, और जेल को सूचना दे दी गयी।

हम लोगों को यह बात तत्काल नहीं मालूम हुई। बल्कि हम से छिपाने की खास वजह थी। दारोगा साहब ने सोचा कि जहाँ मुआइना एक मुसीबत है वहाँ एक मौका भी है। अगर आई० जी० के आने पर वह उन्हें यह सूचित कर सकें कि बलवा उन्होंने शान्त कर दिया है, तो उन की सफलता दूनी होगी और उस का रौब भी सीधे आई० जी० पर काफी पड़ेगा—सामने-सामने की बात और होती है और किसी जिले से आयी हुई रिपोर्ट की बात और। मगर बलवा दबे, तो न! जुल्म तो उन्होंने बहुत कर लिये, अकालियों पर कोई असर ही नहीं हुआ। मानो गैंडे की पीठ पर कोड़े पड़ रहे हों—सौ पड़ें तो क्या और हजार पड़ें तो क्या!

सहसा ऐलान हुआ कि सवेरे परेड होगी, और डिप्टी साहब अकालियों के वार्ड में जावेंगे। अकाली कैदी तैयार हो गए कि शायद कोई नया अत्याचार होने वाला है।

मगर परेड में जा कर डिप्टी साहब ने कहा, "तुम लोग अभी झगड़ा कर के थके नहीं? क्या फायदा है और···जेल तो जेल है, यहाँ तो कानून मान के रहना पड़ेगा—क्यों मुसीबत उठाते हो?" उन की नजर कतार पर फिसली हुई एक जगह रुक गयी।

जिस पर रुकी, उस ने उत्तर दिया, "मुसीबत तो ऐसे भी है, वैसे भी, फिर क्यों न अकड़ कर रहा जाय?"

डिप्टी साहब की आँखें दबे गुस्से से छोटी छोटी हो आयी। मगर उन्होंने सम स्वर में कहा, "अच्छा, चलो, तुम लोगों ने बहुत दिखा लिया कि तुम अकाली हो, और मैं भी अटकवाला दारोगा अमीचन्द हूँ। अब काम की बात करो—तुम लोग क्या चाहते हो?"

दो-तीन कैदियों ने कहा, "हमारी माँगें आप को मालूम है, उन्हें पूरा कर दो, बस।"

'पूरी शर्तें तो खुदा की भी नहीं मानी जाती; तुम लोग आपस में सोच-विचार कर तै कर लो, और पाँच आदमियों का डेपुटेशन मेरे दफ्तर में भेज दो, मैं विचार कर के फैसला करूँगा।"

डिप्टी साहब चले गये। परेड बरखास्त हो गयी···उन की मूँछों की चम-कीली काली ऐंठन अकालियों के दिल में सूए-सी चुभती रही, पर उन्होंने पाँच पंचों को चुन कर बात-चीत चलाने का काम उन्हें सौंप दिया।

मसल मशहूर है, 'एक खालसा स्वा लाख'। फिर पाँच पंचों में अगर पच्चीस मन हो गये तो क्या अचम्भा? बड़ी देर चखचख चली। कुछ की राय थी कि दारोगा सीधे रास्ते पर आ रहा है, यानी माँगों में और नयी माँगें जोड़ कर जाना चाहिए। किसी का ख्याल था कि नहीं, समझौता करना चाहता है तो कुछ रियायत तो होनी ही चाहिए। बीच में कई तरह के मन थे। फिर यह भी सवाल था कि रियायत हो तो किस या किन शर्तों पर, इस के बारे में भी मतभेद था।

अन्त में एक बुजुर्ग ने कहा, "भाइयो, मेरी बात मानो तो मैं एक सलाह दूँ।"

सब ने पूछा, "क्या?"

"वह यह कि हम लोग अपनी सब माँगें वापस ले लें, दारोगा से कहें कि जाओ, हमने तुम्हें बख्शा। जा मुलह करने आवे उन से बनिये की तरह मोल-तोल नहीं करना चाहिए।"

सब लोग अचकचा कर बूढ़े सरदार की ओर देखने लगे। क्या महीने-भर का सब संघर्ष व्यर्थ जायेगा? जितनी सजाएँ, जितने अपमान उन्होंने सहे थे एक बार उन की आँखों के आगे दौड़ गया। एक ने कहा ही, "आप से इस की तवक्को नहीं थी।"

बूढ़े ने अविचलित भाव से कहा, "सिर्फ एक बात हम अपनी तरफ से रखें।"

"वह क्या ?"

"वह यह कि हमारा दारोगा से कोई झगड़ा नहीं है, मगर वह भी हम पर हेकड़ी जताना छोड़ दे। बस एक बार वह हमारे सामने अपनी मूँछें नीची कर ले, फिर हम उस के सब कायदे-कानून मान लेंगे।"

बात बिल्कुल अप्रत्याशित थी। सब थोड़ी देर चुप रहे। फिर किसी ने कहा, "हम को तो बात नहीं जँचती—लड़ाई को बीच में नहीं छोड़ना चाहिए। दारोगा का क्या है, कल को फिर मुकर जाय तो सारी तकलीफें फिरशुरू से उठानी पड़ें—"

बूढ़े ने कहा, "वह बात तो शर्तें मनवान पर भी हो सकती है—आज मान लें, कल मुकर जाय तो फिर भूख-हड़ताल हो।"

"मगर लड़ाई बीच में छोड़ना तो खालसे का काम नहीं।"

"पर सरन आये दुश्मन को दबाना भी तो ठीक नहीं। मैं तो कहता हूँ कि एक बार आजमा कर तो देखो।"

अन्त में बात मान ली गयी। पाँच का भी डेपुटेशन नहीं गया, केवल बूढ़ा सरदार अकेला भेजा गया। दफ्तर में जा कर उस ने कहा, "डिप्टी साहब आप सुलह करना चाहते हैं तो हम भी राजी हैं। हम अपनी सब माँगें वापस लेते हैं।'

डिप्टी साहब ने कुछ अचम्भे में, मगर अपनी खुशी को भी छिपाते हुए कहा, 'क्या ? वैसे चाहिए यही, जो काम लड़ कर नहीं होता वह दब कर रहने में होता है। तुम राय साहब अमीचन्द को जानते नहीं। मैं कानून-वानून की परवाह नहीं करता। मैं चाहूँ तो तुम्हारी बैरक में पीपे के पीपे घी के भिजवा दूँ—चन्दन के बाग लगवा दूँ—हाँ, चन्दन के बाग।"

'हमारी दरखास्त सिर्फ इतनी है कि आप हमारे सामने एक बार अपनी मूँछें नीची कर लें।"

"क्या ?" दारोगा साहब की त्यौरियाँ चढ़ गयीं। मगर सामने शायद आई० जी० के दौरे का प्रोग्राम रखा था, तुरन्त ही सँभल कर बोले, "तुम जा सकते हो, तुम्हारी दरखास्त पर गौर करूँगा।"

दूसरे दिन सवेरे-सवेरे, जब पौ फटने के बाद जमादार ताले खड़का कर देख कर सब अच्छा !' चिल्लाकर अभी गये ही थे—बारकों की कोठरियों के दरवाजे अभी खुले नहीं थे —दारोगा अमीचन्द सहसा अकालियों की बारक के फाटक पर पहुँचे। चारों ओर सन्नाटा था, दारोगा के साथ कोई अमला नहीं था यहां तक कि चाभियां लिये चीफ हेडवार्डर भी नहीं। फाटक पर खड़े होते ही अकालियों के पंच भीतर उन के सामने आ गये।

दारोगा ने कहा "तुम लोगों की दरख्वास्त पर हमने विचार कर लिया। हम तुम्हें आखिर साथ रहना है— न तुम जेल छोड़ कर भागे जा रहे हो, न हमीं सर्विस छोड़ कर जा रहे हैं। फिर हेकड़ी की क्या बात ? आपस में तो खींचतान होती ही रहती है, उस से कोई छोटा थोड़े ही हो जाता है ? कभी हमने दबा लिया, तुम दब गये, कभी तुमने ज़ोर मारा तो हमने पैंतरा बदल लिया। कभी हमने तुम्हारी गर्दन नाप ली, कभी तुम्हारे सामने हमने मूँछें नीची कर लीं—" कहते कहते उन्होंने हाथ उठाया, अँगूठे और उँगली से मूँछों की नोकें दबायीं और गालों पर उन्हें मलते हुए नीचे को मोड़ दिया। ऐंठन के बल तो भला क्या मिटते, पर माम तो था ही, मूँछों के दायें बायें दोनों गुच्छे ऐसे हो गये मानो फुलचुही-सी बहुत छोटी मगर काली चिड़िया कीड़ा-बीड़ा पकड़ने को चोंच भुकाये हो। दारोगा ने कहा, "लो—इस से कुछ आता-जाता थोड़े ही है ? बस, अब हमारी सुलह, मैं अभी जमादार को भेजता हूँ कि बारक खोल दे—"

कहते-कहते वह लौट पड़े। अहाते के फाटक तक पहुँचने के पहले ही उन्होंने मूँछें फिर ऐंठ कर पूर्ववत् कर ली थीं, एक हल्की-सी मुस्कान ओठों के कोनों को उभार कर मूँछों की ऐंठन को और बल दे रही थी। मन-ही-मन दारोगा साहब अपनी पीठ ठोंक रहे थे—किस सफाई से हँसी हँसी में उन्होंने सारी बात ही उड़ा दी—शर्त भी पूरी हो गयी, कुछ बिगड़ा भी नहीं, तीन दिन बाद आ कर आई० जी० देखेगा कि जेल में बिल्कुल शान्ति है, राय साहब अमीचन्द के दबदबे के मुताबिक ही सब काम कायदे से और मुस्तैदी से हो रहा है। जब परेड लगेगी और दूसरे क़ैदियों की तरह अकाली भी कतार बाँध कर खड़े होंगे, वह आई० जी० को उन के सामने गुज़रते हुए कहेंगे कि इन लोगों का मामला अब 'सेटल' हो गया है और सब जेल की डिसिप्लिन

मान रहे हैं, तब किसी बड़ी विजय का दान होगा यह···

उधर अपराधियों की कतार में कुछ कैदी चुके गरदन की ओर एकटक देख रहे थे। उन की आँखों में प्रश्न था—क्या यहीं बात थी, बस ? इस में मर्दों का विजय का सुख, या कि मसखरी की भी शान्ति ! दारोगा अमीचन्द को उन्हें बता कर चला गया।

कहानी तो इतनी ही है। लेकिन बात इस से आगे भी है। दारोगा अमी ड्योढ़ी तक नहीं पहुँचे होंगे कि हर दूसरी सिपाही बारक में यह खबर फैल गयी, दारोगा अमीचन्द ने अपराधियों के सामने मूँछ नीची कर ली। और शाम गुनती से पहले जेल में सारे छ हज़ार कैदियों को पता लग गया था कि दारोगा अमीचन्द अड़बंगे ने अपराधियों के सामने मूँछ नीची कर ली। दूसरे दिन आई० जी० के दौरे का ऐलान हुआ और तैयारी की परेड हुई, राय साहब अमीचन्द कतार देखते गुज़र रहे थे कि एक कैदी ने हाथ उठा कर नाक के दोनों ओर अगूठा और उँगली जमा कर धीरे-धीरे ओठों के कोनों तक खींचे, जैसे कोई पसीना पोंछने के लिए करे, और उस की इस हरकत पर सारी परेड के चेहरों पर एक मुस्कान दौड़ गयी।

राय साहब अमीचन्द ने सहसा कड़े पड़ कर रूखे स्वर में पूछा 'क्या है ?' जिस सुर पर अदब के सलीक़ाओं की रूहें काँप जाती थीं। किसी ने कोई उत्तर नहीं दिया। केवल कुछ आगे एक दूसरी जगह एक कैदी ने वैसी ही हरकत की, और अब की बार हँसी और भी स्पष्ट हो गयी।

दारोगा साहब बड़ा कड़ा चेहरा बनाये जल्दी में मुआइना समाप्त कर के चले गये।

लेकिन तीसरे दिन जब आई० जी० आये और परेड की बिल्कुल सीधी कतारों के सामने से गुज़रने लगे तो कई कैदियों ने एक साथ नाक के आस-पास पसीना पोंछा, और एक चौड़ी रुपहली हँसी कई कतारों के चेहरे खिला गयी।

आई० जी० ने पूछा, 'राय साहब अमीचन्द, क्या बात है—आप की जेल की डिसिप्लिन बड़ी ढीली है—"

राय साहब ने डूबते-से स्वर में कहा "सर, इस मामले पर दफ्तर में—मुझे कुछ कानफिडेंशल"—और रह गये।

आई० जी० ने कहा, "हूँ"। फिर मानो यह ध्यान कर के कि राय साहब

के अनुशासन की पुष्ट् करना चाहिए, उन्होंने फिर कहा, "आफ कोर्स ! वही बातें होंगी ।"

आई० जी० के जाने के एक हफ्ते बाद दारोगा अमीचन्द की बदली का आर्डर आ गया, क्यो कि हजारा जेल की डिसिप्लिन बिगड रही थी । उन्हे मुल्तान भेजा गया । पर वे वहाँ पहुँचे तो कैदियो को पहले से खबर थी—वह राय साहब अमीचन्द अटकवाले की नहीं, उस दारोगा की प्रतीक्षा कर रहे थे जिस न हजारा मे कैदियो के आगे मूँछें नीची कर ली थी । जल्दी ही वहाँ से उन की बदली हुई, पर जहाँ भी वह गये, उन की कीर्ति उन से पहले पहुँची, और कैदियो का अनुशासन उन से नही बन पडा । अन्त मे डिप्टी से फिर दारोगा हो कर वह एक छोटी जिला-जेल के इनचार्ज बनाये गये, मगर पजाब-भर मे ऐसी कोई जेल नही थी जिसे मूँछों वाला किस्सा न मालूम हो । हार कर दारोगा साहब ने रिटायर किये जाने की दरखास्त दी, और दारोगा के पद स ही पेंशन ले कर चले गये ।

मैं जब जेल से छूट कर आया, तब वह सर्विस छोड गये थे । कहाँ, किस उपेक्षित कोने मे उन्हे मुँह छिपाने लायक जगह मिली, यह पता नहीं । कैदियो के लिए चन्दन के बाग तो क्या, अपने लिए बबूल की छाँह भी बेचारे पा सके या नहीं, नहीं मालूम । जेलो के खलीफा भी बडी जल्दी उन का नाम तक भूल गये । लेकिन आज भी अगर कोई नये इकबारे कैदी से भी पूछे तो वह मुस्करा कर सिर हिला देगा कि हाँ, उसे उस दारोगा की बात मालूम है जिस ने कैदियो के सामने मूँछें नीची कर ली थी ।

# कड़ियाँ



प्रभात तो नित्य ही होता है, किन्तु ऐसा प्रभात ! सत्य को जान पड़ रहा है, उस ने वर्षों बाद ऐसा प्रभात देखा है—शायद अपने जीवन में पहली बार देखा है। उस में कोई नूतनता नहीं है, कोई विशेषता नहीं है, और वह चिर-नूतन है, अत्यन्त विशिष्ट है...

आज उसे दिल्ली से मेरठ ले जायेंगे, वहाँ से उस की कल रिहाई होनी है। सत्य तीन वर्ष से दिल्ली-जेल में पड़ा है। उसे कांग्रेस-आन्दोलन के सम्बन्ध में सज़ा हुई थी—एक सभा का प्रधानत्व ग्रहण करने के लिए। उस दिन से वह वहाँ बैठा अपने दिन गिन रहा था—और अपनी मशक्कत कर रहा था। उस के लिए प्रभात में कोई विशेषता नहीं होती थी। जेल में प्रभात क्या है ? मशक्कत करने का एक और दिन।

पर आज ! आज वह जेल से निकल कर लारी में बैठा है। वह पुलिस वालों से घिरा हुआ है, पर जेल की दीवारों से बाहर तो है ! वह अभी तक कैदी है, पर कल तो नहीं रहेगा ! और कल·· कल उस से कौन-कौन नहीं मिलने आयेगा ! तीन वर्ष तक वह अकेला पड़ा रहा है, पर कल ! जो उसे तीन वर्ष से भूल हुए हैं, कल उन्हें याद आयेगा कि उन का एक मित्र कभी जेल गया था और अब ख्याति पा कर निकला है ! कल वे उसे घेर-घेर कर कहेंगे, तुम्हारे बिना हमारा जीवन निस्सार था। तुम देश के उद्धारकर्ताओं में से एक हो—भारत माता के सुपुत्र। तुम्हारी देश को बहुत आवश्यकता है। और वह गौरव से कहेगा अभी मैं और बीस दफे जेल जा सकता हूँ—जाऊँगा। अभी तो मैंने कर ही क्या पाया हूँ।

क्योंकि जो कोई नैतिक जुर्म करे, वह तो दोषी ही होता है, पर जो राजनैतिक कार्य करे, उस का तो गौरव बढ़ना ही

चाहिए···

सत्य प्रभातकालीन सूर्य मे यही गौरव का स्वप्न देख रहा है। इसी लिए उसे जान पडता है, ऐसा प्रभात कभी नही हुआ ! क्योंकि आज तो सूर्य मानो उसी के तेज से चमक रहा है—मानो उसी का पथ आलोकित करने को निकला है।

लारी चली। कोटले के पास से घूम कर वह जमुना के किनारे हो ली। वह सामने बिजलीघर है—अरे, यह कहाँ तक पानी भर आया है ! सुना तो था कि नदी मे बाढ आई है, पर इतना पानी ! सडक से कुछ ही दूर रह गया है, तमाम खेत भर रहे है, मकई गल गल कर गिर रही है—बेचारे किसान अपने फूस के छप्पर उठा-उठा कर सडक पर ले आये है ··

हाय गरीबी ! देखो, ये लोग कैसे डिब्बो मे भरे अचार की तरह भिच रहे है · और आसपास ही इन के पशु खडे हैं लडके लडकिया रो रही है—खाने को नही है—और कभी जब कोई भाग्यशालिनी माँ अपनी बच्ची को एक रोटी का टुकडा ऐसे ला कर देती है, मानो स्वर्ग की सारी विभूति छीन लायी हो और उसे दे रही हो, तब दूसरे भूखे बच्चो की मुग्ध आँखो के आगे ही कोई कुत्ता आ कर उस टुकडे को छीन ले जाता है ! उस मे टुकडे की रक्षा करने की शक्ति नही है—भूखा मानव भूखे कुत्ते से भी कमजोर होता है ··

पर इन का जीवन कितना सरल होता है ! दिन-भर भूखे रहते है, दुख झेलते हैं, रोते-कलपते है, किन्तु जब रात को सोने लगते है, तब शान्त और सन्तुष्ट ! इन का जीवन कैसा सदा प्रेम से भरा रहता होगा—इन के जीवन म तो एक ही भावना होती होगी—प्रेम की। लोभ, मोह और क्रोध के लिए इन म स्थान कहाँ होगा ? और मैं इन की सेवा करूँगा, इन का स्नेह पाऊँगा ··

अब छूट कर इन्ही पीडितो की सेवा करनी है। अब की ऐसा यत्न करूँगा कि अपने राजनैतिक कार्य के साथ-साथ कुछ समाज-सेवा भी कर सकूँ। बाद मे इन लोगो को उबारने के लिए चन्दा इकट्ठा करना होगा···

लारी तेज गति से चली जा रही है मेरठ की ओर, और सत्य का मन उस से भी तेज गति म चला जा रहा है मेरठ से भी आगे के भविष्य की ओर···

यह क्या है ? वह कौन है ?

सत्य देखता है—एक अधेड उम्र का आदमी, नगे-बदन, हाथ में लाठी

लिये दौड़ा जा रहा है, और बीच-बीच में एक बीभत्स हँसी हँस कर कहता जाता है, 'वह पाया! तेरी—!' और उस से कोई आठ दस गज आगे एक देहाती युवती है—भय, पीड़ा, लज्जा, करुणा और एक अवर्ण्य भावना—एक बलिदान या अभिमान या दोनों की मुद्रा का एक जीवित पुंज लँहगे की परिमा में सिमट कर भागा जा रहा है। भागा जा रहा है जान ले कर। ओढ़नी का पता नहीं है बाल खुल गये है, बड़ी-बड़ी आँखें फटी जा रही हैं—भूखा शरीर पता नहीं कैसे लँहगे का बोझ सँभाले हुए है—जब वह उछलती है, तो लँहगा कुछ उठ जाता है, घुटने तक उस की टाँगें दीख जाती हैं—टाँगें भी पतली, वर्मों की सूखी!—और पैर में चाँदी के कड़ों के नीचे खून लग रहा है, पर वे थमते नहीं—जमीन पर भी टिकते नहीं, शिकार और शिकारी का अन्तर कम नहीं होता·

लारी उस युवती से आगे निकल गयी है—सत्य गर्दन मोड़ कर देख रहा है··

यह क्या लाठी फेंकेगा? वह औरत है, या दानवी? एक उछाल—सत्य ने देखा, अब की क्षण-भर के लिए घुटनों से भी बहुत ऊपर तक लँहगा उठ गया है—वह कूद पड़ी है जमुना की बाढ़ में—वह गिरी—ओफ! यह तो काँटों की एक बड़ी झाड़ी में गिरी और धँस गयी—जब तक निकलने की चेष्टा करेगी, तब तक पानी और कीच में डूब जायगी?—कैसी घुट-घुट कर!—और काँटे·

पर अब कुछ नहीं दीखता। लारी आगे निकल आयी है। केवल लारी के पहियों से उठी हुई धूल। और सरकंडे के झुरमुट। और लम्बे-लम्बे घने झाऊ। और कहीं कहीं थोड़े-से नरसल। और एक अर्जुन के पेड़ पर से उड़ा जा रहा नीलकंठ। और जमुना का प्रवाह—एक साथ ही क्षुद्र और गम्भीर, प्रशान्त और उद्वेगपूर्ण।

लारी जमुना को पार कर रही है।

## 2

कहाँ गया वह उत्साह? कहाँ गया वह प्रभात का सौन्दय? कहाँ गयी वह तीन वर्षों के बाद छूटने की उत्तेजना?

सत्य निष्प्रभ-सा लारी में बैठा है। उस की तनी हुई शिराएँ धीरे-धीरे ढीली पड़ रही हैं, और साथ-ही साथ उस की उत्तेजना और उस का उल्लास भी ठंडे होते जा रहे हैं। जिस गौरवपूर्ण सार्वजनिक जीवन की उस ने कल्पना की थी, उस में इस के लिए स्थान नहीं था—इस अनियन्त्रित उन्माद के लिए, जीवन के प्रति ऐसे उपेक्षापूर्ण त्याग के लिए—इस विशेष प्रकार की पीडा के लिए। और सब से बढ़ कर इस भयंकर निस्सहायता के लिए, जिस का उस ने आज लारी में बैठे-बैठे अनुभव किया, जिस के कारण उसे वह रोमांचकारी दृश्य देखना पड़ा··

वह कौन था? वह कौन थी? वह क्या था? सत्य इन प्रश्नों पर अपनी बुद्धि की कुल शक्ति खर्च कर चुका है, पर उस की समझ में कुछ नहीं आया। और जब तक वह समझ नहीं लेगा, उसे चैन नहीं मिलेगा··

नशा उतर गया है, उल्लास बैठ गया है, उत्तेजना ठंडी पड़ गयी है, पर नशे के बाद बदन टूटता है, उल्लास के बाद थकान आती है, उत्तेजना के बाद मूर्च्छा। सत्य के हाथ बहुत थोड़े-थोड़े काँप रहे हैं, और उस का मन उद्वेग से भर रहा है।

वह जो मैंने देखा, वह क्या हो रहा था? उस का और उस का क्या सम्बन्ध था? उस आदमी का मुँह जिस भाव से विकृत हो रहा था, वह क्रोध की ज्वाला थी, या वासना की, वह उस के शरीर पर अपनी क्रोधाग्नि शान्त करना चाहता था, या कामाग्नि? क्यों? वह कुमारी थी, या विवाहिता? (विधवा तो नहीं थी···')

जासूसों के सहायक की भाँति अनेक चलचित्र सत्य के सामने से एक एक कर के जा रहे थे। वह उस की स्त्री है, वह सती है, पर उस का पति उस पर सन्देह करता है। नहीं, वह असती है, और पकड़ी गयी है। वह किसी और की स्त्री है, और उस के पास प्रेम का प्रस्ताव लिये आई है, यह धमका रहा है। वह अविवाहिता है, यह उस का प्रेमी, उस ने विश्वासघात किया है, यह बदला ले रहा है। वह इसे प्रेम नहीं करती, यह ईर्ष्या करता है···

नहीं, उस का दोष नहीं है। उस का पिता उस की शादी और कहीं करना चाहता है, वह आज्ञा मान लेती है, इस लिए इसे क्रोध आ गया है। तभी तो उस लड़की के मुख पर ऐसा विचित्र भाव था—जिस में साथ ही भय और

करुणा, ग्लानि और पीड़ा, और वह बलिदान और अभिमान का सम्मिश्रण हो रहा था।

यह तो तब भी हो सकता है, यदि वह बिलकुल अबोध बाला ही हो, प्रेम-व्यापार से अपरिचित, और वह कामी अपनी वासना की तृप्ति के लिए उसे अकेली पा कर पकड़ने दौड़ा है। यह भी हो सकता है—उस के मुख पर जो हिंस्र भाव था, वह क्रोध भी हो सकता है और उग्र दीप्त काम लिप्सा भी। और उस लड़की का· ·

उस का मुख, वह फटी-फटी-सी आँखें··

सत्य अपनी आँखें मूँद कर उस दृश्य का पुनर्निर्माण करने का यत्न करता है। पर, कल्पना में उसे उस लड़की का मुख क्यों नहीं दीखता ? वह सामने जमुना का बढ़ा हुआ गँदला पानी—वह सरकंडों के झुरमुट—ये कँटीली झाड़ियाँ— वह पीछे लाठी लिये दौड़ा आ रहा है—वह कूदी—उस के अस्त-व्यस्त कपड़े और बिखरे बाल—उड़ता हुआ लँहगा—सब-कुछ दीखता है, पर मुख क्यों नहीं याद आता ? सत्य खीझकर आँखें खोलता है, फिर बन्द कर के केवल उस के मुख पर ध्यान केन्द्रित करता है। पर वहाँ तो शून्य-ही-शून्य दीखता है, मुख नहीं। वह प्रकम्पित चोली, वह लँहगा—

नहीं, लँहगा-वहँगा कुछ नहीं सोचूँगा ! वह मुख !

सत्य फिर चेष्टा करता है। उस के लिए, वह बहुत धीमे स्वर में उस मुख की एक-एक विशेषता का वर्णन करता है, और उसे ध्यानावस्थित करके एक मूर्त्त आकार देने की चेष्टा करता है।

बिखरे हुए केश, रंग न साँवला, न गोरा, कुछ साँवलेपन की ओर अधिक, गठन न सुन्दर, न कुरूप, किन्तु एक अनिर्वचनीय लुनाई लिये हुए, भँवें मानो एक-दूसरे को छूने के लिए बाँहें फैला रही हों, आँखें—आँखें तो सोची ही जा सकती हैं, शब्दों में बँध नहीं सकतीं, नाक छोटी-सी थी, ओठ खुले, निचला ओठ कुछ भरा हुआ, कोने खिंचे और कुछ नीचे झुके हुए, कोने के पास—क्या तिल ? और ठोडी—

खाक-धूल ! सत्य का कल्पना-क्षेत्र तो वैसा ही शून्य है ! वह उस के मुख के एक-एक अंग की एक-एक खूबी का बखूबी वर्णन कर सकता है, पर उसके मूर्त्त चित्रण में उस की कल्पनाशक्ति जवाब दे जाती है।

वह झुंझला कर सोचता है, इस विषय को भुला दूंगा। वह मुँह फेर कर क पर भागती हुई लारी के इजन के बानेट (शीर्ष) पर लगे हुए गरुड़चिह्न ओर देखने लगता है। वह पीतल का गरुड़ पख फैलाये हुए ऐसा सन्नद्ध डा है, जैसे किसी शिकार पर झपट पड़ने की क्रिया मे ही रुक गया हो। या, जैसे वह स्त्री—बाढ के पानी म अधडूबी झाडी मे कूदते समय थी—ना हुआ शरीर, फैले हुए डैने की तरह लँहगा, नगी टाँगे···

छि !

मानो ससार म उन नगी टाँगो के अतिरिक्त कुछ रह ही न गया हो—यो बार-बार मेरी दृष्टि के आगे वे ही आ जाती है ? क्या इन दो-तीन वर्षों ? दूषित *वातावरण ने मेरे मन को भ्रष्ट, पतित, व्यभिचारी बना दिया है* ? मेरे मन को, जिसे अभी देश का इतना कार्य करना है, जो भारतमाता का सुपुत्र होने का दावा करता है ?

और सत्य का—भारतमाता के सुपुत्र सत्य का—ढीठ मन फिर भागा। अब की बार बडी दूर। सैकडो मीलो की मजिल मार कर, सैकडो दिनो का व्यवधान पार कर। तब जब सत्य ने नया-नया बी० ए० पास किया था और छुट्टियो के लिए काश्मीर जा रहा था। और किस सम्बन्ध से वह इतनी दूर भागा, यह वही जाने। सत्य तो नही जानता—अभी इस पर ध्यान देने की फुरसत भी कहाँ ? वह तो अभी कुछ और ही दृश्य देख रहा है। वह नही देख रहा, दृश्य स्वय ही बाढ की तरह उमडता हुआ उस की चेतना को परिप्लावित कर रहा है ··

## 3

मुज़फ्फराबाद की तलहटी मे दोपहर।

जेहलम और कृष्णगगा दोनों ही मे बाढ आयी है। दोनो ही के पुल खतरे मे हैं। जो लोग एबटाबाद से कश्मीर आते है, वे यही पर दोनो नदियाँ पार करते हैं, किन्तु पुल खतरे मे होने के कारण आजकल लारियाँ उन्हे पार नही कर सकतीं, इस लिए एबटाबाद की ओर से आने वाले यात्री दोनो पुल पैदल पार करते है और दुमेल म दूसरी लारियो मे बैठ कर कश्मीर जाते है। और जो लारियाँ कोहाला हो कर आती हैं, वे इन यात्रियो को लेने के लिए दुमेल मे

रुकी रहती हैं।

सत्य जिस लारी मे आया है, वह रात को दुमेल पहुँची थी और एक दिन दुमेल ही मे प्रतीक्षा मे रुकेगी। सत्य को कोई जल्दी नही थी, इस लिए वह इस प्रोग्राम का विरोध नही कर रहा है।

वह रात को अपनी छोटी दूरबीन, दो-तीन कम्बल, कमीज, निकर और तौलिया ले कर दुमेल मे जेहलम का पुल पार कर के दोनो नदियो के संगमस्थल के ऊपर त्रिकोण मे बसी हुई बस्ती मुजफ्फराबाद मे घुस गया था। उसे आशा थी, कही रात काटने का प्रबन्ध हो जायेगा। जब उस निराशा हुई, तब वह सडक पर से नीचे उतर कर कृष्णगंगा के तट पर पहुँचा। वही वह बिस्तर लगाने के योग्य कोई स्थान ढूँढ रहा था, तो उस ने देखा, वहाँ से कुछ ही दूर पर एक छोटे-से सोते के पास, जिस मे किसी वन्य-वृक्ष की आगे निकली हुई छाल पर से हो कर मोतियो की लडी-सी पानी की धार आ रही थी दो-चार बडी-बडी सिलें जोड कर एक चबूतरा-सा बनाया गया था। उस ने मन-ही मन सोचा, 'मुसलमानो की पाकगाह होगी', और वह उसी पर कम्बल बिछाकर पड गया।

वह थी कल की बात। सुबह वह उठा, तो देखा, उस झरने पर कई एक स्त्रियाँ पानी भरने के लिए जमा हो रही हैं। उसे उठा देख कर उन्होने लम्बे-लम्बे घूंघट तान लिये। सत्य थोडी देर उन्हे देखता रहा, फिर उठ कर घूमने लगा और आसपास लगी हुई जगली झरबेरियाँ बीन-बीन कर खाने लगा

अब तीसरे पहर वह दोबारा सो कर उठा है। जगली अखरोट के पेडो से छन कर आती हुई धूप मे दोपहर-भर सोने से उस के शरीर मे एक अपूर्व मस्ती छा गयी है। वह उठ कर नदी के किनारे पर बैठा है और नहाने का निश्चय कर के भी आलस किये जा रहा है—वह मस्ती इतनी मधुर मालूम हो रही है···

सत्य जहाँ बैठा है, वहाँ से कृष्णगंगा के श्याम और जेहलम के मटमैले पानी का संगम दीख पडता है। कृष्णगंगा के परली पार सत्य देख रहा है, पाँच-सात गूजरियाँ क्रीडा कर रही है। सत्य को उन के मुख स्पष्ट नही दीखते, पर फिर भी वह उन्हे अच्छी तरह देख सकता है।

सत्य कपडे उतार चुका है और पानी मे घुस गया है। वह किनारे के पास

ही ज्ल में बैठ गया है, उस का सिर-भर पानी के बाहर है। दूर से श्यामल पानी म शायद वह बिलकुल ही अदृश्य हो जाय।

गूजरियाँ भी नहाने की तैयारी कर रही हैं। उन्होंने परस्पर हँसी करते-करते कपडे उतार फेंके हैं, और रेत पर लेटी हुई धूप सेंक रही हैं।

सत्य पानी में बैठा हुआ उन्हें देख रहा है। वह अपना स्नान भूल गया है, किनारे से दूरबीन उठा कर देख रहा है। उसे क्षीण-सा ज्ञान है कि वह अच्छा नही कर रहा है; पर साथ ही यह विचार उसे प्रोत्साहन दे रहा है कि वह परले पार से नही दीखता। और फिर जब वे खुले-आम नहा रही हैं, तो अनेक लोग उन्हें देख रहे होंगे, वह अकेला थोडे ही है?

सत्य, तू कब तक ऐसा बैठा रहेगा? अपने जीवन की जिन दबी हुई शक्तियों को तू आज उन्मुक्त कर रहा है, वे कहीं तुझे ही न कुचल डालें···

ऊँह! वह देखो, गूजरियों के साथ दो छोटी-मोटी लडकियाँ है, किनने तीव्र स्वर से हँस रही हैं! सत्य को जान पडता है, या भ्रम होता है कि वह नदी के प्रवाह-मर्मर के ऊपर उस तीखे स्वर को सुन सकता है।

वह एक युवती उठ कर चट्टान पर खडी हुई है और सूर्य की ओर उन्मुख हो कर अँगडाई ले रही है मानो कोई वनसुन्दरी सूर्य को ललकार रही है—तू सुन्दर है या मैं? उस ने कन्धे पर अपना काला पैरहन रखा हुआ है, जिस के मुकाबले में उस का शरीर अत्यन्त गोरा जान पड रहा है।

बहुत देख लिया। वे शक्तियाँ तुझे नही छोडेंगी। तेरी मानवता पुकार रही है—तेरी दासताबद्ध स्वाभाविक कामनाएँ अत्यधिक नियन्त्रण के कारण और अधिक बलवती हो कर फूट निकली हैं! तू सँभल—इस अपूर्व उत्तेजना को दबा डाल!

और यह सोचते-सोचते उस ने दूरबीन किनारे पर रखी, एक लम्बी साँस ली और फिर गोता लगा गया। जब उस का सिर पानी से बाहर निकला, तब वह आधी से अधिक नदी पार कर आया था। उस ने पानी मे उछल कर साँस ली। उस की आँखों ने तब तक वह चट्टान खोज ली···

वह चौंकी—उस के ओठ कुछ खुल कर फिर एक भय और विस्मय की चीख को पी गये—उस का मुख क्षण ही में भय, लज्जा, शायद पीडा और एक साथ ही कोमल और कठोर अभिमान की छाया दिखा गया। उसी क्षण में

उस ने हाथ तनिक ऊपर उठाये और एडियो पर सध गयी। अगले क्षण सत्य ने देखा, मानो एक बडा-सा काला गरुड अपने डैने फैलाये उस चट्टान पर ँडरा रहा है—वह युवती पानी मे कूद पडी है और बैठ गयी है, और उस का काला पैरहन पानी पर तैर रहा है। और उसी क्षण मे सत्य झेंपा हुआ, लज्जित; पानी मे ही पसीना आ रहा है।

सत्य लडखडा कर गिरा। सैकडो मील, सैकडो दिन का व्यवधान पार करते हुए—मुज़फ्फराबाद से मेरठ ··

सत्य, भारतमाता का सुपुत्र, आवेश मे आ कर लारी मे ही खडा हो गया है। पुलिसवाले चौंक कर उस की ओर देखते है। वह घोर लज्जा का अनुभव कर रहा है —उस के माथे पर पसीना आ गया है।

और जिस चेहरे की कल्पना करने की चेष्टा मे उस ने इतनी शक्ति लगा दी थी, इतनी शक्ति लगा कर भी असफल रहा था, वह उस के सामने नाच रहा है। एक अकेला नही, हज़ारो। सत्य को देख पडनेवाला कुल वायुमडल ही सहस्रो वैसे चेहरो से भर गया है—वही बिखरे केश, मिलती भँवें, अनुपम आँखें, भरे ओठ, वही विचित्र मुद्रा। भय, लज्जा, पीडा, करुणा, ग्लानि। वह कोमल और कठोर बलिदान या अभिमान।

यह सब उस की उत्तेजना की उठान मे नही, किन्तु तब, जब भारतमाता का सुपुत्र आत्म-ग्लानि का पुज बन कर फिर बैठ गया है।

जिस चीज को मैं समझता था कि मैंने अपने आदर्श जीवन मे भुला दिया है, वह *अभी तक मेरे भीतर इतने उग्र रूप मे विद्यमान है—भारतमाता के* सुपुत्र ! देश के उद्धारकर्त्ता ! छि·छि !

छि !

## 4

रिहा तो हर हालत मे होना ही था, किन्तु सत्य जिस सुख और गौरव की कल्पना कर रहा था, उस का अणुमात्र भी उसे नही प्राप्त हुआ। जब भीड-की-भीड लोगो की उसे लेने आई, जब उस के 'इष्ट-मित्र' (जो तीन वर्ष तक उस की स्मृति को हृदय मे छिपाये बैठे थे) उसे बढावा देते हुए खीच कर ले गये और लारी म बिठा कर देहली चलने को हुए—उस के नाम के नारे लगाते

हुए—तब सत्य को ऐसा प्रतीत हुआ, वह बच नहीं सकेगा, लज्जा से वहीं धँस जायगा। उस के जी में आया, चिल्ला कर कहूँ—मैं अत्यन्त नीच, घृणित, पतित हूँ, मुझे धक्के दे-दे कर निकालो—नहीं, फिर वापस जेल भेज दो! मैं इसी योग्य हूँ। उसे जान पड़ा, अगर यह नहीं कहूँगा, तो जल जाऊँगा, ज्वालामुखी की तरह फट पड़ूँगा।

पर उस ने कहा नहीं। उस के मुँह से बोल नहीं निकला। केवल जब किसी ने पूछा—"आप को अभी से देश की चिन्ता लग गयी?" और सत्य ने देखा कि पूछने वाले की मुद्रा में व्यंग्य का नहीं, श्रद्धा का-सा भाव है, तब उस ने ग्लानि और क्रोध की पराकाष्ठा में, उसी को छिपाने के लिए, जैसा भी सूझा, अच्छा-बुरा, भद्दा मज़ाक करना शुरू किया, और फिर ऐसा चला कि बस रुकने में ही नहीं आया।

पर जमुना के पुल के पास पहुँचते-पहुँचते फिर वही हाल। सत्य चुप—गुम-सुम। लोग बात करते हैं, तो उत्तर नदारद—मानो सुना ही नहीं।

पुल पार करते ही सत्य ने कहा, "लारी रुकवाओ, उतरूँगा।"

दोस्तों ने विस्मित होकर कारण पूछा तो—किसी से इधर मिलने जाना है। शाम तक नहीं रुक सकता।

कोई साथ चले? नहीं, अकेले जायेंगे। प्राइवेट काम है।

लीडर के सौ खून माफ़। सत्य को उतार कर लारी आगे बढ़ी। सत्य जल्दी-जल्दी बेला रोड पर चलने लगा। न जाने किस आशा में उस ने इस पर कोई विचार नहीं किया था। वह चलता जा रहा था और उस की आँखें आस-पास किसी परिचित चिह्न की तलाश में फिरती थीं।

ये रहे सरसल—और वह रहा झाऊ—वह सामने सरकंडे का झुरमुट—मकई का तो वहाँ नाम निशान भी नहीं दीख पड़ता, वह तो बिलकुल बैठ गयी है। अब तक तो सड़ गयी होगी। और यह—

सत्य ठिठक गया।

यह सामने वही कँटीली झाड़ी है। आसपास कहीं कोई नहीं दीख पड़ता। दूर पर फूस के छप्पर पड़े हैं, पर उन के पास-पड़ोस में कोई मानवीय आकार नहीं दीखता। क्या करूँ? उतर कर देखूँ, झाड़ी में क्या है? अगर कुछ होता भी, तो अब तक कौन छोड़ेगा? शायद खून के कतरे—

नहीं, कुछ नहीं है। स्वप्न में भले ही आग देखी हो, दिन में उस का धुआँ भी नहीं नजर आता।

सत्य बैठा है। संसार अपनी अभ्यस्त गति से चला जा रहा है, पर सत्य के लिए नहीं। उस के लिए सृष्टि मर चुकी है। अब रह गया है वह और एक वायदा। एक वायदा जो कि पूरा नहीं हुआ। न होगा। न हो सकता है। वह अब वैसा ही है, जैसे कोई प्रेमिका मिलने का वचन दे कर मर गयी हो और उसका अभिसारी प्रतीक्षा में बैठा रहे। दिन, महीना, बरसों नहीं, अनन्त काल तक प्रतीक्षा में बैठा रहे···दिन ढल गया है, जमुना का गँदला पानी सान्ध्य धूप में ताँबे-सा दीख पड़ता है, और नरसल ऐसे, जैसे ताँबे को जंग लग गया हो; हवा चलने लगी है, और उस से पानी बुद्बिगत होते हुए 'घरं-घरं' शब्द के साथ ही नरसल और झाऊ की दर्द-भरी सरसराहट मिल गयी है, दूर कहीं से पक्षियों के रव से न छिप सकने वाली पड़कुलिया की पुकार कह रही है, 'तू-ही-तू!'—पर इस परिवर्तन में सत्य का संसार अपरिवर्तित खड़ा है—पत्थर पर लिखे हुए चित्र की तरह जड़!

वह जो बुड्ढा चला आ रहा है, सत्य ने उसे नहीं देखा, पर वह सत्य की ओर आ रहा है, बात करना चाहता है।

"बाबूजी, यहाँ क्या कर रहे हो?"

सत्य ने चौंक कर कहा, "क्यों?"

"बाबूजी, यहाँ मत बैठो, यह जगह अच्छी नहीं है।'

"क्यों?"

"क्या बताएँ बाबूजी, यहाँ तो कल गाँव के नाम को बट्टा लग चला था।"

सत्य जानता था कि यह भ्रम है, पर उसे मालूम हुआ, पानी से एक पुकार उठ रही है—"हाय मोहे बचइयो!" वह सम्हल कर बैठ गया और बोला, 'क्या बात हुई?"

"बात कुछ नहीं, खेत के बारे में कुछ झगड़ा हो गया था, उसी से लड़ाई हो गयी—"

"सो कैसे?"

बुड्ढे ने खँखार कर पूछा, "बाबूजी, आप तमाखू पीते हैं?" और जवाब पा कर थोड़ी देर चुप रह कर कहने लगा, "हमारे गाँव में एक ही बड़े किसान

हैं, बाकी हम तो सब गरीब लोग हैं। ये आसपास के सब खेत उन के ही हैं। हमारा तो कहीं एक आध खेत होगा। जब बाढ़ आयी, तो हम सब अपने छप्पर इधर सड़क पर ले आये। एक गरीब घर का छप्पर भी बह गया था। वे रात-भर भीगते बैठे रहे थे। उसके घर में एक लड़का बेराम था। उस की माँ रोती थी। बाप तो कहीं काम को गया हुआ था। घर में मर्द कोई था नहीं, एक अकेली बहू थी—उस से यह रोना देखा नहीं गया। वह सास से बोली कि मैं थोड़े झाऊ और नरसल ले आती हूँ, बच्चे के लिए छपरिया छा लेंगे। वह उठ कर—"

"तो और किसी ने उन्हें जगह नहीं दी ?"

"और कहाँ से देते ! वे सब तो आप भीग रहे थे—छप्परों में जगह कहाँ थी ? हाँ, तो वह हँसुई ले कर चल दी। पता नहीं, किधर गयी। हमने थोड़ी देर बाद सुना कि उस की चौधरी के बेटे से रार हो गयी है ! वह पूछ रहा है कि मेरे खेत से मकई काट रही है ? तो वह जवाब देती है कि मैं नरसल काटने आयी हूँ। वह गाली देता है कि साली, झूठ बोलती है, तो वह कहती है कि ज़बान सँभाल कर बात करो। वह और गाली देता है तो वह माँ-बहिन की याद दिला देती है।"

"पर मकई तो वैसे ही गल गयी, काम तो आती नहीं—?"

"बाबूजी, अपनी चीज़ सड़े तो, गले तो, अपनी ही है।"

"पर—"कह कर सत्य चुप हो गया। बुड्ढा फिर कहने लगा—"हाँ तो, थोड़ी देर में दोनों चुप हो गये—हम सोचते रहे कि क्या हुआ है। तब वह लौट आयी—थोड़े-से नरसल काट लाई थी—उस में दो चार पौधे शायद मकई के भी थे।"

"फिर ?"

"हमने बहू की सास से कहा कि उसे समझा दे, गाँव के चौधरी से रार करना अच्छा नहीं होता। बहू कुछ नहीं बोली। घूँघट काढ़ कर छपरिया छाने बैठ गयी। हमने समझा कि बात खतम हो गयी है।"

"फिर ?"

"तब भोर होने वाला था। बरसात बन्द हो चुकी थी। धूप निकल आयी तब हम बाहर निकलकर बदन सुखाने लगे। पर वे सास-बहू बैठी रहीं—

बहू अभी तक अपना काम किये जा रही थी। तभी हमने सुना, मास बड़े ज़ोर से चीख पड़ी ! बच्चा एक बार छटपटा कर मर गया···

"हम धीरे-धीरे उस के पास गये कि समझाएँ, दिलासा दें। बहू ने काम करना बन्द कर दिया; सन्न-सी वहीं बैठ रही। हम भी कुछ कह नहीं पाये थे, अभी चुप ही थे कि चौधरी का बेटा एक लाठी लिये आया और उसे देख कर बोला—"क्यों री, तू ही चुरा कर लायी थी न मकई ?" और कहते-कहते लाठी से उस की बनाई हुई अधूरी छपरिया को बिखेर दिया। उस में एक-आध पौधा मकई का दीख पड़ा, तो लाठी से बहू को धकेलते हुए बोला, 'अब क्यों बोल नहीं निकलता ?' और गन्दी गाली दी। तब बहू ने घूँघट हटा दिया और बोली—'चौधरी, अपना काम करो, गरीबों को सताना अच्छा नहीं।'

"चौधरी और भी गर्म हुआ। गालियाँ देने लगा और एक लाठी भी बहू की टाँग में जमा दी। बहू हमारी ओर देख कर बोली, 'तुम लोग देखते नहीं हो ?' पर हम सब ऐसे घबरा गये थे कि हिल-डुल भी न सके, बोले भी नहीं। इतनी देर में उस ने एक लाठी और मारी। बहू हटकर बची तो, पर उस के पैर में चोट लगी। तब वह भागी और चौधरी उसके पीछे पीछे।"

"फिर ?"

"हम वहीं बैठे रह गये—फिर क्या हुआ, हम ने नहीं देखा—"

सत्य को ऐसा हुआ, कहूँ, "मैंने देखा ! मैंने देखा" पर वह चुपचाप सुनता रहा।

"जब हमने फिर देखा, तो चौधरी इसी जगह खड़ा था। और वह वहीं झाड़ी में डूब रही थी। हमने मिलकर उसे निकाला, वह बेहोश थी। उस के कई जगह चोटें थीं, खून बह रहा था।"

"फिर ?"

"फिर हम उसे अस्पताल में ले गये। वहाँ पड़ी है। अभी तक होश नहीं आया। बचेगी नहीं।"

बुड्ढा चुप हो गया। थोड़ी देर बाद सत्य ने पूछा—"और चौधरी ?"

"चौधरी क्या ?" प्रश्न में ऐसा विस्मय था, मानो सत्य का प्रश्न उठ ही नहीं सकता—उस का उत्तर इतना स्वत सिद्ध है ! हाँ, चौधरी क्या ? चौधरी कुछ नहीं। वह तो चौधरी है ही।

बहुत देर मौन रहा। बुड्ढे ने देखा, सत्य चुप है, न-जाने किस विचार मे लीन है। वह निराश-सा हो कर वृद्धो के प्रति ससार की उपेक्षा का विचार कर के चला गया।

सूर्यास्त हो गया। अँधेरा हो गया। तारे निकल आये। पक्षियो का रव बन्द हो गया। पानी की घरघराहट और गम्भीर हो गयी पर मन्त्र का पत्थर मे खिंचा हुआ ससार नही पिघला—नही पिघला।

एक पत्थर का बुलबुला था, ठोस, अपरिवर्तित, मुर्दा। किन्तु बुलबुला होने के कारण वह जीवन की निरन्तर परिवर्तनशीलता, विचित्रता, रंगीनी और क्षुद्र नश्वरता का द्योतक बना रहता था। वह चिह्न था अनुभूति का, प्रेम का, उत्साह का, किन्तु उस की वास्तविकता थी छलना, वेदना, वज्र कठोरता, मानव के जीवन का नगापन···

वह बुलबुला फूट गया है, इस लिए उस का भेद खुल गया है। सत्य भी देख सकता है कि वह जीवन का सौन्दर्य नहीं, उस के पीछे निहित कठोरता है, वह पत्थर है जो नही पिघलेगा, नही पिघलेगा।

## 5

कहानी जीवन की प्रतिच्छाया है और जीवन स्वय एक अधूरी कहानी है, अधूरी कहानियो का सग्रह है, एक शिक्षा है, जो आयु-भर मिलती रहती है और कभी समाप्त नही होती। हमारी कहानी का भी सच्चा अन्त तो यही है। मुजफ्फराबाद वाली बात भी अधूरी, जमुना किनारे की बात भी अधूरी, देश-सेवा की बात भी अधूरी, जीवन ही अधूरा रह गया है·· पर, जिस प्रकार किसी लेखक की मृत्यु के बाद छपी हुई अधूरी कहानियो को पढ कर भी उस के जीवन की प्रगति का एक पूरा चित्र खीचा जा सकता है उसी प्रकार ससार की अपूर्ण विशालता मे, विशाल अपूर्णता मे भी एक तथ्य मिलता है, एक प्रवाह, एक तारतम्य, एक किसी निश्चित, परिपूर्ण फलन की ओर अग्रसर होती हुई अचूक प्रगति···

सत्य का स्वप्न बिखर गया है। उस की दबी हुई कामनाएँ और लिप्साएँ दबी ही रह गयी है। सत्य की बुद्धि ने उन्हें बाँध कर कुचल डाला है, फूटने नही दिया। पर उन्होंने भीतर-ही भीतर फैल कर सत्य की मानसिक प्रयोग-

'शाला में न-जाने कौन-कौन-से अभूतपूर्व रसायन तैयार किये हैं, और वे रसायन न जाने किन-किन शक्तियों में लदे हैं, सत्य को किधर धकेल ले जायेंगे! उसके कौन-कौन से आदर्श तोड़ेंगे। उस की मेहनत से संचित की हुई, या दबायी हुई, किन-किन गुप्त स्मृतियों को उखाड़ फेंकेंगे, नंगा कर देंगे। उसकी किन-किन सदभिलाषाओं को, उच्चतम आकांक्षाओं, उत्सर्ग—चेष्टाओं की व्युत्पत्ति पतित-से पतित, गर्हित-में-गर्हित, जघन्यतम धातुओं में सिद्ध कर देंगे। प्रेम-जीवन के किस-किस कमल का उद्भव वासना-सर के किस गँदले कीच में करायेंगे···

और यह सारी विराट् क्रिया मानव के लिए एक अपूर्णता ही रह जायगी, जिसे वह समझ कर भी नहीं समझेगा। वह इस की तरतमता को नहीं समझ पायेगा। जैसे ऑक्सीजन और हाइड्रोजन को मिला कर जलायें—एक धड़ाका होता है और हम देखते हैं, न ऑक्सीजन है न हाइड्रोजन। उसे हम विस्फोट कहते हैं। पानी बनने की इस क्रिया में हम उस की अनिवार्य परात्परता नहीं देखते—हम यही समझते हैं कि दोनों गैसों की जीवनी अधूरी रह गयी—एक विस्फोट में उलझ कर खो गयी।

ऐसा ही विस्फोट सत्य के जीवन में भी हुआ, पर हमारी कहानी का वह अंग नहीं है, क्योंकि हमारी कहानी की संपूर्णता विस्फोट के पूर्व के इस अधूरेपन में ही है। उस विस्फोट का इस प्रारम्भ से कोई सम्बन्ध नहीं था, फिर भी जीवन की विशाल असम्बद्धता में वे दोनों एक ही क्रिया की दो अभिन्न कलाएँ थीं।

इस घटना के दो वर्ष बाद सत्य की मृत्यु हो गयी। मृत्यु नहीं हुई, हत्या हुई। संयुक्तप्रान्त में जो किसान-विद्रोह हुआ, उस के प्रपीड़ित, अज्ञात, नाम से घबराने वाले, बल्कि नामहीन अगुआ में से सत्य भी एक था। उसी सिल-सिले में एक गाँव में 'शान्ति स्थापना' के समय पुलिस के हाथों गोली से वह मारा गया। किसी ने यह भी न जाना कि भारतमाता के उस सुपुत्र का समाधि-स्थल कहाँ रहा।

यह भी अपूर्ण कहानी है। किन्तु इन अनेक टूटी-फूटी कड़ियों को जोड़ देने पर जीवन-शृंखला पूरी हो जाती है। यह और बात है—कि इन कड़ियों को जोड़ देने की शक्ति मानव में नहीं है—कि इस के लिए हमारे जीवन-संघर्ष की अपेक्षा कहीं अधिक ताव की, कहीं अधिक प्रोज्ज्वल भट्ठी की आवश्यकता है।

# एकाकी तारा



ऐसा भी सूर्यास्त कहाँ हुआ होगा···उस पहाड़ की आड में से सूर्य का थोडा-सा अंश दीख पड रहा है, और उस के ऊपर आकाश म, बहुत दूर तक फैली हुई एक लम्बी वारिदमाला लाल-लाल दीख रही है, मानो प्रकृति के बालो की लाल-लाल लटें···

या, जैसे सूर्य को फाँसी लटका दिया हो, और किसी अज्ञान कारण से फाँसी की रस्सी खून से रँगी गयी हो···प्रतीची की विशाल कोख भी तो मानो सूर्य को लील लिये जा रही हो···

सूर्यास्त हो गया है। पर वह स्त्री—या युवती—उसी प्रकार निश्चल खडी, स्थिर दृष्टि से पश्चिमी आकाश को देख रही है···आसपास के सुरम्य दृश्यो की ओर, सामने बहती हुई छोटी-सी पहाडी नदी के स्वच्छ अन्तर की ओर, सामनेवाले पहाड की तलहटी से आती हुई बीन की अत्यन्त कम्पित, क्षीण ध्वनि की ओर, उस का ध्यान नही जाता···वह अत्यन्त एकाग्र हो, समाधिस्थ हो, पश्चिम आकाश को देख रही है···मानो इसी पर उस का जीवन निर्भर करता है, मानो वह आकाश में बिखरे हुए रक्त को पी कर शक्ति प्राप्त करना चाहती है; किन्तु जीवन न पा कर विष ही पाती है, फिर भी छोड नही सकती, मूर्च्छित भी नही होती···

सान्ध्य आकाश मे थोथे सौन्दर्य के अतिरिक्त कुछ नही होता। किन्तु जो अपने हृदयो मे ही एक काल्पनिक ससार बसाये हुए उसे देखने आते हैं, जिन के अन्दर एक थिरकती हुई किन्तु अस्फुट प्रसन्नता होती है, या जो भीतर-ही-भीतर किसी गहरी वेदना से झुलस रहे होते हैं, उन की तीखी अनुभूतियाँ उस आकाश में अपने ऐसे अरमानो का प्रतिबिम्ब पा लेती हैं, उन के लिए ससार की सम्पूर्ण विभूतियाँ, कोमलतम भावनाएँ, उस मे केन्द्रित हो जाती हैं—उस प्रदोष के आकाश मे···

वह देख रही है, और देखती जाती है · इस दृश्य को उस ने सैकड़ो बार देखा है, उन दिनों भी जब उस मे थोथे सौन्दर्य के अतिरिक्त कुछ नहीं था, (उस के जीवन मे भी ऐसे क्षण थे—वह जो आज समझती है कि उस पर काल का बोझ अनगिनत वर्षों से पड़ा हुआ है !) और उन दिनों भी, जब वह उस मे ससार की समग्र व्यथा और वेदना का प्रतिबिम्ब देख पायी है··· पर वेदना का चिन्तन भी मदिरा की तरह होता है, ज्यो-ज्यो उन्माद बढ़ता जाता है, त्यो-त्यो उस की लालसा तीखी होती जाती है···

वह उस उन्माद के पथ पर बहुत दूर अग्रसर हो गयी है। एक परदा उस का आँखो के आगे छा गया है, और एक सूर्यास्त के छायापट के आगे। पर इन तीनो पटो की आड मे भी उस की तीव्र दृष्टि आकारो को भेदती हुई चली जा रही है, देख रही है, पढ रही है, जीवन के नग्न सत्यो को ··

इस भीषण शिक्षा स चौंक कर, कभी-कभी उस की दृष्टि एक दूसरी ओर फिरती है—उस के हाथ की ओर, जिस मे वह एक छोटा-सा पुरज़ा थामे हुए है। वह पढना नही जानती, पर आह ! कितनी तीव्र वेदना से, कितनी मर्मभेदी उत्कठा स, वह उस पुरजे पर लिखी हुई दो-चार सतरो को देखती है; मानो उस के नेत्रा की ज्वाला से ही पत्र का आशय जगमगा कर हृदय म समा जायगा '

वह पढ़ना नही जानती, पर पत्र म क्या लिखा है, वह पढवा कर सुन आयी है···भाई की तारीख परसों की लगी है—'रात के नौ बजे···' बस, इतना ही तो लिखा है।

आज ही तो वह परसो है—आज ही तो रात को वह नौ बजगे

और फिर वह पहले की भाँति, सूर्यास्त मे वही शिक्षा ग्रहण करने लग जाती है···

वह है कौन ?

अपना नाम वह स्वय नही जानती। जब वह बहुत छोटी थी तब शायद उस के माता-पिता ने उस का कोई नाम रखा था। पर जब से वह अनाथिनी हुई, जब स वह अपने भाई के साथ घर से निकल कर भीख माँगने लगी, जब एक दिन उस के भाई ने उसे शक्कर के नाम से नमक की एक फाकी खिला दी, और उस की मुखाकृति देख हँस-हँस कर उसे चिढाने लगा, 'लूनी !

लूनी !' तब से वह अपना नाम लूनी ही जानती है···

न-जाने कैसे वे भीख माँगते-माँगते शहरों में पहुँच गये थे; पर पहाड़ों और जंगलों में रहने वाले वे उन्मुक्त प्राणी वहाँ के वातावरण को नहीं सह सके, कुछ ही दिनों बाद भाई-बहन दोनों फिर पहाड़ों में लौट आये और गूजरों के यहाँ चरवाहे बनकर रोटी का गुज़ारा करने लगे···लूनी दिन-भर ढोर चराया करती, और उस का भाई एक चट्टान पर बैठ कर *गाया करता*—या कभी-कभी कुछ पढ़ा करता ··लूनी नहीं जानती कि वह पढ़ना कब और कहाँ सीख गया, कैसे सीख गया।

कभी-कभी वह सुबह नींद खुलने पर देखती, उस के भाई का पता नहीं है—वह दो-तीन दिन तक गायब रहता, फिर कुछ नयी किताबें ले कर लौट आता। पहली बार जब वह लापता हुआ तब लूनी कितनी घबरा गयी थी—पागल हो गयी थी···इतनी कि जब वह लौट कर आया, तब उसे उलाहना भी न दे पायी, उसे लज्जित-सा देख कर उस से चिपट गयी थी और खूब रोयी थी ··

अब वह भाई लौट कर नहीं आयेगा—अब उस से चिपट कर रोने का भी सौभाग्य लूनी को नहीं प्राप्त होगा···

उस के बाद, कितने दिन बीत गये थे! लूनी का भाई उसे अधिकाधिक प्रेम करता जाता था···पर साथ-ही-साथ दूर भी हटता जा रहा था। क्योंकि उस में वह स्वयंभूति का भाव कम होता जा रहा था, और उस में एक गम्भीर, विचारवान्, सचेष्ट स्निग्धता आती जा रही थी। लूनी उसे समझती थी और नहीं समझती थी, उस का स्वागत करती थी और उस से खीझती थी···

दूर हटते-हटते एक दिन वह भाई उस के पास से बिल्कुल ही चला गया—दिनों के लिए नहीं, बरसों के लिए···

जब वह लौट कर आया, तब लूनी नहीं थी, या स्मृति-भर रह गयी थी। वह एक सम्पन्न गूजर के घर बैठ गयी थी। वह उस की विवाहिता भी नहीं थी, उस की रखैल भी नहीं थी। लूनी ने अपने-आप को मानो उसे दान कर दिया था, उसे अपना दान दे कर विदा कर दिया था और स्वयं अकेली रह गयी थी! कभी-कभी जब वह स्वयं अपनी परिस्थिति पर विचार करती, तब उसे जान पड़ता, उस के दो शरीर हैं, जो एक-दूसरे के ऊपर खड़े हैं। एक

उस के विरोध मे, इस का निर्णय करने वाली परिस्थितियाँ राज्य के नियन्त्रण मे न कभी आयी है, न कभी आयेंगी · मुझ म वह दायित्व जागा है, पर उसे चुकाने के लिए हमारे पास साधन नही, उस के पोषण के लिए सामग्री नही, इसलिए हम दु खी और अशान्त हैं, इसीलिए लड़ते हैं और लडना चाहते हैं···

ये निर्णय करने वाली शक्तियाँ क्या है ? क्या उस के हृदय म स्वार्थ था, जिस के लिए वह लडा ? जिस के लिए वह आज प्राणदड का भागी हुआ ?

ऐसे खिंचाव के समय इस घोर एकान्त ने लूनी को उदभ्रान्त कर दिया था—या शायद उस की सूक्ष्म बुद्धि को और भी पैना कर दिया था। सूर्यास्त के पट पर उस ने देखा, उस के भाई के कार्यो का एक प्रमुख कारण वह स्वय थी। उस के भाई के आदर्शों का एक स्रोत उस के लिए सुख-कामना थी। *क्यो ? क्या वह ऐसे विद्रोह द्वारा सुख प्राप्त करना चाहती थी—प्राप्त कर* सकती थी ? क्या भाई को खो कर उसे सुख मिलेगा ? नही, पर उस के भाई ने जो-कुछ देखा, वह उस के दृष्टिकोण से नही अपने दृष्टिकोण न देखा—या शायद देखा ही नही केवल एक चिरन्तन सहज बोध के कारण अनुभव किया, ऐसे सहज बोध के कारण, जो उस की वसीयत मे प्राचीन काल से था—उस समय से, जब कि पृथ्वी पर मानव-जाति का अस्तित्व ही नही था उस के पुरखा वन मानुषो का भी नही, जब विवाह म जाति और वर्ण विभेद नहीं थे, जब 'पति-पत्नी' और 'भाई-बहिन' एक ही स्वरक्षात्मक आर्थिक क्रिया की दो कलाएँ थी

लूनी ने भी यह सब अपनी बुद्धि से नही, एक सहज चेतना से ही अनुभव किया, और यह अनुभव उस के बौद्धिक क्षेत्र मे नही आ पाया, उस की बुद्धि केवल एक ही निरर्थक सी बात कह कर रह गयी—'वह विद्रोही है ' कुछ-एक दिनो के बौद्धिक शासन के इस निर्णय के आगे उस की चिरन्तन अराजकता से उत्पन्न वह पहली अनुभूति व्यक्त न हो पायी ··

'वह विद्रोही है। और कुछ काल म वह मूर्तिमान विद्रोही हो कर मर जायगा '

लूनी अपनी थकी हुई, झुकी हुई गर्दन उठा कर आकाश की ओर देखने लगी। उस की प्रगाढ नीलिमा को बाँधने वाली आकाशगंगा का धुंधलापन भी चमक रहा था·· यह आकाशगगा है, या प्रकृति के उत्तप्त आँसू-भरे हृदय की

भाप, या विश्वपुरुष के गले में फाँसी···

रात ! तारे—तारे तारे ! लूनी के मन में एक विचार उठा, मैं इन्हें देख रही हूँ, वह भी एक बार तो इन्हें देख ही लेगा और पहाड़ों की याद कर लेगा · तारे क्षण-भर झपक लेंगे, जब जागेंगे, तब मैं इन्हें अपलक ही देख रही हूँगी, पर वह—?

एक हल्की-सी चीख, या गहरी-सी साँस···

लूनी के मन की दशा इस समय ऐसी विकृत हो रही थी कि इस अशान्तिमय विचार के बीच ही में उसे अपनी छोटी-सी लड़की—नहीं, उस सम्पन्न गूजर और लूनी की लाश की सन्तान—की याद आ गयी, और साथ ही उस के पिता की···वे शायद इस समय लूनी को खोज रहे होंगे। बेटी अनुभव कर रही होगी, आज मुझे वह पागल प्यार देने वाली कहाँ है ? और पिता सोच रहा होगा, उस का दिमाग कुछ खराब हो रहा है, वक्त-बे वक्त जंगलों में फिरती है ! जब लूनी वापस पहुँचेगी—पर लूनी तो यहीं रहेगी, वापस तो उस की लोथ ही जायेगी !—तब पिता उस की विवशता पर अपनी भूख मिटायेगा, और बेटी अपनी विवशता के कारण भूखी रह जायेगी ! और—और वह, जिस के लिए लूनी आज इस चट्टान पर बैठी है, वह मर जायगा !

लूनी फिर सान्ध्यतारे की ओर देखने लगी। फिर उस का मन भागा—वर्तमान के विचार से दूर, भूत-काल की ओर ! उस दिन की ओर, जब वह शहर में भीख माँगते-माँगते उकता कर, शहर के अन्तक प्रदेश में आकर किसी माल के या युकलिप्टस के वृक्ष के नीचे आ पड़ते, और पेड़ की पत्तियों में अपने परिचित वनों की सृष्टि किया करते···उस दिन की ओर, जब वे एकाएक, मूक संकेत में ही एक-दूसरे के हृदय की प्यास को समझ कर, एक-दूसरे का हाथ थामे शहर से निकल पड़े अपने पहाड़ों के पथ पर···उस दिन की ओर, जब न-जाने कहाँ से पकड़ कर उस का भाई एक सुन्दर जल-मुरगाबी लाया, और लूनी का करुण अनुरोध, 'इसे छोड़ दो !' सुन कर क्षण-भर विस्मित रह गया, और फिर उसे उड़ा कर धीरे-धीरे हँसने लगा ··उस दिन की ओर, जब न-जाने कैसे दोनों को एकाएक अपने पुरुषत्व और स्त्रीत्व का ज्ञान हुआ, दोनों अपने-अपने अकेलेपन का अनुभव कर के ज़ोर से चिपट कर गले मिले और फिर लज्जित-से हो कर अलग हो गये···उस दिन की ओर, जब भाई ने आ

कर उल्लास-भरे स्वर म कहा, 'देख लूनी, मैं गीत लिख कर लाया हूँ !' और उस के विस्मित प्रश्न का उत्तर दिये बिना ही गाने लगा···उस दिन की ओर, जब उस ने कहा, 'लूनी, अब मैं बहुत कुछ पढ गया हूँ, अब मैं तुम्हे सुखी करने के लिए लडूँगा' और रात मे लापता हो गया · इस के बरसो बाद के उस दिन की ओर, जब उस के 'पति' ने उसे एक पत्र ला कर दिया और उपेक्षा स पूछा, 'तेरा कोई भाई भी है ? उसी का है !' और उस के पूछने पर कि पत्र मे क्या है, इतना-भर बता दिया कि वह आयेगा···उस दिन लज्जा और ग्लानि की ओर, जिस दिन वह अपने भाई के सामने न हो सकी, और वह बाहर ही से लौट कर चला गया ·उस दिन की ओर, जब वह चट्टान पर उस की गोद म सिर रख कर बरसों स जोडा हुआ कलुष धो आयी उस दिन की ओर, जब वह फिर विदा ले कर चला गया, लूनी को सुखी करने के लिए उस भयकर दिन की ओर, जिस मे लूनी से किसी ने कहा कि उस का भाई पकडा गया है और यह नही बता सका कि कहाँ और किस जुर्म मे उस दिन की ओर, जब उस का घोर अनिश्चय दूर करने को समाचार आया यह कि भाई को प्राणदड की आज्ञा हुई है उस दिन की ओर जब उसे भाई का अपने हाथो लिखा पत्र आया, जिसे उस ने कई बार पढा कर सुना, और कठस्थ कर के भी पूरा नही समझ पायी और अन्त मे, वामन-अवतार के पग की तरह, सम्पूर्ण सृष्टि को रौंद कर वह लौट आया, टिक गया, उस के हृदय के कोमलतम अश पर, जहाँ उस ने भाई के जीवन की स्मृति को छिपा रखा था—उसी जीवन को, जो अभी थोडी देर मे नष्ट हो जायेगा और अपनी स्मृतियों को बिखेर जायगा, जिस का स्थान शीघ्र ही अनझरे आँसू ले लेंगे ·

लूनी की दृष्टि एक बार चारा ओर घूम कर लूनी के आसपास बिखरी हुई विभिन्न फूलो की रूपराशि और गन्ध को, नदी पर थिरकते हुए धुँधले-से आलोक को, तलहटी के चीड वृक्षो स उठती हुई अज्ञात साँसों को, सामने के पहाड पर काँपती हुई बीन की तानको और पहाड की स्निग्ध श्यामलता को पी गयी, फिर एक अव्यक्त प्रश्न से भरी हुई वह दृष्टि उठी सान्ध्यतारे की ओर, और फिर आकाश की शून्य विशालता की ओर · उस का वह अव्यक्त प्रश्न एक थरथराती हुई प्रतीक्षा-सा बन गया···

आकाश मे दो बड़े-बड़े सफेद आकार चले जा रहे थे—शायद बगुले ··पर इन के पंख कितने बड़े-बड़े जान पड़ते हैं—जैसे सारस के हों ··

और उन की गति कितनी प्रशान्त · मानो मृत्यु की तरह, मानो जीवन के अवसान की तरह, नि शब्द···

नीचे गाँव मे से कही घंटा खड़कने की ध्वनि आयी ··लूनी तन कर बैठ गयी, उस की ऐन्द्रिक चेतना अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच गयी, किन्तु साथ ही उस के आगे, लूनी के शरीर-भर मे, अँधेरा भर गया···

तलहटी मे कही चौंक कर फटी हुई वेदना के स्वर म टिटिहरी गेयी, 'चीन्हूँ ! चीन्हूँ !' मानो अपने घासले पर काँपती हुई अज्ञात छाया को देख कर, एकाएक भयभीत वात्सल्य और स्वरक्षात्मक साहस से भर कर तड़प उठी हो और उस छाया को ललकार रही हो··

लूनी का शरीर, उस की आत्मा, शिथिल हो कर झुक गयी · उसे जान पड़ा, एक निराकार छाया उस के पास खड़ी है और उस स्पर्श कर रही है—उसे जान पड़ा, वहाँ कुछ नही है, वह अकेली हो गयी है, लुट गयी है, क्वारी ही विधवा हो गयी है···

उस ने देखा, शून्य मे आकाशगंगा—विश्वपुरुष के गले की फाँसी—को छूता हुआ वृश्चिक का डंक ही उस का एकमात्र सहचर रह गया है—दक्षिण के आकाश मे जिधर देवताओं का लोक है···

# गैंग्रीन

•

दोपहर म उस सून आँगन म पैर रखते ही मुझे ऐसा जान पडा मानो उस पर किसी शाप की छाया मँडरा रही हो उस के वातावरण म कुछ ऐसा अकथ्य अस्पृश्य किन्तु फिर भी बोझल और प्रकम्पमय और घना-सा फैल रहा था

मेरी आहट सुनते ही मालती बाहर निकली। मुझे देख कर पहचान कर उस की मुरझायी हुई मुख मुद्रा तनिक-से मीठे विस्मय म जागी-सी और फिर पूववत हो गयी। उस ने कहा 'आ जाओ ! और बिना उत्तर की प्रतीक्षा किये भीतर की ओर चली। मैं भी उस के पीछे हो लिया।

भीतर पहुँच कर मैंने पूछा वे यहाँ नही है ?

अभी आये नही दफ्तर मे हैं। थोडी देर मे आ जायेंगे। कोई डेढ दो बजे आया करते है।

कब के गये हुए हैं ?

सवेरे उठते ही चले जाते है।

मैं हू कर पूछने को हुआ और तुम इतनी दर क्या करती हो ? पर फिर सोचा आते ही एकाएक प्रश्न ठीक नही है। मैं कमरे के चारो ओर देखन लगा।

मालती एक पखा उठा लायी और मुझे हवा करने लगी। मैंने आपत्ति करते हुए कहा नहा मुझे नही चाहिए। पर वह नही मानी बोली वाह ! चाहिए कैसे नही ? इतनी धूप म तो आये हो। यहाँ तो

मैं ने कहा अच्छा लाओ मुझ दे दो।

वह शायद ना करने वाली थी पर तभी दूसरे कमरे से शिशु क रोने की आवाज सुन कर उस ने चुपचाप पखा मुझ दे दिया और घुटना पर हाथ टेक कर एक थकी हुई हूँह कर के उठी और भीतर चली गयी।

मैं उस के जाते हुए, दुबले शरीर को देख कर सोचता रहा—यह क्या है···यह कैसी छाया-सी इस घर पर छायी हुई है···

मालती मेरी दूर के रिश्ते की बहन है, किन्तु उसे सखी कहना ही उचित है, क्योंकि हमारा परस्पर सम्बन्ध सख्य का ही रहा है। हम बचपन से इकट्ठे खेले है, इकट्ठे लडे और पिटे हैं, और हमारी पढाई भी बहुत-सी इकट्ठे ही हुई थी, और हमारे व्यवहार में सदा सख्य की स्वेच्छा और स्वच्छन्दता रही है, वह कभी भ्रातृत्व के, या बडे-छोटेपन के बन्धनों मे नही घिरा···

मैं आज कोई चार वर्ष बाद उसे देखने आया हूँ। जब मैंने उसे इस से पूर्व देखा था, तब वह लड़की ही थी, अब वह विवाहिता है, एक बच्चे की माँ भी है। इस मे कोई परिवर्तन उस में आया होगा और यदि आया होगा तो क्या, यह मैं ने अभी तक सोचा नही था, किन्तु अब उस की पीठ की ओर देखता हुआ मैं सोच रहा था, यह कैसी छाया इस घर पर छायी हुई है··· और विशेषतया मालती पर ·

मालती बच्चे को ले कर लौट आयी और फिर मुझ से कुछ दूर नीचे बिछी हुई दरी पर बैठ गयी। मैंने अपनी कुरसी घुमा कर कुछ उस की ओर उन्मुख हो कर पूछा, "इस का नाम क्या है ?"

मालती ने बच्चे की ओर देखते हुए उत्तर दिया, "नाम तो कोई निश्चित नही किया, वैसे टिटी कहते हैं।"

मैंने उसे बुलाया, "टिटी, टीटी, आ जा," पर वह अपनी बडी-बडी आँखो से मेरी ओर देखता हुआ अपनी माँ से चिपट गया, और रुआँसा-सा हो कर कहने लगा, 'उहुँ-उहुँ-उहूँ-ऊँ ··"

मालती ने फिर उस की ओर एक नज़र देखा, और फिर बाहर आँगन की ओर देखने लगी···

काफी देर मौन रहा। थोडी देर तक तो वह मौन आकस्मिक ही था, जिस में मैं प्रतीक्षा मे था कि मालती कुछ पूछे, किन्तु उस के बाद एकाएक मुझे ध्यान हुआ, मालती ने कोई बात ही नही की·· यह भी नही पूछा कि मैं कैसा हूँ, कैसे आया हूँ···चुप बैठी है, क्या विवाह के दो वर्ष में ही वह बीते दिन भूल गयी ? या अब मुझे दूर—इस विशेष अन्तर पर—रखना चाहती है ? क्योंकि वह निर्बाध स्वच्छन्दता अब तो नही हो सकती···पर फिर भी,

ऐसा मौन, जैसा अजनबी से भी नहीं होना चाहिए ··

मैंने कुछ खिन्न-सा हो कर, दूसरी ओर देखते हुए कहा, "जान पड़ता है, तुम्हें मेरे आने से विशेष प्रसन्नता नहीं हुई—"

उस ने एकाएक चौंक कर कहा, "हूँ?"

यह 'हूँ' प्रश्न-सूचक था, किन्तु इस लिए नहीं कि मालती ने मेरी बात सुनी नहीं थी, केवल विस्मय के कारण। इस लिए मैंने अपनी बात दुहरायी नहीं, चुप बैठ रहा। मालती कुछ बोली ही नहीं, तब थोड़ी देर बाद मैंने उस की ओर देखा। वह एकटक मेरी ओर देख रही थी, किन्तु मेरे उधर उन्मुख होते ही उस ने आँखें नीची कर लीं। फिर भी मैंने देखा, उन आँखों मे कुछ विचित्र-सा भाव था, मानो मालती के भीतर कहीं कुछ चेष्टा कर रहा हो, किसी बीती हुई बात को याद करने की, किसी बिखरे हुए वायुमण्डल को पुन: जगा कर गतिमान करने की, किसी टूटे हुए व्यवहार-तन्तु को पुनरुज्जीवित करने की, और चेष्टा मे सफल न हो रहा हो···वैसे जैसे बहुत देर से प्रयोग म न लाये हुए अंग को व्यक्ति एकाएक उठाने लगे और पाये कि वह उठता ही नहीं है, चिरविस्मृति में मानो मर गया है, उतने क्षीण बल से (यद्यपि वह सारा प्राप्य बल है) उठ नहीं सकता···मुझे ऐसा जान पड़ा, मानो किसी जीवित प्राणी के गले मे किसी मृत जन्तु का तौक डाल दिया गया हो, वह उसे उतार कर फेंकना चाहे, पर उतार न पाये ··

तभी किसी ने किवाड़ खटखटाये। मैंने मालती की ओर देखा, पर वह हिली नहीं। जब किवाड़ दूसरी बार खटखटाये गये, तब वह शिशु को अलग कर के उठी और किवाड़ खोलने गयी।

वे, यानी मालती के पति आये। मैंने उन्हें पहली बार देखा था, यद्यपि फोटो से उन्हें पहचानता था। परिचय हुआ। मालती खाना तैयार करने आँगन में चली गयी, और हम दोनों भीतर बैठ कर बात-चीत करने लगे, उन की नौकरी के बारे मे, उन के जीवन के बारे मे, उस स्थान के बारे में, और ऐसे अन्य विषयों के बारे मे जो पहले परिचय पर उठा करते हैं, एक तरह का स्वरक्षात्मक कवच बन कर···

मालती के पति का नाम है महेश्वर। वह एक पहाड़ी गाँव में सरकारी डिस्पेन्सरी के डाक्टर हैं, उसी हैसियत से इन क्वार्टरों में रहते हैं। प्रात:काल

सात बजे डिस्पेन्सरी चले जाते हैं और डेढ या दो बजे लौटते हैं, उस के बाद दोपहर-भर छुट्टी रहती है, केवल शाम को एक-दो घण्टे फिर चक्कर लगाने के लिए जाते हैं, डिस्पेन्सरी के साथ के छोटे-से अस्पताल मे पड़े हुए रोगियों को देखने और अन्य जरूरी हिदायतें करने···उन का जीवन भी बिलकुल एक निर्दिष्ट ढर्रे पर चलता है, नित्य वही काम, उसी प्रकार के मरीज, वही हिदायतें, वही नुस्खे, वही दवाइयाँ। वह स्वय उकताये हुए है और इसलिए और साथ ही इस भयकर गरमी के कारण वह अपने फुरसत के समय मे भी सुस्त ही रहते हैं···

मालती हम दोनों के लिए खाना ले आयी। मैंने पूछा, "तुम नही खाओगी? या खा चुकी?"

महेश्वर बोले, कुछ हँस कर, "वह पीछे खाया करती है···"

पति ढाई बजे खाना खाने आते हैं, इस लिए पत्नी तीन बजे तक भूखी बैठी रहेगी!

महेश्वर खाना आरम्भ करते हुए मेरी ओर देख कर बोले, "आप को तो खाने का मजा क्या ही आयेगा ऐसे बेवक्त खा रहे है?"

मैंने उत्तर दिया, "वाह! देर से खाने पर तो और अच्छा लगता है, भूख बढ़ी हुई होती है, पर शायद मालती बहिन को कष्ट होगा।"

मालती टोक कर बोली, "ऊँहूँ, मेरे लिए तो यह नयी बात नही है··· रोज ही ऐसा होता है···"

मालती बच्चे को गोद मे लिये हुए थी। बच्चा रो रहा था, पर उस की ओर कोई भी ध्यान नही दे रहा था।

मैंने कहा, "यह रोता क्यों है?"

मालती बोली, "हो ही गया है चिड़चिड़ा-सा, हमेशा ही ऐसा रहता है।" फिर बच्चे को डाँट कर कहा, "चुप कर।" जिस से वह और भी रोने लगा, मालती ने भूमि पर बैठा दिया। और बोली, "अच्छा ले, रो ले।" और रोटी लेने आँगन की ओर चली गयी!

जब हम ने भोजन समाप्त किया तब तीन बजने वाले थे। महेश्वर ने बताया कि उन्हें आज जल्दी अस्पताल जाना है, वहाँ एक-दो चिन्ताजनक केस आये हुए हैं, जिन का आपरेशन करना पड़ेगा···दो की शायद टाँग काटनी

पड़े, गैंग्रीन हो गया है···थोड़ी ही देर मे वह चले गये। मालती किवाड़ बन्द कर आयी और मेरे पास बैठने ही लगी थी कि मैंने कहा, "अब खाना तो खा लो, मैं उतनी देर टिटी से खेलता हूँ।"

वह बोली, "खा लूँगी, मेरे खाने की कौन बात है," किन्तु चली गयी। मैं टिटी को हाथ मे ले कर झुलाने लगा, जिस से वह कुछ देर के लिए शान्त हो गया।

दूर···शायद अस्पताल मे ही, तीन खड़के। एकाएक मैं चौंका, मैंने सुना, मालती वहीं आँगन मे बैठी अपने-आप ही एक लम्बी-सी थकी हुई साँस के साथ कह रही है, "तीन बज गये···" मानो बड़ी तपस्या के बाद कोई कार्य सम्पन्न हो गया हो···

थोड़ी ही देर मे मालती फिर आ गयी, मैंने पूछा, "तुम्हारे लिए कुछ बचा भी था? सब-कुछ तो···"

"बहुत था।"

"हाँ, बहुत था, भाजी तो सारी मैं ही खा गया था, वहाँ बचा कुछ होगा नही, यो ही रौब तो न जमाओ कि बहुत था।" मैंने हँस कर कहा।

मालती मानो किसी और विषय की बात कहती हुई बोली, "यहाँ सब्जी-बब्ज़ी तो कुछ होती ही नहीं, कोई आता-जाता है, तो नीचे से मँगा लेते है, मुझे आये पन्द्रह दिन हुए हैं, जो सब्जी साथ लाये थे वही अभी बरती जा रही है···

मैने पूछा, "नौकर कोई नही है?"

"कोई ठीक मिला नही, शायद दो-एक दिन मे हो जाये।"

'बरतन भी तुम्ही माँजती हो?'

"और कौन?" कह कर मालती क्षण-भर आँगन मे जा कर लौट आयी।

मैंने पूछा, "कहाँ गयी थी?"

"आज पानी ही नही है, बरतन कैसे मँजेंगे?"

"क्यो, पानी को क्या हुआ?"

"रोज़ ही होता है···कभी वक्त पर तो आता नही, आज शाम को सात बजे आयगा, तब बरतन मँजेंगे।"

'चलो, तुम्हें सात बजे तक छुट्टी हुई," कहते हुए मैं मन-ही-मन सोचने

लगा, 'अब इस रात के ग्यारह बजे तक काम करना पड़ेगा, छुट्टी क्या खाक हुई ?'

यही उस ने कहा। मेरे पास कोई उत्तर नहीं था, पर मेरी सहायता टिटी ने की, फिर एक फिर रोने लगा और मालती के पास जाने की चेष्टा करने लगा। मैंने उसे दे दिया।

थोड़ी देर फिर मौन रहा, मैंने जेब से अपनी नोटबुक निकाली और पिछले दिन के लिखे हुए नोट देखने लगा तब मालती को याद आया कि उस ने मेरे आने का कारण तो पूछा नहीं, और बोली, "यहाँ आये कैसे ?"

मैंने कहा ही तो, "अच्छा, अब याद आया ? तुम से मिलने आया था, और क्या करने ?"

'तो दो एक दिन रहोगे न ?"

'नहीं, कल चला जाऊँगा, जरूरी जाना है।"

मालती कुछ नहीं बोली, कुछ खिन्न-सी हो गयी। मैं फिर नोटबुक की तरफ देखने लगा।

थोड़ी देर बाद मुझे भी ध्यान हुआ, मैं आया तो हूँ मालती से मिलने किन्तु, यहाँ वह बात करने को बैठी है और मैं पढ़ रहा हूँ, पर बात भी क्या की जाय ? मुझे ऐसा लग रहा था कि इस घर पर जो छाया घिरी हुई है, वह अज्ञात रह कर भी मानो मुझे भी वश कर रही है, मैं भी वैसा ही नीरस निर्जीव-सा हो रहा हूँ, जैसे—हाँ, जैसे यह घर, जैसे मालती…

मैंने पूछा, "तुम कुछ पढ़ती लिखती नहीं ?" मैं चारों ओर देखने लगा कि कहीं किताबें दीख पड़ें।

'यहाँ !" वह कर मालती थोड़ा-सा हँस दी। वह हँसी कह रही थी, 'यहाँ पढ़ने को है क्या ?'

मैं ने कहा, 'अच्छा, मैं वापस जा कर जरूर कुछ पुस्तकें भेजूँगा…" और वार्तालाप फिर समाप्त हो गया…

थोड़ी देर बाद मालती ने फिर पूछा, "आए कैसे हो, लारी में ?"

'पैदल।"

'इतनी दूर ? बड़ी हिम्मत की।"

'आखिर तुम से मिलने आया हूँ।"

चिल्ला कर रोने लगा।

महेश्वर बोले, "अब रो-रो कर सो जायेगा, तभी घर मे चैन होगी।"

मैंने पूछा, "आप लोग भीतर ही सोते हैं ? गरमी तो बहुत होती है?"

"होने को तो मच्छर भी बहुत होते हैं, पर यह लोहे के पलग उठा कर बाहर कौन ले जाये ? अब के नीचे जायेंगे तो चारपाइयाँ ले आयेंगे।" फिर कुछ रुक कर बोले, "आज तो बाहर ही सोयेंगे। आप के आने का इतना लाभ ही होगा।"

टिटी अभी तक रोता ही जा रहा था। महेश्वर ने उसे एक पलग पर बिठा दिया, और पलग बाहर खीचने लगे, मैंने कहा, "मैं मदद करता हूँ," और दूसरी ओर से पलग उठा कर निकलवा दिये।

अब हम तीनो···महेश्वर, टिटी और मैं, दो पलगों पर बैठ गये और वार्तालाप के लिए उपयुक्त विषय न पा कर उस कमी को छुपाने के लिए टिटी से खेलने लगे, बाहर आ कर वह कुछ चुप हो गया था, किन्तु बीच-बीच मे जैसे एकाएक कोई भूला हुआ कर्तव्य याद कर के रो उठता था, और फिर एकदम चुप हो जाता था ··और कभी-कभी हम हँस पडते थे, या महेश्वर उस के बारे मे कुछ बात कह देते थे ··

मालती बरतन धो चुकी थी। जब वह उन्हें ले कर आँगन के एक ओर रसोई के छप्पर की ओर चली, तब महेश्वर ने कहा, "थोड़े-से आम लाया हूँ, वह भी धो लेना।"

"कहाँ हैं?"

"अँगीठी पर रखे हैं, काग़ज़ मे लिपटे हुए।"

मालती ने भीतर जा कर आम उठाये और अपने आँचल मे डाल लिये। जिस काग़ज़ मे वे लिपटे हुए थे वह किसी पुराने अख़बार का टुकडा था। मालती चलती-चलती सध्या के उस क्षीण प्रकाश मे उसी को पढती जा रही थी· वह नल के पास जा कर खडी उसे पढती रही, जब दोनो ओर पढ चुकी, तब एक लम्बी साँस ले कर उसे फेंक कर आम धोने लगी।

मुझे एकाएक याद आया···बहुत दिनो की बात थी···जब हम अभी स्कूल मे भरती हुए ही थे। जब हमारा सब से बडा सुख, सबसे बडी विजय थी हाज़िरी हो चुकने के बाद चोरी से क्लास से निकल भागना और स्कूल से कुछ

दूरी पर आम के बगीचे म पेडो पर चढ कर कच्ची आमियाँ तोड-तोड खाना। मुझे याद आया…कभी जब मैं भाग आता और मालती नही आ पाती थी तब मैं भी खिन्न मन लौट आया करता था।

मालती कुछ नही पढती थी, उस के माता-पिता तग थे, एक दिन उसके पिता ने उसे एक पुस्तक ला कर दी और कहा कि इस के बीस पेज रोज पढा करो, हफ्ते-भर बाद मैं देखूं कि इसे समाप्त कर चुकी हो, नही तो मार-मार कर चमडी उधेड दूंगा। मालती ने चुपचाप किताब ले ली, पर क्या उस ने पढी ? वह नित्य ही उस के दस पन्ने, बीस पेज, फाड कर फेंक देती, अपने खेल में किसी भाँति फर्क न पडने देती। जब आठवें दिन उस के पिता ने पूछा, 'किताब समाप्त कर ली ?" तो उत्तर दिया …"हाँ, कर ली," पिता ने कहा, 'लाओ, मैं प्रश्न पूछूंगा," तो चुप खडी रही। पिता ने फिर कहा, तो उद्धत स्वर मे बोली, "किताब मैंन फाड कर फेंक दी है, मैं नही पढूंगी।"

उस के बाद वह बहुत पिटी, पर वह अलग बात है। इस समय मैं यही सोच रहा था कि वही उद्धत और चचल मालती आज कितनी सीधी हो गयी है, कितनी शान्त, और एक अखबार के टुकडे को तरसती है…यह क्या, यह' •

तभी महेश्वर ने पूछा, "रोटी कब बनेगी।"

"बस, अभी बनाती हूँ।"

पर अब की बार जब मालती रसोई की ओर चली, तब टिटी की कर्तव्य-भावना बहुत विस्तीर्ण हो गयी, वह मालती की ओर हाथ बढा कर रोने लगा और नहीं माना, मालती उस भी गोद में ले कर चली गयी, रसोई म बैठ कर एक हाथ मे उसे थपकने और दूसरे मे कई एक छोटे-छोटे डिब्बे उठा कर अपने सामने रखने लगी ··

और हम दोनो चुपचाप रात्रि की, और भोजन की, और एक-दूसरे के कुछ कहने की, और न जाने किस किस न्यूनता की पूर्ति की प्रतीक्षा करने लगे।

हम भोजन कर चुके थे और बिस्तरा पर लेट गये थे और टिटी सो गया था। मालती पलँग के एक ओर मोमजामा बिछाकर उसे उस पर लिटा गयी थी। वह सो गया था, पर नीद म कभी-कभी चौंक उठता था। एक बार तो

# पहाड़ी जीवन



मोटर-एजेंसी के सामने वाले उस भीड़-भड़क्के के, उस निरर्थक, विशृंखल, पुंजीभूत कोलाहल के एक छोर पर खड़ा हुआ गिरीश सोच रहा था—'क्या मैं यही सब देखने आया हूँ? यही है पहाड़ों का जीवन और आन्तरिक सौन्दर्य?'

गिरीश लाहौर का रहनेवाला है, विद्यार्थी है, युवा है और युवकों की साधारण भावुकता से भी सम्पन्न है। और इन सब के अतिरिक्त वह धनिक नहीं है। तो भी ऐसा है कि उसे कभी पहाड़ जाने के लिए फ़ीस के बहाने घर से रुपये मँगा कर जोड़ने नहीं पड़ते, बिना बहाने ही मिल जाते हैं।

हाँ, तो गिरीश ने निश्चय किया है कि उस में साहित्यिक प्रतिभा है और उसी को पनपने का अवसर देने के लिए वह यहाँ आया है। अनुभव से जानता है कि जो लोग पहाड़ों में जाते हैं, वे कुछ भी देख कर नहीं आते, कुछ देखने आते भी नहीं। उन से कोई पूछे कि अमुक स्थान में क्या देखा, या अमुक स्थान का जीवन कैसा है, तो केवल इतना ही बता पाते हैं कि वहाँ ठण्ड बहुत है, या बर्फ़ का दृश्य बहुत सुन्दर है, या वहाँ घोड़े की सवारी का मज़ा आता है! बहुत हुआ, तो कोई यह बता देगा कि वहाँ चीड़-वृक्षों में हवा चलती है तो उस का स्वर ऐसा होता है, या कि वहाँ किसी जल-प्रपात को देख कर जीवन की नश्वरता का या अजस्रता का, अथवा प्रेम की अचल एकरूपता का, या अस्थायित्व का, या अपनी-अपनी रुचि के अनुसार ऐसी ही किसी बात का स्मरण हो आता है पर, क्या यह सब वहाँ का जीवन है? क्या यही दर्शनीय है, और बस? क्या वहाँ के वासी चीड़ के वृक्ष खा कर जीते हैं या जल प्रपात पहनते हैं, या बर्फ़ से प्रणय करते हैं, या घोड़ों पर रहते हैं?

गिरीश इन्हीं सब प्रश्नों का उत्तर पाने और उस उत्तर को

शब्दबद्ध करने यहाँ आया है। उस का विश्वास है कि वह यहाँ के जीवन की सत्यता देख कर जायेगा और लिखेगा। वह उस दिन का स्वप्न देख रहा है, जब उस की रचनाएँ प्रकाशित होंगी और साहित्य क्षेत्र मे तहलका मच जायेगा, लोग कहेंगे कि न जाने इस ने कहाँ कैसे यह सब देख लिया, जो लोग इतने वर्षों मे भी नही देख पाये।

यह सब उसे एक दिन लाहौर मे बैठे-बैठे सूझा था। और उस ने तभी तैयारी कर ली थी और दो-तीन सप्ताह के लिए डलहौज़ी चला आया था। यहाँ आ कर उस ने अपना सामान इत्यादि एक होटल म रखा और खाना खा कर घूमने—पहाडी जीवन देखने—निकल पडा। किन्तु उस ने देखा, वह जीवन वैसा नही है जो स्वय उछल-उछल कर आँखो के आगे आये, जैसा कि आजकल की सभ्यता का, आत्म विज्ञापन का जीवन होता है। जब वह शाम को होटल लौटा, तब उस ने देखा, उस का मस्तिष्क उस से भी अधिक शून्य है, जैसा वह लाहौर मे था ! क्योकि गिरीश उन चित्रों और दृश्यों की ओर ध्यान देने के लिए तैयार नही था जो और लोग—'साधारण लोग'—देखते है। वह अपने कमरे मे बैठकर सोचने लगा कि कहाँ जा कर वह पहाडी जीवन का असली रूप देखे, किन्तु न-जाने क्यों उस का मन इस विचार मे भी नहीं लगा, भागने लगा। उसे न-जाने क्यों एकाएक अपनी एक बाल्य-सखी और दूर के रिश्ते की बहिन करुणा का ध्यान आया, जो सदा पहाड पर जाने के लिए तरसा करती है, जो कहती रहती है कि पहाड का जीवन कितना स्वच्छन्द होगा, कितना निर्मल, कितना स्वत सिद्ध—जैसे कि आनन्दातिरेक से अनायास गाया हुआ शब्दहीन आलाप ! वह सोचने लगा कि क्या सचमुच पहाडी जीवन ऐसा ही होता है, या यह उस की भावुक बहिन का इच्छा-स्वप्न है ?

काफ़ी देर तक ऐसी बातें सोच चुकने पर जब उसे एकाएक विचार आया कि वह पहाडी जीवन का पता लगाना चाहता है, न कि करुणा की प्रकृति पर विचार करना, तब वह खीझ कर उठ बैठा। फिर उस ने निश्चय किया कि कल वह जा कर बाज़ार म बैठेगा और वहाँ पहाडी लोगो को देखेगा—नहीं, वहाँ क्यो, वह मोटर के अड्डे पर जायगा, जहाँ सैकडो पहाडी कुली आते हैं। वहीं उन का सच्चा रूप देखने को मिलेगा। उन के वास्तविक जीवन की झलक तो केवल तब देखने मे आती है, जब मानव किसी आर्थिक दबाव का अनुभव

करता है।

और यही निश्चय आज उसे यहाँ लाया था, जहाँ आधा घंटा बैठने के बाद यह उकता कर सोच रहा है—'क्या यही देखने मैं आया हूँ ? क्या यही है पहाड़ी जीवन और उस का आन्तरिक सौन्दर्य ?'

गिरीश एक मोटरकम्पनी के दफ़्तर में बैठा है, उस के आस-पास और भी लोग हैं, जो आने वाली लारियों की प्रतीक्षा में हैं—कुछ तो अपने मित्र या सम्बन्धियों की अगवानी के लिए और कुछ होटलों के एजेंट इत्यादि। बाहर कोई सौ-डेढ़ सौ कुली, जिन में कुछ कश्मीरी हैं, बैठे, खड़े या चल-फिर रहे हैं। कोई सिगरेट पी रहा है, कोई गुड़गुड़ी, कोई तम्बाकू चबा रहा है, कोई अपने जूते उतार कर हाथ में लिये उनकी परीक्षा में तन्मय हो रहा है, कोई एक रस्सी का टुकड़ा अपनी उँगली पर ऐसे लपेट और खोल रहा है, मानो वही जगन्नियन्ता की सब से बड़ी उलझन हो और वह उसे सुलझा रहा हो, कोई हँस रहा है, कोई शरारत-भरी आँखों से किसी दूसरे की जेब की ओर देख रहा है, जो किसी अज्ञात वस्तु के विस्तार में फूल रही है, कोई एक शून्य थकान भरी दृष्टि में देख रहा है—न-जाने किस ओर, कोई अपने आरक्त नेत्र मोटर कम्पनी के साइनबोर्ड पर गड़ाये हुए है, और एक-आध बूढ़ा, भीड़ से कुछ अलग खड़ा, अन्धों की विशेषतापूर्ण, उत्सुक और अभिप्राय-भरी दृष्टि से (यदि अन्धों की दृष्टि हो सकती है तो) देख रहा है अपने आगे के सभी लोगों की ओर, यानी किसी की ओर नहीं · पर गिरीश को जान पड़ता है और ठीक जान पड़ता है कि इस प्रकार अपने विभिन्न तात्कालिक धन्धों में निरत और व्यस्त जान पड़नेवाले इन व्यक्तियों की वास्तविक दृष्टि, वास्तविक प्रतीक्षा, किसी और ही ओर लगी हुई है। इन लोगों के सामान्य शारीरिक उद्योग से कुचले हुए शरीरों के भीतर छिपी हुई है भूखे भेड़िये की-सी प्रमादपूर्ण और अन्वेषक तत्परता जो लारियों के आते ही फूट पड़ेगी।

और झुंड से कुछ दूर पर, एक ही इकाई में बँधी-सी खड़ी हुई हैं कई-एक पहाड़ी औरतें, अधिकांश पीठ पर डाँडियाँ बाँधे, कुछ-एक छाती से दुध मुँहा बच्चा भी चिपकाये हुए। कुछ की डाँडियाँ तो साफ़ हैं, और शायद किराये के लिए हैं, पर बाकी की काली हो रही हैं। जान पड़ता है, ये कोयला बेचने आयी थीं, और अब वापस जाते हुए क्षण-भर के लिए तमाशा देखने के लिए

खडी हो गयी हैं—क्योंकि स्त्रियों को तो भीड-भाड, शोर-गुल और रंग-बिरंगी चहल-पहल बहुत अच्छी लगती है न···

यहाँ आ कर गिरीश की विचार-धारा एकाएक रुक गयी। कुछ तो शायद इस लिए कि उसे सहसा ध्यान आया कि इस दिशा में सोचते रहने का कोई फल नहीं हो सकता, किन्तु विशेषकर इस लिए कि उस का ध्यान आकृष्ट हुआ उस के पास बैठे हुए अन्य लोगों की ओर और उन की बातचीत की ओर···

कोई कह रहा था—"पहाडी लोग ? इन से काम कराना हो, तो एक ही तरीका है, एक-आध को पकड कर पीट दो। बस, फिर असम्भव भी सम्भव हो जाता है।"

गिरीश ने इस व्यक्ति की ओर ध्यान से देखा। वह एक हट्टा कट्टा पंजाबी था, उस की छोटी-छोटी आँखें, कलम के झटके से लिखी हुई-सी भौंहें, तोते की चोंच की भाँति मुडी हुई नाक, पतली और चचल नसें, सिगेरट के धुएँ से पीली पडी हुई मूँछें और झुलसे हुए ओठ—सब इस बात के प्रमाण थे कि यह व्यक्ति झूठ नहीं कह रहा है, कि यह उपेक्षापूर्ण क्रूरता उस का जीवन दर्शन ही है—केवल पहाडियों के बारे में एक विचार-मात्र ही नहीं···

इस से हट कर गिरीश की दृष्टि दूसरे व्यक्ति की ओर गयी। दो-तीन तो वहीं के (एजेंसी के काम करनेवाले) थे, उन्हें गिरीश छोड गया। एक और था, खूब मोटा-सा आदमी, धोती और डबल-ब्रेस्ट कोट पहने, किसी तीखे सेंट की सौरभ में डूबा हुआ, ऊपर के ओठ पर तितली के परों-सी मूँछ मानो चिपकाये, और आँखों में एक उद्दण्डता, एक बेशर्म औद्धत्य लिये हुए। इस व्यक्ति को दूसरे लोग 'सेठ साहब' कह कर सम्बोधन कर रहे थे।

इस ग्रुप का तीसरा व्यक्ति वर्णन से परे था। वह दुबला और साँवला था, इस के अतिरिक्त उस का कुछ वर्णन यदि हो सकता था, तो यही कि उस की आयु का, उस के घर का और उस की जात-पाँत का कुछ अनुमान नहीं हो सकता था—यह उन व्यक्तियों में से था, जो बहुत घूमते-फिरते हैं, और जहाँ जाते हैं, वहाँ अपने व्यक्तित्व का थोडा-सा अंश खो कर वहाँ के थोडे-से ऐब ले लेते हैं, तब तक, जब कि अन्त में सर्वथा व्यक्तित्वहीन किन्तु सब अवस्थाओं के ऐबों से पूर्ण परिचित नहीं हो जाते। ऐसे व्यक्ति पहाडों में और अन्य स्थानों में, जहाँ लोग बसते नहीं, केवल आते-जाते हैं, अक्सर देखने में आते हैं।

गिरीश आगे सुनने की प्रतीक्षा मे था कि कौन क्या कहता है। तब यह अन्तिम व्यक्ति बोला, "हाँ, आप ठीक कहते हैं। मुझे याद है, कई बरस हुए, मैं इधर काँगडे की तरफ सैर कर रहा था, तब एक खच्चर वाले ने बहुत तग किया—थोडी दूर जा कर कहने लगा कि खच्चर नही चलता, उसे कुछ नाज खिलाना है, पैसे दीजिए ! मैंने तंग आ कर दो थप्पड जमाये, तो बोला, आप अपना सामान उतरवा लीजिए, मैं नही जाता। तब तो मैंने उसे खूब ही पीटा—मेरे पास बल्लम था, उस के कुन्दे से मारा। ऐसे ही उसे साथ ले गया और फिर दड-स्वरूप पैसे नही दिये।"

"तो खच्चर फिर चला ?"

"चलता कैसे नही ? असल मे ये लोग उन्हें चलाते ही नही, जैसे चाहे चलने देते हैं। भला, ऐसे भी कोई जानवर चलता है ?"

"हूँ।"

थोडी देर तीनो व्यक्ति चुप रहे— बाहर एक दृश्य की ओर देखते रहे। गिरीश ने उन की दृष्टि का अनुमरण कर के देखा, एजेंसी के सामने खुले चौक मे एक घोडेवाला अपना घोडा लादने के विरुद्ध प्रतिवाद कर रहा था। उसे घोडे पर लादने के लिए दो पेटियाँ दी गयी थी—एक बहुत बडी और एक बहुत छोटी, और वह कह रहा था कि वे घोडे पर नही लद सकती, क्योंकि दोनों ओर बराबर बोझा होना चाहिए। जिस की पेटियाँ थी, वह कह रहा था, "लद कैसे नही सकती ? लाद लो, जरूरी जानी हैं।" और घोडेवाले के सारे तर्क का उत्तर वह यही दे रहा था कि "भार ठीक कैसे नही है ? कुल तीन होगा—घोडे तो छै-छै मन लाद कर ले जाते है।"

इसी घटना को देखते-देखते उपर्युक्त बात छिडी थी, क्योंकि पेटियो का मालिक तेज होता जा रहा था और सब ओर यही प्रतीक्षा थी कि घोडेवाला या तो किसी प्रकार बोझ लादता है, चाहे उतने पत्थर डाल कर ही बोझ को एक-सा करता है, या फिर पेटीवाले से पिटता है। कुली भी इसी दृश्य को देखने की उत्कठा से उधर घिरे आ रहे थे। कुछ औरतें भी पास आ कर देख रही थी।

और गिरीश भी देख रहा था…

एकाएक मोटे सेठ साहब के भीतर कही गडगडाहट का-सा शब्द हुआ।

उसे सुन कर और सेठ साहब के मुख की परिवर्तनशील गति को देख कर गिरीश ने जाना कि सेठ साहब हँस रहे हैं। तब सेठ साहब एक भारी आवाज में— बहुत पान खाने से उन का गला बहुत बैठ रहा था और जबान मोटी हो गयी थी, कहने लगे, "मुझे भी एक बात याद आ गयी। मैं एक बार पहले इधर आया था, तब मेरे साथ भी ऐसा ही हुआ था। तब इधर इतनी वस्ती तो थी ही नहीं, घोड़े ढूँढने से मिलते थे। जो किरायेवाले होते भी थे, वे नखरे करते थे— बाद में चाहे सस्ते ही मिल जायें। हाँ, तो मैं इधर जा रहा था चम्बे की ओर; घोड़ेवाले ने कुछ शरारत की। मुझे याद नहीं क्या बात थी, कुछ ऐसा ही झगड़ा था कि सामान बराबर-बराबर नहीं बँटता, इस लिए नहीं लादा जा सकता। अगर एक बिस्तरा खोल दिया जाय, तभी ठीक हो सकता है। जरा सोचिए तो, एक मनहूस घोड़े के लिए मैं अपना बिस्तर खोल कर सड़क पर बिखेरूँ? मैंने घोड़े वाले से कहा कि तुम्हें लेना पड़ेगा। उस बद दिमाग़ ने जवाब भी नहीं दिया, यों हाथ नचा कर बतलाने लगा कि असम्भव है। फिर मैंने भी वही किया, उस के एक ही तमाचा ऐसा दिया कि ठीक हो गया।"— कह कर सेठ साहब ने अभिमान से अपने फूले हुए हाथ की ओर देखते हुए कहा, "और चल पड़ा।"

रुक कर सेठ साहब ने एक बार चारों ओर देखा, यह जानने के लिए कि सब उन की बात सुन रहे हैं या नहीं। फिर सन्तुष्ट हो कर बोले, "हाँ, मजे की बात तो अब आती है। दूसरे ही दिन उस घोड़ेवाले ने घर बार छोड़ दिया और सन्यासी हो गया। किसी से कह गया कि यह घोड़े हाँकने का काम मुझसे नहीं होता।"

सेठ साहब ने फिर आत्मतुष्ट दृष्टि से सब ओर देखा और चुप हो गये।

गिरीश एक नये क्षीण-से कौतूहल से उस भीड़ की ओर देखने लगा, जो बाहर जुट रही थी। सोचने लगा कि इन लोगों में क्या सभी का जीवन एक-सा ही है— दिन-भर टें टें, चें-चें करना, घोड़े हाँकना और शाम को खा पी पीकर सो रहना, या गलौज कर लेना?

एकाएक उस की दृष्टि अटक गयी—बैंगनी रंग के एक रुमाल के नीचे एक स्त्री-मुख पर। एक स्त्री-मुख में जड़ी हुई आँखों पर।

जो भीड़-सी इकट्ठी हो कर सेठ की बात सुन रही थी—सुन नहीं रही थी,

कानो से उसी भाँति बीन रही थी, जिस भाँति किसी धनिक की थाली से गिरी हुई जूठन को कुत्ते बीन कर खाते हैं,—उसी भीड के स्त्री-अंग मे से एक स्त्री कुछ आगे बढकर खडी थी—एकाएक जडित हुई गति की अवस्था मे, एक पैर कुछ आगे बढा हुआ, शरीर सहसा रुकने के कारण कुछ पीछे खिंचा हुआ-सा, एक हाथ उठा हुआ माथे पर टिक कर प्रकाश से आँखो पर ओट करता हुआ, ताकि आँखें अच्छी तरह देख सकें ।

और वे आँखें ? इस हथेली से सचित किये अन्धकार मे वे स्थिर दीप्ति से चमक रही थी, मानो शुक्र तारो का जोडा दीप्त हो रहा हो । और वे देख रही थी घूर-घर कर उस सेठ के मुँह की ओर, मुँह पर स्थिर रह कर भी सारे शरीर की ओर, मानसिक झुकाव की ओर···

गिरीश ने बडे यत्न से अपनी आँखें उन आँखो से हटायी और उस स्त्री का सम्पूर्णत्व देखने लगा ।

उस की वेश-भूषा बिलकुल साधारण थी—सिर पर कस कर बाँधा हुआ बैंगनी रग का रुमाल, कानो मे चाँदी के झुमके, गले में एक लम्बा सफेद कुरता (जो कभी सफेद था, अब नहीं है), जिस के ऊपर एक मनका का हार, उस के नीचे मटियाले रग की छीट का तग पैजामा । किन्तु उसे देख कर ध्यान उस वेश की साधारणता की ओर नही, बल्कि उस से वेष्टित व्यक्तित्व की असाधारणता की ओर आकृष्ट होता था ।

यद्यपि उस मे असाधारण क्या था ? वह कोई विशेष सुन्दर नही थी, उस मे कुछ विशेष नही था, सिवा उन आँखो की उस स्थिरता के—वह इतनी तीखी और कठोर थी कि निर्लज्ज तक जान पड़ती थी, जैसे किसी ससारी अनुभव प्राप्त पुरुष की ।

किसी असाधारण वस्तु के देखने से जो एक हल्का-सा, शारीरिक खिंचाव-सा होता है, उस मे शायद शरीर की और इन्द्रियो की अनुभूति-शक्ति बढ जाती है, या शायद कोई अन्य अमानवीय इन्द्रिय काम करने लग जाती है। किसी ऐसी ही क्रिया के कारण गिरीश को मालूम हुआ कि उस के सामने की भीड के वातावरण मे कुछ परिवर्तन हो गया है । उस ने जाना कि कोई व्यक्ति भद्दे अभिप्राय से उस स्त्री की ओर देख रहा है, उसे हाथ से थोडा-सा हिला कर सेठ साहब को इगित कर के कह रहा है, "हाँ, हाँ, वह अमीर है ··

और—वैसा है ···" उस ने जाना कि स्त्री का ध्यान एकाएक टूट गया है और वह कुछ सहम कर पीछे हट रही है।

वह उस समय तक वैसी ही खडी थी। गिरीश ने देखा, अपनी साधारण आँखो से देखा कि उस स्त्री के चिबुक पर एक छोटा-सा, हल्के नीले रग का, गोदा हुआ बिन्दु है। इस के साथ ही उस की वह विस्तृत हुई अनुभूति शक्ति भी सकुच कर अपनी साधारण अवस्था मे आ गयी।

वह स्त्री पीछे हट गयी, हट कर पास खडे एक और पहाड़ी को देख कर उस से धीरे-धीरे कुछ कहने लगी, जिसे गिरीश नही सुन पाया। उस पहाडी से बात करते समय भी वह देख रही थी सेठ साहब की ओर ही। जब उस की बात सुन कर उस पहाडी ने प्रश्न-भरी दृष्टि से मोटर-कम्पनी के दफ्तर के भीतर देखा, तब उस ने हाथ उठा कर सेठ साहब की ओर इशारा किया।

सेठ साहब ने भी यह अभिनय देखा। उन्हे शायद कुछ कौतूहल हुआ, शायद इस बात से उन की आत्मश्लाघा को कुछ आहार मिला कि कोई उन की ओर इशारा करके उन्हे और व्यक्तियो से विशिष्ट महत्त्व दे रहा है, पर आखिर वह थी तो स्त्री ही। सेठ साहब ने अपने भारी गले से कोमल, किन्तु किसी जुगुप्साजनक अभिप्राय स कोमल स्वर निकालने की चेष्टा करते हुए पूछा, 'क्यो, क्या चाहिए ?"

वह स्त्री घबरा कर घूम गयी और उस पहाडी के साथ, जिस मे उस ने कुछ कहा था, जल्दी से भीड मे से निकल कर अदृश्य हो गयी। गिरीश की स्मृति मे उस का तो कुछ रहा नही, रहा केवल उस की पीठ पर लदी हुई कोयले की धूल से काली डाँडी का एक धूमिल चित्र, किन्तु मन मे उस से सम्बद्ध अनेको विचार उठने लगे। पूछने लगे कि वह अभिनय क्या था, भाँपने लगे कि उन दीप्त स्थिर आँखो का रहस्य उन्हे ज्ञात हो।

होगा, होगा ··होता ही होगा ··यही देखने, यही जानने तो वह यहाँ आया है, यही तो यहाँ के जीवन का छिपा हुआ रहस्य है, जो सतह के पास ही रहता है, किन्तु देखने मे नही आता। वह इसी को उघाड कर रखेगा और अपना नाम अमर कर जायगा।

और उस का ध्यान फिर गया करुणा की ओर। वह और करुणा बाल्य-सखा थे, किन्तु पिछले दिनो धीरे-धीरे न जाने क्यो और कैसे अलग-अलग

हो गये थे—वैसे ही, जैसे सभी लड़के-लड़कियाँ एकाएक वय सन्धि के काल में हो जाते हैं—परस्पर रूखे, उदासीन, एक-दूसरे को न समझ सकनेवाले, विचार-विनिमय में असमर्थ। आज गिरीश यह भी नहीं कह सकता कि वर्तमान संसार के प्रति करुणा के भाव क्या हैं, वह संसार को क्या समझती है और उस में क्या आशा करती है? वह सुखी भी है या नहीं, इस का उत्तर भी गिरीश नहीं दे सकता, यद्यपि करुणा से जितना उतना परिचय उस का है, उतना शायद ही किसी का होगा।

यह क्यों है? ऐसा क्यों है कि वह करुणा के विचारों की यदि कोई बात जानता है, तो यही कि करुणा पहाड़ों को चाहती है, उन में रहने की इच्छुक है, उन से स्वतन्त्रता की और सुख की आशा करती है, और यह भी इस लिए कि एक बार चोरी से उस ने करुणा के लिखे हुए कुछ पन्ने पढ़े थे। इसी लिए कि हम अपनी आँखें खुली रख कर भी अपने घर में ही कुछ नहीं देखते—देख नहीं पाते। हम में से कितने हैं जो अपने घर में ही अपने भाई-बहिनों के विचार जानते हैं, समझते हैं, या जानने-समझने की चेष्टा भी करते हैं?

गिरीश सोचने लगा, मैं यहाँ क्यों आया हूँ? क्या यह अधिक उचित नहीं है कि घर जा कर पहले अपने निकटतम लोगों का जीवन समझूँ, फिर उसी का आश्रय ले कर यहाँ के जीवन का अध्ययन करूँ? क्यों कि प्रत्येक वस्तु को कसा तो किसी कसौटी पर ही जा सकता है, और उस के पास कसौटी तो कोई है ही नहीं।

नहीं, है क्यों नहीं? वह क्या इतने दिन तक आँखें बन्द ही किये रहा, क्या उस ने संसार ही नहीं देखा? वह समझ सकता है और विचार कर सकता है। उस म इतना विवेक है कि वह पहाड़ी जीवन को देखे, उस का सत्य अलग करके जाँच सके। और वह देखेगा, अवश्य देखेगा। करुणा का क्या है, वह तो घर में है ही, उसे किसी भी दिन जा कर गिरीश समझ सकता है। स्त्रियों को समझना कौन बड़ी बात है? और फिर करुणा को वह इतने दिनों से जानता है, वह कुछ छिपायेगी थोड़े ही!

और फिर, यह जो आज अभिनय देखा है, वह समझे बिना कैसे जाया जाय? यह मन से निकल नहीं सकता, जब तक उस का उत्तर न पा लिया जाय। और गिरीश समझता है कि वह ठीक पथ पर चल रहा है, उस से यह

रहस्य छिपा नही करेगा, स्वय भी खुलेगा और पहाडी जीवन की सत्यता भी दिखा जायगा।

गिरीश उठा और होटल की ओर चल दिया। उसे इस की परवाह न रही कि अब लारियाँ आने ही वाली हैं, अब पहाडी जीवन का एक पहलू देखने को मिलेगा। उस का चेतन मन उस स्त्री की बात पर विचार कर रहा था और अवचेतन मन निश्चय कर रहा था कि करुणा को पत्र लिखना है···उस ने यह भी नही देखा कि कुलियो मे एकाएक कोई नयी स्फूर्ति आ गयी—क्यो···

## 2

एक सप्ताह के—पहाड मे आये हुए यात्रियो के-से जीवन के निरर्थक एक सप्ताह के बाद।

गिरीश डलहौज़ी मे सैर करने निकलकर, चम्बे के रास्ते पर चल पडा था और लक्कडमण्डी मे एक चीड की छाया मे बैठा हुआ था। पास एक छोटी कापी, कुछ खुले कागज और फाउटेनपेन रखा हुआ था, हाथ मे एक पत्र के दो-चार पन्ने थे, जिन्हें वह अभी कोई पाँचवी-छठी बार पढ चुका था।

गिरीश होटल से यहाँ आया था कि एकान्त मे बैठकर कुछ विचार करेगा, कुछ लिखेगा, लिखने के लिए कुछ सुलझा कर मैटर रखेगा, पर साथ ही वह ताज़ी डाक मे आये हुए पत्र भी ले आया था कि यही चल कर पढूँगा और यदि जवाब भी देना होगा, तो वही लिख दूँगा। इन पत्रो मे एक करुणा का भी था, जिसे उस ने अभी पढा है और जिस ने उसके लिखने के विचारो को बिलकुल बिखेर दिया है।

यह नही कि गिरीश कुछ सोच ही न रहा हो, किन्तु वे विचार हैं उलझे हुए, पागलपन से भर, अशान्ति को और बढानेवाले। वह सोच रहा है कि मैंने क्यो करुणा को पत्र लिखा? जो हमारा बाल्य-सख्य टूट-सा गया था, उसे क्यो भावुकता के आवेश मे आकर जमाने की चेष्टा की? क्योकि यह आज की करुणा तो वह करुणा नही है, वह करुणा भी नहीं, जो पहाडी जीवन की स्वच्छन्दता के लिए तरसती थी। यह तो एक नयी कठोर, अत्यन्त अकरुण किन्तु जीवन से छलकती हुई करुणा है, जिसे उस के पत्र ने जगा दिया है और जिसे अब कुछ लिख नही सकता, क्योंकि जिस आवेश क्षण पर करुणा का पत्र

लिखा गया है, उस तल पर वह कैसे पहुँच सकता है, यद्यपि करुणा ने उसे ऐसे पत्र लिखा है, जैसे वह कोई बड़ा कवि, या पहुँचा हुआ फिलासफर हो—उस पत्र में से इतना विश्वास, इतनी श्रद्धा टपकती है।

गिरीश फिर एक बार उस अंश को पढ़ने लगा—'आप ने पूछा है मेरे जीवन में क्यों यह परिवर्तन आ गया है, क्यों मैं ऐसी अशान्त-सी रहती हूँ? आप पूछते हैं, पर मैं आपको न लिखूँगी, तो किसको लिखूँगी? यहाँ के लोगों को, जिन्हें इतना भी पता नहीं कि अशान्ति क्या होती है?

"मैं तो पूरा लिख भी नहीं सकती, थोड़ा-सा ही लिखती हूँ।

"मुझे आप की कहानी के शब्द 'जिस देश में पुरुष भी गुलाम हों, उसमें स्त्री होने से मर जाना अच्छा है', रह-रह कर याद आते हैं। और कहूँ कि यही मेरी अशान्ति का सार है। मैं ऐसे देश की स्त्री हूँ—और ऐसे देश में भी, जो गुलाम समाज है उस की, हिन्दू समाज की।"

*गिरीश को याद आया कि उसने अपनी कौन-सी कहानी में किस स्थान* पर यह लिखा था। वह सोचने लगा, मैंने अपनी बुद्धि से जो लिखा था केवल प्रभाव के लिए, उसे सच समझनेवाले, उस का यथातथ्य अनुभव करनेवाले भी संसार में हैं। इस विचार से वह एकाएक सहम-सा गया, वैसे ही जैसे कोई शिकारी पहले बन्दूक चलाये और फिर उस की घातक शक्ति का प्रमाण पा कर एकाएक सहम जाय। और वह पढ़ने लगा—'इस देश में स्त्री हो कर जन्म लेना मृत्यु-यन्त्रणा से भी बढ़ कर ही है। मृत्यु तो यन्त्रणाओं से छुटकारा दे देती है, किन्तु यह जन्म स्वयं समस्त यन्त्रणाओं का मूल है। आप इस गौरव समझें या साहस, किन्तु उन्हें जीना पड़ता है। और वे कहीं से तनिक सी सहानुभूति पा लें, तो उस के दाता के हाथ मानो बिक जाती हैं, बाजारू कुत्ते की भाँति वे अपना यह अधिकार भी नहीं समझतीं कि उन्हें सहानुभूति मिले। इस प्रकार वे कब कितना धोखा खाती हैं, पतन की ओर कैसे बढ़ती जाती हैं, समझ नहीं पातीं। समझें कैसे? निचाई का अनुभव वे कर सकते हैं, जिन्होंने कभी ऊपर उठकर देखा हो, पर हम स्त्रियाँ तो सदा से ही दलित हैं।

"भइया, आप लेखक हैं, आप में शक्ति है, प्रतिभा है, आपके पास साधन भी हैं, आप स्त्रियों को जगाइये। उनके लिए लड़ते नहीं तो न सही, उन की सोती शक्ति का आह्वान तो कर दीजिये, फिर देखिए—"

गिरीश को ऐसा जान पड़ा, कोई उसके भीतर कहने को हो रहा है कि मैं क्या कर सकता हूँ ? मैं तो कुछ जानता नहीं, कुछ देख ही नहीं सकता; किन्तु उसके अहंकार ने इसे दबा दिया। वह आगे पढ़ने लगा—"परमात्मन्! हमें क्या हुआ है, जो हम मरने के योग्य होकर भी मरतीं नहीं, अहंकार में डूबी हुई हैं, जंजीरों में जकड़ी जाने में ही अपना स्वातन्त्र्य समझती हैं ?

"—धिक्कार है हमारे जीवन को !"

गिरीश ने पत्र लपेट कर जेब में डाल लिया और सोचने लगा, मुझ में क्यों लोगों की श्रद्धा है, क्यों वे मुझ से आशाएँ करते हैं ? यदि मैं कुछ न कर सका तो ? यह उत्तरदायित्व मेरे सिर पर क्यों लादा जा रहा है ? एकाएक वह खीझ उठा। यों मैं विवश किया जा रहा हूँ कि किसी एक दिशा में अग्रसर होऊँ, क्यों न अपनी स्वच्छन्द प्रगतियों का अनुसरण करूँ ? कला तो किसी बाह्य प्रेरणा से चलती नहीं, वह तो स्वयं प्रमुख प्रेरक है।

इस निर्णय के बाद यह विचार लीन हो गया। दूसरा उठा कि क्या करुणा ठीक कहती है ? क्या स्त्रियों के जीवन सचमुच ऐसे हो रहे हैं ? क्या इस का कारण यही है कि पुरुष भी दास हैं ? एकाएक उसे एक वाक्य सूझा, जिस का वह पूरा अभिप्राय नहीं समझा, पर जो उसे सुन्दर जान पड़ा। उसने कागज पर इसे लिख लिया, भविष्य में कहीं काम में लाने के लिए—"अधिकारी देश की शक्ति वहाँ के पुरुष होते हैं, स्त्रियाँ केवल एक अधोमुखी प्रेरणा किन्तु पराधीन देश का जीवन होती हैं उस की स्त्रियाँ ही, जिनके बिना वहाँ के पुरुषों का भविष्य अत्यन्त अन्धकार-पूर्ण है।"

वह सोचने लगा, यह दासत्व क्या एक बाह्य बन्धन है, या अन्त:शक्ति की एक निष्क्रिय परमुखापेक्षी अवस्था ? आदमी केवल बँध जाने से ही दास नहीं हो जाता। दासता तो एक आत्मगत भावना है। तभी तो जो दास हो जाते हैं, वे स्वाधीनता पा कर उस का उपभोग नहीं कर सकते, न कभी उस की इच्छा ही करते हैं।

उसे एक घटना याद आयी, जो उसी दिन घटी थी, और जैसी यहाँ नित्य सैकड़ों बार घटती हैं। उस ने उसे एकाएक ग्लानि से भर दिया था।

वह कुछ सोचता हुआ चला आ रहा था, इधर ही लकड़मण्डी की ओर। एकाएक उस ने सुना कि एक बालक उसे देख कर, पथ की एक ओर खड़ा हो

होगा, यह—यह—यह, जिस के लिए शब्द नहीं मिलते !

पैरों की चाप—भारी, नीचे की ओर उतरती हुई, चंचल किन्तु दबी हुई, नगे पैरों की, कोमल और ऐसी जैसे कुछ रुक-रुक-सी रही हो. अनिश्चित-सी। गिरीश ने सिर उठा कर देखा—

सामने वह खड़ी है। उसी दिन वाली स्त्री, वही बैंगनी रग का रूमाल सिर पर बँधा हुआ, वही कुरता, वही लाल छींट का पैंजामा. वही हार वही झुमके, वही गोदने का बिन्दु-चिह्न और वही आँखें, जो चौंक कर उसे देख रही थीं, निर्भीकता से उसकी दृष्टि का सामना कर रही थी।

गिरीश अपने व्यक्तित्व की सारी शक्ति से उससे आँख मिला रहा था, अपनी आँखों द्वारा व्यक्त कर रहा था अपना सारा पीडित विस्मय, अपनी ग्लानि अपना तीखा लाछन, अपनी वह अकथ्य भावना, जिस से उस ने वह सौदे की बातचीत सुनी थी। वह मानो इस स्त्री को बता देना चाहता था, "मैंने तुम्हारी बात सुन ली है मैं उस से दु खित हूँ, मैं उस से घृणा करता हूँ और मैं तुम्हें उस पथ स हटाना चाहता हूँ।"

और वह शायद यह बता देनेम समर्थ भी हुआ। उस स्त्री की दृष्टि क्षण-भर के लिए काँपकर झुक भी गयी। किन्तु उस के बाद ही उस ने सिर उठाया, एक अवज्ञा-भरी, दर्प भरी मुद्रा मे ला कर हिलाया, जिस से उस के बालो की लट रूमाल के नियन्त्रण से निकल कर, हिल कर मानो बोली—"मैं क्या परवाह करती हूँ ! ' और फिर वह अवमानना-भरी हँसी हँस कर चली, किन्तु पाँच-सात कदम जा कर उस ने गर्दन घुमा कर देखा, क्षण-भर ग्रीवा फेरे हुए ही पीडित-सी खड़ी रही, फिर चली गयी, अब मानो कुछ शान्त, कुछ सन्दिग्ध, कुछ आहत, कुछ उद्विग्न।

और गिरीश भी एकाएक आवेग मे उठा और कागज उठा कर नीचे की ओर चल पड़ा। उसे मानो अपने सब प्रश्नो के उत्तर मिल गये थे, कितने कठोर उत्तर ! सब समस्याओ का समाधान मिल गया था, कैसा उपहास-भरा समाधान !

वह कुछ ही दूर गया था कि सेठ साहब मिल गये, कुछ चौंके, कुछ झेंप-से गये। गिरीश को उस स्त्री के प्रति इतनी ग्लानि हो रही थी कि उस यह ध्यान ही न आया कि सेठ साहब भी किसी सम्बन्ध मे दोषी हो सकते हैं, वह उन के

साथ हो लिया और बातचीत चलाने का ढग करने लगा। किन्तु इस मे स्वय अपने को ही असमर्थ पा कर, वह क्षमा माँग कर आगे निकल गया और फिर विचार-सागर मे उतराने लगा, उस आघात को मिटाने का यत्न करने लगा, जो उस स्त्री की अवज्ञापूर्ण हँसी ने उस के हृदय पर किया था।

वह सोचने लगा—"हम क्यो एक शारीरिक पवित्रता को इतना महत्त्व देते हैं, विशेषतया जब कि वह पवित्रता एक कृत्रिम बन्धन है ? हम एक ओर तो मानते हैं कि कृत्रिम बन्धन सब प्रकार के पतन के मूल हैं, दूसरी ओर हम यह भी मानते हैं कि पवित्रता, व्रत-निष्ठा एक मानसिक या आध्यात्मिक तथ्य है, शारीरिक नही, तब फिर क्यो हम एक नकारात्मक शारीरिक पवित्रता को इतना महत्त्व देते हैं कि उस के न होने पर किसी व्यक्ति को नरक का पात्र समझने लग जाते हैं ? और विशेषतया स्त्री को ?

"क्या ऐसा नही हो सकता कि कोई उस शारीरिक नियन्त्रण को उतना महत्त्व न दे, जो कर्मों को करे, जिन्हे हम वर्जित समझते हैं, किन्तु पापभावना से नहीं, केवल इसी लिए कि वह उन्हे इतना महत्त्व नही देता, इसी लिए कि वह इतनी छोटी-सी बात के लिए अपनी स्वाभाविक प्रगति को दबाना नही चाहता ? यदि कोई ऐसा हो तो हम उसे कैसे दोषी ठहरायें, यह जानते हुए कि पाप वह नही है जो बिना पाप-भावना के किया जाय ?

"या फिर, क्या यह एक सरलतापूर्ण उदारता नही हो सकती, एक उपेक्षा ? बहुधा ऐसा होता है कि कोई हम से कोई वस्तु माँगता है, और हम उसे दे देते हैं, यह जान कर भी कि उसे नही माँगनी चाहिए थी, केवल इस लिए कि हमारे लिए उस वस्तु का कोई महत्त्व नही है, हम सोचते हैं कि ऐसी क्षुद्र वस्तु के लिए क्यो किसी का मन दुखाया जाय ?"

एकाएक गिरीश की विचार-धारा रुकी। उस ने देखा कि वह भावुकता के आवेग मे किधर बहा जा रहा है···किस अकर्मण्य विशृखलता की ओर, जो उदारता की आड मे फैल रही है। उस ने अपनी ग़लती जानी कि जिस विषय की वह आलोचना कर रहा है, उस का उद्भव उन भावनाओ से नही हुआ था, जो वह उन्हे दे रहा है, बल्कि केवल रुपये के लालच के लिए यानी रुपये के लिए इन पहाड़ियो का आचार और चरित्र बिकाऊ है।

पर · पहाड़ो को ही देखो, उन का बाह्य आवरण नित्य बदलता है, भ्रष्ट

"सम्राट् ने देश-देशान्तर में हरकारे भेज कर घोषणा करवा दी कि फराऊन की लड़की स्वयंवर द्वारा शादी करना चाहती है, जितने प्रणयार्थी हों, वे राजधानी में आ कर आवेदन करें। अपनी पात्रता प्रमाणित करने के लिए काली वज्रशिला का एक-एक खण्ड लेते आवें।

"विवाहेच्छु युवकों का ताँता बँध गया; लेकिन फराऊन के आज्ञानुसार राजकन्या के दर्शन किसी को प्राप्त नहीं हो सके। सब आ-आ कर वज्रशिला-खण्ड एक निर्दिष्ट स्थान पर जमा करते जाते और यह समाचार पा कर लौट जाते कि राजकुमारी ने उन्हें पसन्द नहीं किया।

"कई वर्ष हो गये, और यही क्रम जारी रहा। शिलाखण्डों का ढेर बढ़ता गया, निराश युवकों की संख्या बढ़ती गयी, और राजकन्या का यौवन भी पराकाष्ठा तक पहुँच कर ढलने लगा। एक दिन उस ने खिन्नमना हो कर पिता से कहा—'पिता, अब तो मेरा शरीर भी जर्जरित होने लगा, अब बताइए, मैं अमरत्व कब पाऊँगी?'

"फराऊन उसे महल की खिड़की के पास ले गये और उसे खोलते हुए बोले, 'बेटी, तुम तो अमर हो गयी—वह देखो, तुम्हारा अमरत्व!'

"बेटी ने बाहर झाँका। सामने सान्ध्य प्रकाश में लोहितवर्ण पिरामिड चमक रहा था। पिता ने कहा, 'वह देखो, बेटी! अब तुम क्या करोगी मानव का प्यार…'"

अनन्त एकाएक चुप हो गया। फिर बोला, "उफ, कैसी कहानी है यह…"

ज्योति ने धीरे-धीरे अपना हाथ खींच लिया। दोनों फिर चुप हो गये।

मिनट-भर बाद ज्योति ने फिर पूछा, "अब क्या सोच रहे हो?"

वह अनन्त की ओर देखती नहीं थी, देख वह अपलक दृष्टि से ताज की ओर ही रही थी, फिर भी जाने कैसे अनन्त का नाड़ी-स्पन्दन निरन्तर उस में प्रतिध्वनित हो जा रहा था।

कुछ चुप रह कर अनन्त बोला, "बताओ, क्या दिन के प्रकाश में प्यार भी उतना ही कठोर लगता है, जितना कि पत्थर?"

ज्योति ने कुछ विस्मय से कहा, "क्यों, क्या मतलब? मैं नहीं समझी।"

"आज दोपहर को देखा था, ताज कितना बेहूदा लग रहा था? क्यों? इस लिए कि पत्थर भी कठोर है, दोपहर की धूप भी कठोर है और दोनों एक

साथ तो · तभी दोपहर को लग रहा था, जैसे किसी ने निर्दय हाथों से ताज की सुन्दरता का अवगुण्ठन उतार लिया हो, उसे नगा कर दिया हो। लेकिन अब चाँदनी मे—ऐसा लगता है कि ओस की तरह चाँदनी ही जम कर इकट्ठी हो गयी हो।"

"नही, तुम और कुछ सोच रहे थे—बताओ न ?" कह कर ज्योति ने फिर अनन्त के हाथ पर अपना हाथ रख दिया।

अनन्त को नही लगा कि प्रतिवाद करने की ज़रूरत है, या उसे झूठ बोलने पर लज्जित होना चाहिए। उस का अपने मन की बात न कह कर और बात कहना और ज्योति का इस बात को फौरन ताड जाना उसे बिलकुल ठीक और स्वाभाविक लगे। वह फौरन ही कहने लगा, "हाँ, दोपहर को ताज की परिक्रमा करते समय मैंने किसी को कहते सुना था कि एक बार विलायत से एक मेम वहाँ आयी थी और ताज को देख कर कहती थी, अगर मुझे कोई लिख कर दे दे कि मुझे यही दफनाया जायगा, तो मैं अभी यही मर जाऊँ—इतनी प्रभावित हुई थी वह इस के सम्मोहन सौन्दर्य से। मैं यही सोच रहा था, कैसी भावना है यह—क्या इस का मूल्य जीवन से भी अधिक है ?"

ज्योति ने अनन्त का हाथ झटक दिया। वह चौंक कर बोला, "क्यो, क्या हुआ ?"

"दो दो बार झूठ बोलोगे ? बताओ, क्या सोच रहे थे ?"

"सच तो बता रहा हूँ—"

"भला मैं नही जानती—झूठे कही के !"

"अच्छा, तुम कैसे जानती हो—"

ज्योति क्या बताये कि कैसे जानती है ? जैसे वह जानती है, वह बताने की बात ही नही, न उसे कहना आता है। एक बीज होता है, जब अकुर फूटता है, तब बीज के दो आधे हो जाते है, तो अकुर किस का अधिक होता है—कौन उस का अधिक अपना होता है ? और अकुर की अत्यन्त सुकुमार जडों में जब रस खिचता है, तब वे बीजार्ध कैसे जान लेते हैं कि जीवन का प्रवाह जारी है ? ज्योति जानती है कि अनन्त कुछ कहना चाहता है जो उस से कहते नहीं बन रहा, वह उस की इतनी गहरी अनुभूति है कि सचमुच निकलती ही नहीं, झूठ की आड मे ही आ सकती है, जैसे मिट्टी के नीचे रसोद्भव—ज्योति जानती

है, और बस जानती है, कैसे कहे कि कैसे···

ज्योति ने कहा, "नही, तुम बताओ मुझे, मेरे शिशु स्नेह !"

जाने क्यो, इस सम्बोधन का आग्रह अनन्त नहीं टाल सकता। वह कुछ सरक कर, ज्योति से कुछ विमुख हो कर, ताज की ओर देखते हुए ही कहने लगा, 'मैं सोच रहा था, यदि तुम इस समय साथ न होती, तो मैं यही सिर पटक कर समाप्त हो जाता—यहाँ दफनाये जाने के मोह के बिना भी। वैसी गारण्टी मुझे लगता है, अपने आत्मदान का अपमान करना है।"

"मैं साथ न होती, तब—यह कैसी बात ?"—ज्योति ने कुछ सम्भ्रान्त स्वर म कहा।

अनन्त चुप। फिर कुछ और भी विमुख हो कर, कुछ लज्जित-से और बहुत धीमे स्वर में वह बोला, "इस लिए कि तुम साथ हो, तब मेरा अपना अलग व्यक्तित्व इतना नहीं है कि मैं उसे लुटा सकूँ—इस ताज पर भी लुटा सकूँ—"

उस समय अधिक लोग वहाँ नही थे, लेकिन ज्योति को लगा, क्यो उन के अतिरिक्त एक भी व्यक्ति वहाँ है ? कोई न होता तब पर उस समय उस ने केवल अनन्त का हाथ दबा दिया था।

अनन्त का मन फिर भटकने लगा। तीन शब्द उस के मन मे घूम-घूम कर आने लगे—मृत्यु, प्रेम, अमरत्व। और धीरे धीरे, मानो चोरी से, एक शब्द और साथ आ कर मिल गया—निर्धनता।

लेकिन, निर्धनता क्यो ? क्या प्रेम को अमर बनाने के लिए धन की ही आवश्यकता है ? यदि है, तो क्या है वह प्रेम !

कवि भी तो हुए है, जिन्होने अमरता प्राप्त की है—क्या धन सम्पत्ति के ज़ोर से ? प्रेम के उन अमर गायको मे ऐसे भी तो थे, जिन को पेट-भर भोजन नही मिलता था। पेट-भर भोजन, हृदय-भर प्यार— ये अलग-अलग चीज़ें हैं।

अनन्त धीरे-धीरे तर्कना के क्षेत्र से परे जाने लगा—भावों की नदी में बहने लगा। और वैसे ही धीरे-धीरे उस के प्रश्न, उस के सन्देह, उस की आशकाएँ मिटने लगी, और उसपर छाने लगा अतिशय आत्मदान का आनन्दमय उन्माद—वह कवि हो गया—कविता उस मे से फूट पड़ने लगी।

उस ने जाना—जाना नही, अनुभव किया—कि उस का और ज्योति का प्यार इसी मे अमर है कि उन दोनो ने इस विराट् सौन्दर्य को, प्रेम के इस

अमर स्मारक को साथ देखा है।

और बिना चाहे ही उस के मन में प्रेरणा उठी, वह इस भावना को कविता में कह डाले, किसी तरह प्रकट कर दे, इतना विवशकर था उस का दबाव, पर वह कविता जी रहा है, तो कविता वह कह भी सकेगा, ऐसा तो नहीं है।

वह कहना चाहता था, मैं अनन्त नाम का एक क्षुद्र, साधनहीन व्यक्ति हूँ, कला मुझ में नहीं है, रस मुझ में नहीं है—आत्माभिव्यंजना का कोई साधन भी मेरे पास नहीं है, न मैं किसी साधन का उपयोग करना जानता हूँ—क्योंकि मैं अनन्त नाम का एक क्षुद्र व्यक्ति मात्र हूँ। पर— क्या यही मेरे लिए गौरव की बात नहीं है कि मैं कला में अपने को खो सकता हूँ, दूसरों के प्रेम में, दूसरों की साधना में निमग्न हो सकता हूँ—मेरे लिए, और हाँ, ज्योति, तुम्हारे लिए भी गौरव की बात···

क्योंकि, ज्योति, इस विराट् रचना के आगे, प्रेम के इस दिव्य स्मारक की छाया में, कन्धे से कन्धा मिलाये और अँगुलियाँ उलझाये बैठे हुए हम भी अमरता प्राप्त हुई है—हम, जो निर्धन हैं, साधनहीन हैं, किन्तु जो फिर भी दानी हैं, क्योंकि उन के पास साधना है। सामने हमारे सौन्दर्य है, जिस में हम तन्मय हैं, तब हम भी सौन्दर्य के स्रष्टा हैं, अमर हैं।

यह सब वह कहना चाहता था—पर कह नहीं पाया। एक पंक्ति उस के मन में आयी— 'प्रिये, यही है अचिर अमरता का क्षण', पर इस के बाद उस का मस्तिष्क जैसे सूना हो गया, और बार-बार 'यही है, यही है' की निरर्थक आवृत्ति करने लगा। उस ने जेब से कागज-पेंसिल निकाली, यह पंक्ति उस पर लिखी—शायद इस आशा में कि उस से मन कुछ आगे चले, पर नहीं··· यही है यही है, यही है···

ज्योति ने पूछा, 'क्या लिख रहे हो?''

अनन्त ने कागज फाड़ कर फेंक दिया और बोला, 'कुछ नहीं, इतना यथार्थ था कि कविता में नहीं आता।''

'क्या?''

'कि साथ के इस सौन्दर्य को एक साथ अनुभव करने में ही हम अमर हो गये हैं।''

ज्योति ने अपना सिर कोमलता से भरे स्पर्श से अनन्त के कंधे पर रख

दिया। उस के सूखे बालों की एक लट अनन्त के ओठों के कोनों को छू गयी। अनन्त ने जाना, उन में एक सुरभि है, जो उन की आत्यन्तिक है, और जिस की तुलना के लिए उसे कुछ सूझता नहीं।

ज्योति ने पूछा, 'वह मुमताज़ बेगम का प्रसाद तुम ने ठिकाने रखा है न—वह फूल, जो मैंने कब्र पर से उठा कर तुम्हें दिया था ?"

अनन्त ने धीरे से कहा, "उस से भी बड़ा प्रसाद है मेरे पास इस समय—" और सिर एक ओर झुका कर, ठोडी से ज्योति का सिर दबा लिया।

तभी ज्योति ने कहा, "और तुम्हारा फोटो ?"

अनन्त चौंक कर उछल पड़ा। कैमरे का शटर बन्द करते करते उसे लगा, एक बड़ा महत्त्वपूर्ण क्षण बीत गया है—उस के जीवन का एकमात्र क्षण।

कैमरा उठा कर उस ने कहा, "चलो, चलें।" उस के स्वर में गहरा विषाद था।

ज्योति ने कहा, "चलो।" और उठ खड़ी हुई।

कविता की वही पंक्ति 'प्रिये यही है, अचिर अमरता का क्षण' फिर अनन्त के मस्तिष्क में गूँज गयी, लेकिन अभी ही उसे लगा, जैसे उस का अर्थ नष्ट हो गया हो।

# गृहत्याग

Let us rise up and part no one will know.
Let us go seaward as the great winds go.
Full of blown sand and foam . what
help is here ?
—स्विनबर्न

"कितने भोले थे हम —जो सच्चे दिल से इस शिक्षा को अपना कर सन्तुष्ट हो गये !" कह कर बूढे ने एक बहुत लम्बी साँस ली और उठ खडा हुआ। खडे हो कर एक बार उसने अपने चारो ओर देखा, फिर धीरे धीरे खिडकी के पास जा कर चौखट पर बैठ गया, और घुटने पर ठोडी टेक कर धीरे-धीरे कुछ गुनगुनाने लगा।

खिडकी के बाहर कोई बहुत सुन्दर दृश्य हो, यह बात नही थी। वह घर जिस की कोठरी में वृद्ध बैठा था, मद्रास नगर की एक बहुत छोटी, बहुत गन्दी गली म था, और उस कोठरी तक सूर्य का प्रकाश कभी नही आ पाता था···उस खिडकी के बाहर का दृश्य—एक तग गली, जिस के दोनो ओर नालियाँ बह रही थी, जिन मे छोटे-छोटे श्यामकाय बच्चे खेल रहे थे ··इस के ऊपर एक पकौडी की दुकान थी जिस म एक तेल के कडाहे के पास बैठी एक बुढिया धीरे-धीरे कुछ गा रही थी···कभी-कभी वह रुक कर कीच मे लथपथ लडको को धमकी देती थी, जिस से वे दूर भाग जाते थे और फिर नाली की कीच म कूद पडते थे···

बूढा इसी दृश्य को देख रहा था—या इसी दृश्य म किसी सुदूर प्रदेश की कल्पना किये बैठा था · और वह धीरे-धीरे गुन-गुनाता जाता था, मानो तेल से उठते हुए धुएँ से बातचीत कर रहा हो।

कमरे मे वृद्ध अकेला ही था—बहुत अकेला। इतना अधिक अकेला कि उसे अपने वहाँ होने का भी ज्ञान नहीं था—उस के मुख

से शब्द बिना आयास के या नियन्त्रण के निकलते जान पडते थे और ऐसा प्रतीत होता था कि वह स्वय उन्हे सुन नही रहा—न समझ ही रहा है

कितने भोले थे हम इतने बडे जीवन म हम एक इतनी बात भी नही जान पाये कि स्वत्व क्या है हमारे लिए वह एक सैद्धान्तिक चीज थी हम उस की परिभाषा कर सकते थे किन्तु हम ने उस का उपभोग कभी नही किया न हम उसकी कुछ अनुभूति ही है

कारखाने के निर्दय काय-श्रम स समय बचा कर हमने किताबें माग माग कर पढना शुरू किया तो क्या पढे ? वही हृदय को जलानेवाली शिक्षा—जिस के सिद्धान्त बचपन से ही हमारे वक्ष स्थल पर अमिट अक्षरा म खुद गये थे। हम जो जन्म के समय से वचित छलित विवस्त्र विवृत और विदग्ध थे पढ लिख कर भी यही सीखे कि सम्पत्तिहीन हो कर भी हमे शिकायत नही करनी चाहिए—क्योकि जिन अधिकारो से हम वचित रह गये वे व्यक्तिगत होने ही नही चाहिए वे समाज म ही अभिहित होने चाहिए अभी तक हम बाध्य हो कर निधन और वचित थे अब हम शिक्षा मिली कि इस दशा म रहना मनुष्य मात्र का कत्तव्य है !

बूढा कुछ देर तक रुक गया फिर एकाएक बोला कितने भोल थे हम !

इसी समय खिडकी के नीचे कुछ कोलाहल हुआ पकौडीवाली बुढिया का ककश स्वर सुन पडा फिर एक लडके के रोने की चीख

बुढिया ने मेरा खिलौना तोड दिया !

वद्ध एकाएक चौंका। उस ने खिडकी के बाहर झांक कर पुकारा आ बेटा मैं तुझे दूसरा खिलौना दूगा !

लेकिन वह लडका रोता हुआ भाग गया था।

बूढे की बात सुन कर पकौडीवाली बुढिया चिल्ला कर बोली अरे कौन है यह खिलौनावाला ? छोकरे को और बिगाड रहा है ! खिलौने दन चला है—पहले अपने मुह के दात तो गिन ले !

गली म खडे हुए सब लडके जो अब तक सशक दृष्टि से बुढिया की ओर देख रहे थे उस की इस बात पर खिलखिला कर हँस पडे।

वद्ध न उठ कर खिडकी बन्द कर दी और अधकार म एक बडी लम्बी सास ली।

फिर उस ने दियासलाई से एक बहुत छोटा-सा दीपक जलाया और एक ओर आले मे रख कर उस के सामने खडा हो गया। उस की ओर देखता हुआ बोला, "क्यो रे, कल भी तुझे जलानेवाला कोई होगा, या नही ?"

क्षण-भर वृद्ध ने अपने आप ही सिर हिलाया और "तुझ मे स्नेह नहीं है !" कह कर वहाँ से चला। एक कोने मे एक मिट्टी का घडा और पीतल का कमडल ले कर वह कोठरी से बाहर निकल पडा

सीढियाँ मे उतर कर वह एक छोटे-से आँगन मे पहुँचा। यहाँ पर नल के नीचे उस ने घडा रख दिया और स्वय पास के चबूतरे पर बैठ कर पानी की बहुत पतली धार की ओर देखने लगा।

घडे मे पडते हुए पानी की 'घहर घहर घर !' सुनते-सुनते उसे अपना तिरस्कार भूल गया और उस के मुख पर खिंचाव कुछ ढीला हो गया।

उस के विचारो की तरग फिर बहने लगी—"हम ने अपने घोर नारकीय गत जीवन का कुछ भी प्रतीकार नही किया, प्रतिवाद तक नही ! प्रबुद्ध हो कर भी हमने कोई चेष्टा नही की कि जिन वस्तुओं से हम सदा वचित रहे, उन्हे अब स्वय प्राप्त करें, या दूसरो को ही दिलायें···उलटे हम स्वय इसी सिद्धान्त का प्रचार करने लगे कि किसी व्यक्ति का किसी वस्तु पर कोई स्वत्वाधिकार नही है, सभी कुछ सघ और समाज का है ··

"किन्तु हमारा सिद्धान्त मिथ्या थोडे ही था ? हमारा मन कभी-कभी हमारी कठोर यन्त्रणा से निकल कर अदम्य और उद्दण्ड भाव से स्वत्व-कामना करने लगता है, एक स्वत्व विशेष का—लेकिन इस आन्तरिक प्रेरणा का प्रज्वलन विवेक-बुद्धि की शीतलता को मिथ्या सिद्ध नही करता···शायद वह प्रेरणा बिलकुल मरीचिका—"

बूढा फिर एकाएक रुक गया, क्योकि एक छोटी-सी, कोई सात-आठ वर्ष की बालिका, उस घडे के पास आ कर खडी हो गयी थी, और अपनी हथेली नल पर रख कर पानी इधर-उधर छिटका रही थी। बूढे ने उसे देख कर कहा "छोटी, घडा भर लेने दे। फिर मैं ही पानी उडा कर दिखाऊँगा।"

वह बालिका नल से हट कर बूढे के पास आ कर खडी हो गयी। बोली, "बूढे बाबा, तुम्हारा नाम ही गगाधर है ?"

"हाँ, क्यो ?"

"ऐसे ही। पिता कुछ बात कर रहे थे।"

वृद्ध ने बालिका का हाथ थामते हुए पूछा, "क्या ?"

बालिका उस के और पास चली आयी और बोली, "बाबा, तुम हमारा घर छोड कर चले जाओगे ?"

वृद्ध ने प्रश्न से समझ लिया कि बालिका गृहस्वामी की लडकी है। उस ने उस का नाम बहुत बार पुकारा जाता सुना था, किन्तु उसे देखा कभी नही था। उस ने कुछ देर चुप रह कर कहा, "हाँ, मुझे जाना ही पडेगा। कल चला जाऊँगा।"

"क्या गगाधर, तुम्हे हमारा घर अच्छा नही लगा ?"

वृद्ध ने एकाएक जवाब नही दिया। फिर टालते हुए बोला, "देखो, तुम्हारी शकल से तुम्हारा नाम बता सकता हूँ। तुम्हारा नाम कनकवल्ली है। —क्यो, ठीक है न ?"

बालिका हँस कर बोली, 'उँह, पिता से सुन लिया होगा।" फिर एकाएक गम्भीर हो कर कहने लगी, "तुमने बताया नही तुम्हे हमारा घर अच्छा नही लगता ?"

वृद्ध ने उदास हो कर कहा, "बहुत अच्छा लगता है।"

"नही, तुम मुँह बना कर कह रहे हो। तुम्हे अच्छा नही लगता।" बालिका ने कहा।

वृद्ध ने बालिका का मन रखने के लिए कहा, "नही, नही। मैंने मुँह इस लिए बनाया है कि मुझे यह घर छोड कर जाना पडेगा। मैं जाना नही चाहता।"

"तो फिर क्या जाते हो ? यही रहो न ?"

वृद्ध ने फिर थोडी देर चुप रह कर कहा, "कनक, मेरे पास किराया देने को पैसे नही हैं, इसी लिए जाना पडेगा।"

बालिका थोडी देर गम्भीर मुद्रा से उस की ओर देखती रही, फिर बोली, "तुम यही बैठे रहना, मैं अभी आती हूँ।"

"अच्छा।"

'कही जाना मत !" कह कर बालिका भाग गयी।

थोडी देर बाद वृद्ध ने देखा, वह लौटी आ रही है। उस की दोनो बाँहे

पर, पीठ पर, हाथों मे, सिर पर कई तरह के बाँस और लकडी के खिलौने लदे हुए थे। वृद्ध उस को देख कर मुस्कराने लगा।

वह पास आकर बोली, "ये देखो मेरे खिलौने !"

वृद्ध ने बहुत धीमे स्वर मे पूछा, "ये क्यों ले आयी ?"

बालिका ने कुछ अप्रतिम हो कर पूछा, "क्यों, तुम्हे अच्छे नही लगे ?"

वृद्ध बालिका को अपनी ओर खींचते हुए बोला, "कनक, ये खिलौने मेरे ही बनाये हुए हैं !"

कनक ने बडे विस्मय और अविश्वास के स्वर मे कहा, "सच ?" फिर आप ही आप बोली, "जानते हो, मैं ये सब क्यों लायी हूँ ?"

वृद्ध कुछ नही बोला, चुपचाप उस की ओर देखता रहा।

'इन्हें बेच डालो। फिर उन पैसों से घर का किराया दे देना।" कह कर कनक ने सब खिलौने गगाधर के पैरों मे डाल दिये।

गगाधर की आँखो मे आसू भर आये···उस ने भर्राई हुई आवाज़ मे कहा, "कनक, ये खिलौने उठा कर ले जाओ।"

कनक रुआँसी हो गयी और गगाधर के मुख की ओर देखती रही।

वृद्ध ने यह देख कर फिर स्नेह के स्वर में कहा, "कनक, ये रख आओ, फिर मैं तुम्हे एक चीज़ दिखाऊँगा। बडी अच्छी चीज है !"

कनक ने धीरे धीरे खिलौने उठाये और चली गयी। वृद्ध गगाधर उठा और घडे को हाथ कर कमडल भरने लगा। जब वह भर गया, तब वह दोनों को चबूतरे पर रख कर कनक की प्रतीक्षा करने लगा।

कनक आयी, तो आते ही बोली, 'क्या दिखाओगे ?"

गगाधर बोला, "मेरे साथ आओ।" और घडा तथा कमण्डल उठा कर अपने कमरे की ओर चला। कनक बोली, "कमडल मुझे दे दो, मैं ले चलती हूँ।" और वृद्ध से कमडल ले कर उस के पीछे-पीछे सीढियाँ चढने लगी। कभी उस के हाथ से पानी छलक जाता, तो हँस पडती।

गगाधर ने कमरे मे पहुँच कर घडा यथास्थान रख दिया। कनक ने कमडल भी उसके पास रख दिया।

गगाधर बोला, "आओ देखो।" वह कर दिया उठा कर कमरे के एक कोने में गया। सामने चादर से ढका हुआ एक बडा-सा ढेर था। उस ने चादर

उठा ली और फिर बोला, "यह देखो, कनक !"

कनक ने देखा, उस ढेर मे बाँस के और लकडी के पचासो खिलौने रखे हुए थे—हाथी, घोडे, बन्दर, हाथ-पैर हिलानेवाले आदमी, गाडियाँ, पक्षी··· वह थोडी देर के लिए स्तम्भित हो गयी। फिर बोली, "इतने खिलौने !"

गगाधर हँस पडा। बालिका ने पूछा, "तो फिर इन्हे क्यो नही बेच देते ?"

वृद्ध बोला, "आजकल लोग विदेशी खिलौने ही मोल लेते है, इन की बिक्री ही नही होनी। इसी लिए मैंने बनाना बन्द कर दिया है, और अब घर छोड रहा हूँ।"

"ये सब तुमने बनाये है ?"

"सब !"

"तुमने सीखा कहाँ ? मुझे भी सिखा दो ! कैसे अच्छे खिलौने है ?"

गगाधर उदास भाव से बोला, "हाँ, बुरे नही है।"

बालिका का मन किसी दिशा मे चला गया था ! उस ने पूछा, "गगाधर, तुम बहुत दिन से हमारे घर मे रहते थे ?"

"हाँ, मुझे पच्चीस साल हो गये है।"

"अरे, तब तो मैं थी ही नही। तब तुम्हे घर अच्छा लगता था ?

गगाधर उस के इस भोले अहकार पर हँस पडा।

"तुम तब स ही खिलौने बनाते थे ?"

"नही। पहले मैं लडको को पढाया करता था। फिर—"

"लडको को पढाने से तो यह काम अच्छा है न ? मैं तो यही करूँ।"

गगाधर ने एक लम्बी साँस ली और चुप हो गया।

"गगाधर, तुम तो रोने लगे ?"

"नही, मैं एक बात याद कर रहा था। सुनो, तुम्हें अपनी कहानी सुनाऊँ ! बहुत अजीब है, लेकिन तुम्हे सारी समझ नही आयेगी।"

"क्यो नही। माँ जब कहानी कहती है, तो मैं समझ लेती हूँ !"

बिना किसी प्रेरणा के दोनो फिर खिडकी के चौखटे पर बैठ गये और गगाधर खिडकी खोलते हुए बोला, "तो सुनो !"

गगाधर धीरे-धीरे, बिना बालिका की ओर देखे, अपनी कहानी कहने लगा। पच्चीस वर्षों मे उसे तमिल भाषा का बहुत ज्ञान हो गया था और लडकी

मे उस ने बात-चीत तमिल मे ही की थी । अब वह अपनी कहानी भी तमिल मे ही कह रहा था । किन्तु बीच मे कभी-कभी जब आवेश मे आ जाता, तब तमिल छोड कर एकाएक हिन्दी बोलने लगता था—और कितनी परिष्कृत, परिमार्जित हिन्दी ! फिर एकाएक चौंक कर पूछता, "कनक, तुम क्या समझी ?" और उसके एकाग्र भाव को देख कर हँस पडता था । इस के बाद कथाक्रम पुनः चल पडता ··

"मैं जब बहुत बच्चा था, तब कानपुर मे रहता था । वहाँ एक कारखाने मे मेरे पिता मजदूरी करते थे, और मैं जब आठ साल का हुआ, तब मुझे भी उसी कारखाने मे लगा दिया गया । मैं सुबह से शाम तक—दस-दस घंटे लगातार सूत के गोले बनाया करता था···घुमाते-घुमाते हाथ थक जाते थे, पेशियाँ जड हो जाती थी, पर फिर भी हाथ मशीन की तरह चलते जाते थे··· शाम को जब छुट्टी मिलती, तब मैं इतना थका हुआ होता था कि उठ कर घर भी नही जा सकता था । पिता आते और उठा कर ले जाते थे । वे खुद इतने थके होते थे कि मैं अपने को उन की गोद मे देख कर लज्जित हो जाता था··· पर करता क्या ?"

गगाधर ने कनक की ओर देखा । वह सहज सहानुभूति से बोली, "तो क्या दिन-भर मे खेलना नही मिलता था ? खिलौने—"

गगाधर एक विषाद-पूर्ण मुस्कराहट के साथ कहने लगा, "वह भी कहता हूँ, सुनती जाओ ।"

"हमे प्रात काल छह बजे ही काम पर चले जाना पडता था, इस लिए सवेरे तो कुछ खेलना मिलता ही नही था । शाम को छह बजे के करीब मैं घर पहुँचता, तो थोडी देर तो फटी हुई चटाई पर लेट रहता था । भूख लगती थी तो इतना भी नही होता था कि रो कर रोटी माँग लूँ—चुपचाप पडा हुआ गली हुई छत की ओर देखा करता था कि बरसात मे पानी से बचने के लिए कहाँ सोऊँगा···लेकिन जब सात बजने को होते थे, तब नीचे गली मे बहुत-से लडको का क्रीडा-रव सुन कर मुझ से नही रहा जाता था, अपने थके-माँदे शरीर को किसी प्रकार मैं गली मे ले जाता और उन लडको के खेलो मे अपने को भुला देने का प्रयत्न करता था···

"हमारे पास कोई खिलौने नही थे, कोई भी चीज ऐसी नहीं थी जिसे हम

अपना कह सकते। जब हमारा भाग्य बहुत ही अच्छा होता था, और आधे दिन की छुट्टी मिल जाती थी, तब हम सडकों के किनारे की घास मे लोट कर नदी के किनारे की रेत मे घर बना कर और आपस मे लड कर ही अपना मनोरजन कर लेते थे। और जब ऐसा सुयोग नही मिलता था, तब "सडको की धूल मे लोट कर, कूडे के ढेरो मे से सिगरेट की डिबिया निकाल कर, किताबो की दुकानो के बाहर से फटे-पुराने अखबारो के चित्रो का कलन कर के ही हम अपनी आत्मा की भूख मिटाया करते थे!"

वृद्ध ने एक बार कनक की ओर ध्यान से देखा और फिर कहने लगा, "और जो चीज सब को मिल जाती है, अपने आत्मीयो का प्रेम—मुझे वह भी नही मिला। पिता को काम से ही छुट्टी नही मिलती थी, और माता मुझे बोध होने के पहले ही मर गयी थी···कनक, तुम्हारे माता है न?"

कनक ने कहा "माँ मुझे बहुत प्यार करती है!"

गगाधर ने यह सुना या नही, इस मे सन्देह है। उस का ध्यान बहुत दूर कही चला गया था। वह तमिल को छोड कर हिन्दी मे ही गुनगुनाने लग गया था।

"शायद अपनी बाल्यकालीन स्थिति के कारण, अपनी शिक्षा के दोष—या गुण?—के कारण, मेरी दशा बाद मे ऐसी हो गयी 'सब स्वत्व का प्रचार करते-करते कभी मानो पैरो के तले से धरती खिसक जाती है, अपने सब तर्क भूल जाते है, अपना आत्म विश्वासजनित सन्तोष नष्ट हो जाता है ससार सूना हो जाता है—केवल एक विराट् आशका से, एक भैरव प्रशान्ति से, एक उद्भ्रान्त कामना से आकाश व्याप्त हो उठता है—जिन मनश्चेष्टाओ को हम अब तक छिपाते आ रहे है, वे एकाएक प्रलयकर वेग से सामने आती है, एक ही आकाक्षा—स्वप्नेच्छा—कि इस विशाल विश्व मे कम से कम एक वस्तु तो ऐसी हो जिस पर हमारा एकान्त स्वत्व हो, जिसे हम अपनी कह सकें" हमारे निरीह, निस्नेह, नीरव हृदयो मे कभी-कभी जो उथल-पुथल मच जाती है, कनक, तुम क्या समझी?"

कनक हँस कर बोली, "तुम बोल रहे थे, तो तुम्हारे मुँह पर दिये का प्रकाश बहुत काँपता मालूम होता था, मैं वही देख रही थी। अब कहानी नही सुनाओगे?"

"मैं क्या कह रहा था ? हाँ, कि हमारे पास खिलौने नहीं थे। जब मैं तेरह साल का हुआ, तब मेरे पिता मर गये। उस के बाद—"

कनक ने गंगाधर के घुटने पर हाथ रख कर कहा, "गंगाधर, तुम तो बहुत रोये होगे ?"

"नहीं, रोने को समय नहीं मिला। मेरे पास पैसे नहीं थे, पाँच आने रोजी मिलती थी। जब पिता मर गये तब मैंने वह काम छोड़ कर आदमी का काम शुरू किया। काम में हाथ-पैर टूटने लगते थे, पर पैसे ज्यादह मिलते थे—दस आने रोज। मेरी एक बहिन भी थी, मुझ से साल-भर छोटी। उसे भी अब कारखाने में काम करना पड़ा—उसे चार आने रोज मिलते थे। पर वह उसी साल हैजे में मर गयी, मैं अकेला रह गया।"

कनक ने क्षण-भर के लिए अपना चिबुक गंगाधर के घुटने पर रख दिया। वृद्ध फिर कहने लगा .

"मैंने फिर वह घर भी छोड़ दिया जिस में रहता था। उसके बाद कार-खाने के बाहर ही कहीं छप्पर में सो रहता था, और दिन-भर में पेट भरने के लिए दो आने भर खर्च करता था। बाकी पैसे बचा-बचा कर मैं एक शिल्प-शाला में भरती हुआ, और दो साल तक काम सीखता रहा। फिर मैंने मज-दूरी छोड़ दी और उसी स्कूल में नौकर हुआ। यहीं मैंने पढ़ाई की और बढ़ती भी पायी···इसी तरह मैं कालेज में भरती हुआ और मैंने बी० ए० भी पास कर लिया।"

'बी० ए० क्या, चौदहवीं जमात को ही कहते हैं न ?"

गंगाधर हँसा और बोला, 'हाँ।"

"मैं तो अभी दूसरी में ही पढ़ती हूँ।"

गंगाधर फिर हँसा और बोला, 'इस समय तक मेरे विचारों में बहुत बदली हो गयी थी। मैं अब अमीरों से डरता नहीं था, उन से घृणा करता था। मुझे विश्वास हो गया था कि अपने देश की सरकार से और अमीरों से लड़ाई किए बिना मुझ जैसे मजदूरों का कोई भला नहीं होगा। और मैं यह भी समझता था कि गरीबी का एक ही इलाज है कि सब पूँजी सब को दे दी जाय—सब जानती हो ?"

"नहीं।"

"मतलब यह था कि पूँजी पर, रुपये-पैसे पर, सब का बराबर-बराबर हक हो, एक आदमी दूसरे को भूखा मार कर अमीर न हो जाय। मैंने यह लड़ाई छेड़ने के लिए और भी आदमी इकट्ठे कर लिये, वे भी मेरी ही तरह विश्वास रखते थे और मेरी ही तरह गरीबी से उठे हुए थे।"

गंगाधर फिर हिन्दी में कहने लगा, "हमारी दीक्षा यही थी कि 'प्रत्येक को उस की पात्रता के अनुसार मिले।' हमारा प्रयत्न भी यही था कि हरेक को यथोचित दें और हमें इस बात का अभिमान था कि हम अपने अधिकार से अधिक कुछ नहीं माँगते। अब अपनी इस कारातुल्य कोठरी की छोटी परिधि में, एक नीरस और निरानन्द शान्ति में मुझे यह स्पष्ट दीख पड़ता है कि हम में एक बड़ी भारी त्रुटि थी—जीवन में एक स्थान पर आ कर हम इस सिद्धान्त को भूल जाते थे। इस स्थान पर हमारे लिए यह असह्य होता था कि हम किसी के भी द्वितीय हों—चाहे वह संसार का सर्वश्रेष्ठ व्यक्ति ही क्यों न हो। वहाँ पर हम सदा प्रथम होना चाहते हैं—या फिर होते ही नहीं—हमारा अस्तित्व ही मिट जाता है।" फिर एकाएक, तमिल में, "कनक, अगर तुम्हारे माता-पिता तुम्हें प्यार न करें, कोई भी न करे, तो तुम क्या करो?"

कनक ने प्रश्न पर विस्मित हो कर कहा, "क्यों न करें, मैंने कोई बुरा काम किया है?"

गंगाधर एक फीकी हँसी हँस कर बोला, "ठीक है। तुम्हारी कल्पना के बाहर की बात है।" फिर वह अपने अभ्यस्त साधारण स्वर में कहने लगा, "दो साल ऐसे ही बीत गये। फिर एक दिन एकाएक मेरे सब साथी पकड़े गये—पुलिस को मालूम हो चुका था कि हम क्या करना चाहते हैं, और हम में से किसी ने पता दिया था कि कौन-कौन आदमी हैं। अकेला मैं ही बचा रहा—और मैं भी एक स्थान पर नहीं रह सका, कभी बंगाल, कभी महाराष्ट्र, मैं सब जगह भागा फिरता था कि पुलिस मुझे भी न पकड़ ले। लेकिन कहीं कोई सहायक नहीं मिलता था, हर जगह झूठ बोल कर, धोखा दे कर ही मैं अपने-आप को रक्षित रख सकता था। बंगाल और महाराष्ट्र दोनों में ही मेरे सिद्धान्त के आदमी थे, पर वे मुझे जानते नहीं थे और बाहर के लोगों से डरते-बचते थे। अगर कभी कोई आश्रय भी दे देता था, तो वैसे जैसे किसी बाजारू कुत्ते को एक टुकड़ा डाल देता है।

"मैं बहुत दिनों से इसी बात का भूखा था जो मुझे नहीं मिलती थी। मैं ससार मे अलग हो कर रहना नहीं चाहता था—क्यों चाहता ? अपना स्थान जो मैंने इतने परिश्रम से प्राप्त किया था, क्यों छोड देता ? मैं उन मे से नहीं था जो वन्य फूल की तरह अज्ञात, अदृष्ट, नामहीन रह कर ही जीवन व्यतीत करने मे सन्तुष्ट होते हैं—मैं और कुछ चाहता था···मैंने बहुत-कुछ सहा था, स्नेह की कामना करते हुए भी उस के अभाव मे प्रसन्न था, घृणा का सामना किया था, पर यह उपेक्षा मैं नहीं सह सका ! मैं ससार का प्रतिद्वन्द्वी हो कर रह लेता, परित्यक्त हो कर नहीं रहा जाता था ! कनक, तुम सुन रही हो न ?"

"हाँ, सुनती हूँ। पर जल्दी-जल्दी कहो, नहीं तो पिता मारेंगे।"

"अच्छा ! सब ओर से धक्के खाते-खाते तग आ गया। पर हताश नहीं हुआ। मेरे लिए तिरस्कार नयी वस्तु नहीं थी—मेरी स्वाभाविक स्थिति ही यही थी कि मैं समाज की उपेक्षा का, घृणा का, तिरस्कार का पात्र रहूँ ! अगर कोई मुझ से स्नेह करता, तो वही अपवाद होता—अस्वाभाविक और अस्थायी और भ्रान्तिमय !

"मैंने फिर यही निश्चय किया कि किसी से कुछ आशा नहीं करूँगा, अपने कार्य्य के अतिरिक्त किसी से कोई सम्पर्क नहीं रखूँगा। इसी लिए मैं पागलों की तरह अपने-आप को अपने काम मे खो देने का प्रयत्न करने लगा। मैं रोज यह प्रार्थना किया करता कि कि मुझ मे इतनी शक्ति, इतनी दृढता हो कि मैं समाज की, मैत्री की, स्नेह की कमी और आवश्यकता का कभी अनुभव न करूँ, प्रत्युत उस की उपेक्षा करता हुआ, उस की ईर्ष्या का पात्र हो कर चला जाऊँ !

"पर यह बात भी नहीं हो सकी। मेरा काम भी तो ऐसा था कि नित्य ही लोगों से मिलना पडता, उन से आश्रय माँगना पडता, भिक्षा माँगनी पडती··· मैं स्नेह नहीं माँगता था, तो भी यह अपने-आप से नहीं छिप सकता था कि उस को पाने का अधिकारी हो कर भी मैं वचित हूँ।

"बहुत दिनों तक मैं भरसक प्रयत्न करता रहा, देखते हुए भी अन्धा बना रहा·· फिर एक दिन एकाएक मेरी सहनशीलता टूट गयी। किस कारण, यह नहीं कहूँगा। मैं एकाएक उठा, और जिस कोठरी मे सोया था, उस का किवाड

खोल कर बाहर निकल गया। बाहर वर्षा हो रही थी, उस की ठंडी बूँदों से मेरा दिमाग कुछ स्थिर हुआ तो मैं सोचने लगा, कहाँ जाऊँ ? ससार में ऐसा कोई नहीं था, जिस के पास जा कर मैं किसी अधिकारी से कह सकता, 'मुझे स्थान दो !"

कनक अपनी बडी-बडी आँखें वृद्ध पर गडा कर बोली, "क्यों, तुम्हारे कोई सखा नहीं थे ?"

"मेरे सखा ? मेरे मित्र ? कनक, गरीब का दुनिया म कोई सखा नहीं होता…"

गगाधर क्षण-भर के लिए चुप हो गया, फिर कहने लगा, "पहले तो मेरे जी मे आया, इन सबो को चिढाऊँ, गाली दूँ, मारूँ, इन सब का गला घोट डालूँ, ताकि अगर वे मेरे प्रति स्नेह नहीं कर सकते तो मुझ स शत्रुता ही करें, इस प्रकार स्तिमित हो कर न रह जायें ! फिर उसी वक्त मैंने अनुभव किया, यह केवल जी की जलन है, इस के आगे झुकना नीचता होगी। इस लिए मैंने अपने-आप को उस पुराने ससार से अलग कर देने का निश्चय कर लिया। सुन रही हो न, कनक ?"

"हाँ, हाँ, फिर क्या हुआ ?"

"फिर मैं यहाँ चला आया। इस बात को आज पच्चीस साल हो गय है ! मेरा असली नाम अनन्त था, पर यहाँ आ कर मैंने अपना नाम गगाधर रखा, और खिलौने बना कर बेचने लगा। पहले मेरे खिलौने बहुत चलते थे, पर अब धीरे धीरे उन की कद्र घट गयी है। अब तो जिधर देखो, विलायती मोटर-गाडियो, हवाई जहाजो और गुडियो की धूम है। इसी लिए मेरा यह हाल हो गया है !"

"पर मेरे पास तो ऐसे ही खिलौने है !"

गगाधर ने एक लम्बी साँस ले कर कहा, "हर एक लडकी कनकवल्ली तो नहीं होती !"

कनक इस सीधी सादी प्रशसा से प्रसन्न हो गयी। बोली, "अगर मुझे पहले मालूम होता तो मैं और खिलौने भी ले लेती।"

वृद्ध हँस पडा। फिर कहने लगा, "अब कहानी समाप्त करता हूँ, तुम घर चली जाना। अब मेरी यह दशा हो गई है कि मै इस घर का किराया भी नहीं

दे सकता। इसी लिए अब छोड कर जा रहा हूँ।"

"कहाँ जाओगे?"

"पता नही।"

"क्या करोगे?"

"पता नही।"

"फिर वापस आओगे?"

"पता नही।"

बालिका हँसने लगी। बोली, "कुछ पता भी है?"

गगाधर फिर हिन्दी मे बातें करने लगा। "चला तो जाऊँगा, पर वह भूख कहाँ मिटेगी? अब मैं बूढा हो गया, अब बदलना मेरे लिए सम्भव नहीं है। और फिर मेरी भूख तो नयी नही है, लाखों वर्षों की संस्कृति और मनश्चालन में उत्पन्न एक प्रवृत्ति है। पृथ्वी पर मनुष्य का आविर्भाव हुए करोडों वर्ष हो गये, और इन करोडों वर्षों से बिना किसी बाधा के हमारे हृदयों मे स्वकीयत्व का भाव जाग्रत् रखा गया है। और उससे भी पूर्व जब हमारे पुरखों ने अभी मनुष्यत्व नही प्राप्त किया था, तब भी यह स्वत्व-भाव पशुओं में था। इन असंख्य वर्षों से जो भाव हमारे मन मे घर किये है, जिस की रूढि असंख्य वर्षों से हमारे मन को बाँधे हुए है, उसे विवेक के एक क्षण मे, एक दिन में, एक वर्ष मे—एक समूचे जीवन से भी समूल उखाड फेंकना हमारे लिए सम्भव नही है। विवेक द्वारा स्वत्व-भाव को दबा कर भी हम इन अस्फुट आकांक्षा के विद्रोह को नही दबा सकते…"

बालिका इतनी देर से चुप बैठी थी। अब बोली, "गंगाधर!"

"क्या है, मनर? मेरी बात नही समझी? मैं बीच-बीच मे अपनी भाषा बोलने लग जाता हूँ।"

"एक बात कहूँ—मानोगे?"

"कहो?"

"हमारा घर छोड कर मत जाओ।"

"क्यों? और फिर रहूँ कैसे?"

"मैं पिताजी से कहूँगी, वे किराया कम कर दें, या न ही लें। तुम खिलौने बनाना और बेचा करना। मैं भी मदद करूँगी। बोलो, रहोगे न?"

गगाधर उस के इस आग्रह का सहमा कोई उत्तर न दे सका। उस ने मुँह खिडकी से बाहर कर लिया, ताकि कनक उस की आँखो के आँसू न देख सके।

बहुत देर तक दोनो ऐसे ही चुप बैठे रहे।

फिर गगाधर बोला, "कनक, तुमने आज से पहले मुझे क्यो नही कहा? तब शायद ··"

"आज से पहले मुझे कभी इधर आना ही नहीं मिला। आज जब पिताजी ने कहा कि कि तुम चले जाओगे, तब मैं तुम्हे देखने चली आयी थी।"

"तुम मुझे क्यो रहने को कहती हो?"

"मुझे तुम्हारे खिलौने, और तुम्हारी कहानियाँ, और तुम बहुत अच्छे लगते हो।"

वृद्ध एक लम्बी साँस ले कर चुप रहा। थोडी देर बाद कनक ने फिर पूछा, "गगाधर, रहोगे न?" कह कर वह अपना कपोल धीरे-धीरे वृद्ध के घुटने पर मलने लगी।

गगाधर का हृदय द्रवित हो गया। वह बोला, "कनक, पता नही, अब रह सकूँगा कि नही···पर तुम इतना कहती हो, तो यत्न करूँगा · "

"नही, ऐसे नही। वायदा करो, नही जाओगे।"

वृद्ध चुप रहा। कनक फिर बोली, "मेरी बात नही मानोगे? कह दो, नही जाओगे!"

"अच्छा, जैसे तुम कहो।"

"नही, कहो, वायदा करता हूँ, नही जाऊँगा।"

"अच्छा, वायदा करता हूँ, नही जाऊँगा। लो, अब तुम दौड कर घर चली जाओ, बहुत देर हो गयी है।"

"अच्छा, कल फिर आऊँगी। तुम जाना मत।" कह कर बालिका भाग गयी।

गगाधर खिडकी की चौखट पर सिर रख कर बैठ गया, उस का दुबला शरीर अन्तर्दाह से हिलने लगा। इसी समय उस ने दूर पर एक स्त्री का क्रुद्ध स्वर सुना, "क्यों री, चुडैल, कहाँ गयी थी?" और उस के बाद ही कनक के रोने की आवाज···

वह एकाएक उठ कर दीपक के पास आ कर खडा हो गया। बोला, "मैं

किस विडम्बना मे अपने-आप को भुला रहा हूँ। पचास वर्ष तक जो नही मिल सका, उस के मोह मे आज भी पागल हो रहा हूँ! और आज भी, वह कहाँ मिला है? एक बच्चे का अस्थायी चापल्य·· अगर कल वह चली गयी, या विमुख हो गयी, या भूल ही गयी, तो? गगाधर, तुम पागल हो गये हो। तुम्हारे हृदय मे, तुम्हारी नस-नस मे, जो जीवन की तीक्ष्णता नाच रही है, उस को तुम एक सामान्य और क्षण-भगुर आनन्द मे कैसे भुला दोगे? तुम्हे चाहिए कि एक अशान्तिमय उपद्रव—या कुछ नही! हटाओ इस मोह जाल को!"

गगाधर ने एक बहुत लम्बी साँस ले कर चारो ओर देखा, फिर एक कागज के टुकड़े पर पेंसिल से तमिल अक्षरो मे लिखा, "मेरे सब खिलौने कनकवल्ली के लिए हैं," और उस खिलौना के ढेर पर रख दिया। फिर किवाड से बाहर एक बार सीढियो की ओर झाँक कर देखा, फिर वापस आ कर दिये के सामने खडा हो गया।

गगाधर एक क्षण दिये की ओर देखता रहा, फिर फूँक से उसे भी बुझा कर टूटे हुए स्वर मे बोला, "अब आगे अँधेरा है, अनन्त!"

# दुःख और तितलियाँ



शेखर उस पहाड़ी रास्ते से उतरता हुआ चला जा रहा था। उस के कदम अपनी अभ्यस्त साधारण गति से पड रहे थे, वह किसी प्रकार की जल्दी नही कर रहा था। क्योंकि यद्यपि वह अपने मन मे उसे स्वीकार नही कर रहा था, तथापि उस के बहुत भीतर कही, उस की आत्मा के छिपे-से-छिपे स्तर मे लिपटी हुई कही, इस बात की पूर्ण अनुभूति थी कि वह व्यर्थ जा रहा है, कि उस की माँ तो मर चुकी है कि अब डाक्टर आ कर कुछ नही कर सकता---सिवाय इस के कि एक क्रिया को, जो पूर्ण हो चुकी है, अपने विशेष ज्ञान द्वारा एक और पूर्णता, एक अन्तिमत्व दे दे, एक विशिष्ट महत्त्व, जिसे जान कर वे सब—शेखर, शेखर के पिता, शेखर के भाई—रो पडें।

और वह सोच रहा था हमारे सुन्दर घर की इकाई छिन्न भिन्न हो कर नष्ट हो जायगी—क्यो ? उस का अवश मन भाग-भाग जाता था भूत की ओर—उस के भाई-बहिनो के बाल्यकाल की ओर, बहुत पूर्व आबाद किये हुए घरो और स्थानो की ओर, पुराने मकानो की ओर, पुराने फर्नीचर की ओर, भूले हुए चित्रो की ओर और वह इन सब विचारो से लदा हुआ भी, बिना किसी प्रकार की व्यस्तता या जल्दी के, अपनी अभ्यस्त साधारण गति से चला जा रहा था उस पहाड़ी रास्ते से उतरता हुआ

एकाएक वह रास्ते के मध्य म रुक कर खडा हो गया, और एक तीखे फुसफुसाते स्वर म बोला, ' वह मर गई है '' फिर दो-चार कदम चला और फिर रुक गया।

कौन मर गयी है ?

माँ। माँ मर गयी है। माँ मर गयी है·

मर गयी है। क्या अभिप्राय है इस का—मर गयी है ?

कोई अभिप्राय नही है। कोई अर्थ नही है। कुछ नही है।

कुछ परवाह नहीं है···
और शेखर फिर उसी गति से चल पड़ा।

पता नहीं, उस ने डाक्टर से क्या कहा। या कैसे कहा। पर कुछ कहा ज़रूर, क्योंकि डाक्टर ने अमोनिया, ब्राडी, इंजेक्शन के लिए एड्रिनलिन और अन्य दवाइयाँ, जो हार्ट-फ़ेल्यर में दी जाती है, निकाल कर उसे दे कर और इंजेक्शन की पिचकारी अपनी जेब में रखते हुए पूछा था, 'कितनी दूर है?' और उस का उत्तर, 'तीन मील है—और चढ़ाई में,' सुन कर कहा था, 'देर हो जायगी—यहाँ पहाड़ों में यही तो मुश्किल है।'

वे दोनों उसी रास्ते पर वापस चढ़े जा रहे थे। शेखर की अभ्यस्त गति से भी धीरे, क्योंकि वयस्क डाक्टर धीरे चलता था।

शेखर की डाक्टर से जितनी बात चलने से पहले हो गयी थी, उतनी ही हो कर रह गयी थी, उस से अधिक कुछ नहीं हुई। वे बिलकुल चुपचाप चढ़े जा रहे थे। और किसी समय ऐसे जाना अशिष्टता होती, किन्तु इस समय चुप रहने के लिए यही कारण पर्याप्त था कि चढ़ाई में साँस फूल जाती है, बोलना असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य हो जाता है।

पर शेखर बोल नहीं रहा था, इस लिए सोच भी नहीं रहा हो, यह बात नहीं थी। वह सदा की अपेक्षा अधिक एकाग्रता से सोच रहा था, जिस घटना ने उसे विभिन्न विषयों पर विचार करने में असमर्थ कर दिया था, वही उसे एक विषय-विशेष पर अपनी सारी शक्ति लगा कर अत्यन्त उग्र-अनुभूतिपूर्ण विचार करने को बाध्य कर रही थी।

वह सोच रहा था, वह घटना कैसे हुई—पहले-पहल उसे उस का क्या संकेत मिला···

उसे याद आया, वह अपने कमरे में बैठा एक पत्र पढ़ रहा था—अपनी विधवा बहिन का पत्र, जो उसी समय आया था। उसे वह वाक्य भी याद आया, जिसे पढ़ते-पढ़ते उस ने अपने पिता की अत्यन्त करुण और विवश करने वाली पुकार सुनी थी—"शेखर, देख तो!" वह वाक्य पता नहीं क्यों, उस की बहिन ने उसी पत्र में लिखा था, पता नहीं क्यों, वह पत्र उसी समय आया था;

पता नहीं क्यों, यह उस समय वही वाक्य पढ रहा था जो अब इतना अभि-प्राय पूर्ण हो गया है···

'हमारे यहां में एक परम्परा है कि हम में बहिनें प्राय निस्सन्तान होती थीं, और इस लिए अपने छोटे भाइयों को गोद ले लेती थीं। और मैं सोचती हूँ कि बहिन जब माँ बनती है, तब माँ से कितनी अधिक हो जाती है···'

क्यों नहीं उसे उसी समय ध्यान आया था कि—कि अब कौन बनेगी उस की माँ! वह दौड़ा हुआ उस कमरे में गया था जहाँ उस की माँ कई दिनों से शय्याग्रस्त पड़ी थी, और जहाँ उस समय उस के पिता एक विचित्र मुद्रा से अपने सामने पड़े हुए एक क्षीण, मुरझाये हुए और किसी अवाक् पीड़ा से इधर-उधर सिर पटकते हुए प्रौढ़ शरीर को देख रहे थे···शेखर के पहुँचते ही उन्होंने एक प्रश्न-भरी दृष्टि से उस की ओर देखा। शेखर उस का उत्तर नहीं दे सका। उस ने नाड़ी की गति देखी। श्वास की गति देखी। आँखों की पलकें उठा कर देखा। चुप रहा।

पिता ने पूछा, 'क्या हुआ है ?"

विवश कुछ कहना ही पड़ा, 'कोलैप्स है।"

"फिर ?"

उत्तर में शेखर ने ब्राडी की बोतल उठायी, थोड़ी-सी एक काँच के गिलास मे डाली और हाथ से मुँह खोल कर उस मे डाल दी।

वह गले से उतरी नहीं, एक निरर्थक-सी धारा में ओठों से बह गयी।

एकाएक माँ ने फिर आँखें खोलीं। गर्दन फेर कर पति की ओर देखने की चेष्टा करने लगी। गर्दन अधिक नहीं घूमी, तो आँखें फिरा कर पति के मुख की ओर देखने लगी!—स्थिर अपलक और किस उग्र अभिप्राय-भरी दृष्टि से!

पिता ने टूटती-सी आवाज़ में पूछा—"क्या, कहो, क्या होता है ?"

शरीर वैसा ही स्थिर, किन्तु एक जड़ता लिये हुए। आँखें उधर ही उन्मुख, अपलक। पर अब चिर अपलक! उस अभिप्राय से शून्य!

शेखर ने दबे-पाँव बढ़ कर पास पड़ी टार्च उठायी, आँखों में उस का प्रकाश छोड़ कर पुतली देखी। वह भी शून्य। रिक्त।

ये सब घटनाएँ, सब दृश्य एक एक कर के शेखर के आगे से हो गये—ऐसे, जैसे उस के सामने के पथ पर ही, किसी दीप्त रंगराशि से वे चित्रवत् खींच दिये

गये हो···

डाक्टर ने पूछा, "उन की आयु कितनी है ?"

"कोई पचास।"

"हूँ।"

चुप।

शेखर फिर वही पहुँच गया। उस के पिता ने पूछा था, "क्या—" और चुप रह गये थे। और वह किस मुख से उत्तर देता कि क्या···

पिता ने मुँह फेर लिया। शेखर ने जल्दी से हाथ बढ़ा कर माँ की पलकें दाब कर बन्द कर दीं; किन्तु वे फिर खुल गयीं—पहले-सी नहीं, अधखुली रह गयीं।

शेखर ने पूछा, "डाक्टर को बुला लाऊँ ?"

"अच्छा।"

जिस प्रकार प्रश्न में आशा या निराशा कुछ भी व्यक्त नहीं की गयी थी, उसी प्रकार उत्तर भी पूर्ण संवेदन-शून्य वाणी से दिया गया था। इतनी शून्य कि शेखर सोचने लगा, "क्या ये भी जान गये हैं और मुझ से छिपाना चाहते हैं, या अभी अनभिज्ञ हैं···"

वह उस कमरे से निकला, तो किसी आशंकित भाव से नहीं; उस ने कोई इंगित नहीं दिया कि—क्या हो गया है। केवल उस साधारण शीघ्रता से जिस से डाक्टर को बुलाने जाना चाहिए···

जब शेखर अपने पुकारे जाने से ले कर डाक्टर को बुलाने के लिए निकल पड़ने तक सब घटनाओं को देख चुका, तब उस का मन कुछ क्षण के लिए रुक गया। वह बिल्कुल शून्य दृष्टि से पथ की ओर देखता हुआ चलता रहा।

उस दिन सवेरे वर्षा दो दिन के बाद थमी थी। शेखर ने देखा, पथ पर अनेकों पिलें, अपनी पीठ पर अपनी ऐहिक सम्पत्ति, अपना घोंघा घर लादे हुए अपनी लेसदार मूँछों से पथ टटोलती हुई मन्थर-गति से चली जा रही हैं, जब शेखर गया था, तब भी वे ऐसे ही चली जा रही थीं; किन्तु तब कोई उन की छाप शेखर के मन पर नहीं बैठी थी। अब इन्हें देख कर उसे याद आया, वह तब भी इन्हें देख गया था।

चलते-चलते शेखर ने देखा, एक पिल डाक्टर के पैर के नीचे आ कर

पुचल गयी है—डाक्टर सामने देखता हुआ चल रहा था और शेखर भूमि की ओर। तब शेखर ने यह भी देखा, पथ में अनेक स्थलों पर वैसी अनेक दुर्घटनाएँ हो चुकी हैं, अनेक स्थलों पर एक घिनौनी कीच-सी पड़ी है, जो थोड़ी ही देर पहले एक प्राणी थी—एक प्राणी ही नहीं, एक समूची गृहस्थी, क्योंकि उन का घोघा-रूपी घर भी तो पीठ पर ही लदा होता है!

शेखर फिर एकाएक रुक गया। उसे ऐसा लगा कि वह कुछ सोचने के लिए रुका है, एक विचार उस के मन में उठने ही वाला है। किन्तु वह उठा नहीं। शेखर ने अपने-आप से पूछा, 'क्या सोचने लगे थे?' और उत्तर न पा कर, अपने ही पर एक नीरस हँसी हँस कर, वह फिर चल पड़ा।

और चलते-चलते उसे विचार आया, हम व्यर्थ ही मृत्यु को इतना तूल देते हैं ·

## 2

पर घर से कुछ दूर पहुँच कर ही उसे जान पड़ा, वह भूल है। मृत्यु में एक भयकर यत्परोनास्तित्व है, जो क्षुद्र हो ही नहीं सकता, जो एक व्यक्ति के जीवन से सम्बद्ध हो कर भी व्यापक रूप से सर्वत्र छायी है। उसे लगा, घर के वातावरण में ही कुछ बदल गया है, एक भीमकाय, दैत्य सा आकार, झूम-झूम कर फुकार कर रहा है, किन्तु वह फुकार है शीतल और बिल्कुल शब्दहीन, और इस लिए और भी भयकर!

क्या यह व्यक्ति सवेदना से उत्पन्न एक भावना-मात्र है? उस के दुख-जनित मोह की परछाईं। किन्तु वह तो इस घटना को बिल्कुल असम्पृक्त दृष्टि से देख रहा है उसे तो यह जान ही नहीं पड़ता कि वह किसी प्रकार की पीड़ा का अनुभव कर रहा है! वह तो मानो सम्पूर्णतया असलग्न, निरीह हो कर इस की आलोचना कर रहा है।

उस ने दबे पाँव भीतर प्रवेश किया।

आँगन में कोई नहीं था।

पहले कमरे में भी कोई नहीं था।

कहीं कोई दीख भी नहीं पड़ता था।

शेखर ने चाहा, किसी को पुकारूँ, ताकि सूचना हो जाय कि डाक्टर

साहब आ गये है; पर उस से पुकारा नहीं गया।

तीसरे कमरे म शेखर का भाई खडा था; पर उस ने शेखर से आँख नहीं मिलायी, हिला भी नही।

शेखर और डाक्टर 'उस' के साथ वाले कमरे में पहुँचे। वहाँ पिता खडे थे। देखत ही उन्होंने अंग्रेज़ी मे कहा, "यू आर टू लेट! (आप बहुत देर मे आये है।)"

उस नीरस वाणी को सुन कर शेखर के मन मे भाव उठा कि उस के पिता अंग्रेज़ी इस लिए बोलते हैं कि एक विदेशी भाषा मे अपने को छिपा लेना अधिक सहल है। अपनी भाषा का अपनापन हमें अपना हृदय खोल देने को खामखाह विवश कर देता है। और साथ ही उसे विस्मय भी हुआ कि वह कैसे इस समय भी ऐसी बातें सोच सकता है।

पिता के मूक संकेत की अनुमति से डाक्टर उस कमरे की ओर बढ़ा—शेखर पीछे पीछे। वहाँ 'वह', जो शेखर की माँ थी, एक रज़ाई से पूर्णतया ढँपी हुई पडी थी। डाक्टर ने मुँह पर से रज़ाई हटाई और तुरन्त फिर ज्यों-की-त्यों कर दी।

पिता दूर ही से देख रहे थे। बोले, "हूँ…"

थोडी देर एक बोझल-सा मौन रहा। फिर डाक्टर ने कहा, "कारण हार्ट-फेल्यर ही रहा होगा। तपेदिक था तो—"

पिता ने कहा, "नही, तपेदिक नही था—"

डाक्टर ने शेखर की ओर इशारा करते हुए कहा, "मुझ से यह कह रहे थे—"

"नही, पहले वह ख्याल था, किन्तु बाद का डायग्नोसिस (निदान) उस के विरुद्ध था।" फिर एकाएक बिखरते हुए-से स्वर मे, "पर इस से अब क्या—मृत्यु मृत्यु है।"

थोडी देर फिर स्तब्धता। शेखर ने चुपचाप दवाइयाँ इत्यादि डाक्टर को दे दी। डाक्टर ने शेखर के पिता की ओर देखते हुए, कुछ झिझकते हुए कहा, "मैं अत्यन्त दुःखी हूँ। आप—" और चुप रह गया। क्षण-भर बाद वह चला गया। फीस उस ने नही ली।

शेखर उसे दरवाज़े तक छोड कर लौटा, तो जिस कमरे मे पिता बैठे थे,

उस के दरवाज़े पर आ कर खड़ा रहा। बहुत देर खड़ा रहा। तब एकाएक बिना उस की ओर देख कर बोले, "खड़े क्यों हो,जाओ, कुछ करो।" फिर कुछ कठोर, कुछ चिड़चिड़े-से स्वर में, "अब क्या फायदा है। अब लौट कर थोड़े ही आयेगी। वह तो गयी अब। वह तो मर गयी। अब क्या। वह तो मर गयी···" और दृढ़, ललकार भरी-सी चाँप से, मानो पृथ्वी को दबाते हुए, ऊपर जाने के लिए सीढ़ियाँ चढ़ने लगे।

और पिता के वाक्यों में 'मर' शब्द पर दिया हुआ ज़ोर बार-बार उस के मन में गूँजने लगा। मानो उस के हतसंज्ञ मस्तिष्क पर मृत्यु की अगाध, अच्छेद्य अनिमत्ता की छाप बिठा देने का व्यर्थ प्रयत्न करता हुआ।

## 3

घाटी पर उतर कर, उस की तलहटी के छोर पर ही, एक छोटा-सा पत्थरों से चुना हुआ चबूतरा। ऊपर छिड़का हुआ पानी। उस से ऊपर लकड़ी में चुना हुआ एक और चौकोर स्तूप, जिस में लकड़ी के भीतर से लाल और श्वेत वस्त्रों की झाँकी मिल जाती है। पास में पड़ा हुआ मटका-भर पानी, और एक बड़े-से थाल से हवन-सामग्री।

कुछ दूर पर शेखर के पिता, भाई और कई-एक लोग। दूसरी ओर शेखर अकेला।

उस के बाद एक तन्द्रा। एक गतिमान तन्द्रा, जिस में कोई भी निश्चल नहीं बैठता, सभी कुछ-न-कुछ करते जाते हैं; पर कोई जानता नहीं कि क्या हो रहा है।

केवल जब चिता जलने लगी, तब मन्त्रोच्चार के साथ-साथ एक लम्बे हत्थेवाले स्रुवा से उस में घी की आहुति डालते हुए शेखर को याद आया, जब चिता चुनी जा रही थी, सारा शरीर ढका जा चुका था, केवल मुख ढकना बाकी रह गया था, तब उस के पिता ने आ कर एकाएक कहा था, "एक फोटो ले लेते—" पर सब ओर से मौन पा कर, स्वयं भी कुछ देर मौन रह कर प्रश्न-सूचक आवाज़ में कह दिया था, "क्या करना है···" तब शेखर ने दबे स्वर में कहा था, "क्या करना है ··" यद्यपि स्वयं उस के मन में भी यह बात उठी थी कि फोटो ले लेना चाहिए। तब पिता ने धीरे से एक लज्जित-सी हँसी हँस

कर—मानो अपनी कोई कमज़ोरी प्रकट करते हुए लज्जित हो पर रह भी न सकते हो—कहा था, 'मुख तो देखूँगा जरूर …'

पता नहीं, वह कैसे क्यों हुआ कि बहुत कोशिश करने पर भी कपड़ा नहीं हट सका। ऊपर जो सूत्र लपेटा गया था, वह खोला गया, पर कपड़ा कहीं लकड़ी में अटक गया था, नहीं छूटा, नहीं छूटा। पिता ने फिर एक हँसी—किस किस कुछ को 'हँसी' कहा जा सकता है!—हँस कर उसे छोड़ दिया और पीछे हट गये।

शेखर सोचने लगा कि उस समय उन के मन पर क्या बीती होगी। पर क्यों? उस के अपने मन पर उस घटना का क्या प्रभाव हुआ था? कुछ नहीं, उस समय तो प्रभाव के लिए अवकाश कहाँ था, प्रभाव तो बाद में होगा, जब उस सब कुछ की तात्कालिक उग्रता कम हो जायगी, जब वह जड़ बनाने वाली न रह कर केवल रुलानेवाली रह जायेगी…

शेखर को पता नहीं था कि उस के हाथ उस लम्बे स्रुवा को उठाये-उठाये थक गये हैं, पर तभी उस के भाई ने वह उस के हाथ से ले लिया। शेखर घाटी के उतार पर ही बैठ गया, और अपलक-नयन चिता की ओर देखने लगा।

उन लपलपाती जिह्वाओं में, उन असंख्य रक्त-मुकुरों में, उसे माँ की साधारण सौम्य मूर्ति का प्रतिबिम्ब नहीं दीखा। दीखे भूत के चित्र, वार्तालाप, भाव, जो थोड़ी देर में एक भयंकर स्मृति में परिणत हो गये—एक स्मृति जो साकार उस के आगे नाचने लगी और हटाये नहीं हटी…

वह दृष्टि—माँ उस अन्तिम क्षण में पिता की ओर देख रही…क्यों? क्या कहने को? उस अन्तिम एक क्षण में, ऐसी कौन-सी बात उसे याद आ गयी थी जो वह अपने तीस वर्ष के वैवाहिक जीवन में नहीं कह चुकी थी, जिस का इसी समय कह डालना इतना महत्त्वपूर्ण हो गया था—मृत्यु के अन्तिम, अमोघ आघात से भी अधिक महत्त्वपूर्ण? क्या यही मात्र कहना चाहती थी कि वह आघात अन्तिम है, अमोघ है, कि अब…

अब क्या?

शेखर भूल गया कि वह किस भाँति इस वाक्य को पूरा करना चाहता था। वह उसी दृश्य में खो गया, उसी समय की विचार-मालाएँ फिर उस के मन में भर गयीं। उसे याद आया, उसी समय उस दृष्टि को देख कर उस के मन में

एक तूफान-सा उठा था—विचार आये थे लहरों की तरह, एक के ऊपर एक किसी एक ही गति से प्रेरित किन्तु परस्पर-असम्बद्ध। उस ने मन-ही-मन म किन्तु खिंचे हुए स्वर म, कहा था—

'माँ, माँ, तुम्हारी दृष्टि क्या मेरे लिए नहीं है? किसी और के लिए नहीं? किसी वस्तु के लिए नहीं? केवल-मात्र उसी के लिए वह अचल, शब्दहीन सन्देश···? ओफ, वह इस सन्देश को भस्म कर देने वाली तीक्ष्णता के आगे झुक क्या नहीं जाता, नष्ट-भ्रष्ट, क्षार क्यों नहीं हो जाता! कहता जाता है, 'पथरायी जा रही हैं—पथराती हैं—यह क्या हो रहा है '

वह क्रोध था या और कुछ, जिस से अभिभूत हो कर शेखर ने ज़ोर से अपना मुँह बन्द कर लिया था ताकि ओठों पर आये हुए शब्द न निकल जायें?—

'मूढ़ सुनो, वे क्या कहती है सुनो, यह शिकायत फिर भी हो सकेगी—बाद म, अभी उन का सन्देश मत खोओ "

तब फिर, रिक्त! तब वह खिंचाव नष्ट हो गया था और वह डाक्टर के पास जाने की तैयारी करते हुए एक शान्त भाव से सोचने लगा था, माँ को सम्बोधित करके कहने लगा था "माँ, अब निर्जीव शरीर-मात्र, उस एक दृष्टि म तुमने सब-कुछ कह दिया है, तुमने अपना जीवन समाप्त किया है एक अन्तिम दिव्य सौन्दर्यमयी मुद्रा म! तुम माँ रही हो, तुम्हारा जीवन अपनी सन्तान मे और गृहस्थी की सैकड़ों हज़ारों छोटी छोटी उलझनों मे फँसा रहा है, किन्तु तुम्हारी प्रकृति के घोरतम तल म कुछ था, जो माँ नहीं, स्त्री था, जो उस का था, उस का रहा और अब सदा के लिए रहेगा मृत्यु क्या है? पारलौकिक जीवन क्या है? स्मृतियाँ श्रुतियाँ क्या है? ईश्वर क्या है? मान लिया कि तुम मर गयी, सम्पूर्णतया नष्ट, बिलकुल लुप्त, निःशेष हो गयी। उस से क्या होता है? तुमने वह कह दिया है "

शेखर एकाएक उठ खड़ा हुआ। एक बार उस ने अपने चारों ओर देखा, मन्त्रोच्चार करते हुए भी तीन-चार जन उसी की ओर देख रहे थे। उस ने अपने भाई से स्रुवा ले लिया और यन्त्रवत् चिता म घी डालने लगा।

जब चिता जल भी चुकी, दाह-संस्कार समाप्त हो चुका, तब भी कुछ देर शेखर को होश नहीं हुआ। उस के बाद वह एकाएक चौंका-सा और चारों ओर

देख कर, लज्जित-सा हो कर, खुवा रख कर चुपचाप खड़ा हो गया। उस के पिता ने कहा, "अब क्या है शेखर, अब चलो।" तो बिना लौट कर देखे भी चल पड़ा। पीछे-पीछे पण्डित लोग और अन्य लोग आये, सब से पीछे पिता, दो-एक बार लौट-लौट कर देख कर, चोरी से आँखें पोंछ कर!

किन्तु शेखर की आँखें? निर्निमेष। गम्भीर, पर चिन्ताहीन। किसी भी प्रकार की अनुभूति से हीन। वह उस सारे जुलूस (!) के आगे आगे चला जा रहा था ··

## 4

पथ पर।

मन्दिर के पथ पर, जहाँ पहुँच कर यह समूह बिखरेगा, जहाँ जा कर अनन्तपथ-पथिक की अन्तिम झाँकी ले कर, फिर उसे भुलाया जायेगा, सदा के लिए जीवन की परिधि के बाहर धकेल कर उस से अलग कर दिया जायेगा।

उस समय तक वह माँ है, स्त्री है, मानवी है, अपनी है, उस समय वह हो जायेगी—एक स्मृति।

शेखर सोच रहा है कि लोग मन्दिर क्यों जाते हैं, क्या करने जाते हैं? वह स्वयं जाता रहा है, किन्तु वह जाता रहा है वहाँ का संगीत सुनने, वहाँ के समवेत आरती-गान की श्रद्धा-भरी ध्वनि के कम्पन से एक अकथ्य अनुभूति प्राप्त करने, जो मन्दिर के बाहर, देवस्थान के बाहर, कहीं नहीं प्राप्त होती—या किसी असाधारण अवसर पर ही प्राप्त होती है। वह जाता है उस अनुभूति को प्राप्त करने ही नहीं, उस कोमल झुटपुटे में चुपचाप उसे दृढ़ करने, धूप-धूम्र, सुमन-सौरभ और घटानाद से सजीव उस रहस्यपूर्ण वातावरण में उसका संचय कर के उसे साथ ले आने के लिए। क्या अन्य लोग भी इसी भावना से जाते हैं?

वह देखता है कि इस का कोई प्रमाण कहीं नहीं मिलता—न उस के साथ जाने वालों के चेहरों में, न उन की वाणी में, न उन की बातचीत में।

उस भीड़ में कई ऐसे भी हैं जो अपने को शेखर का सम्बन्धी बताते हैं। यही उन का शेखर से सम्बन्ध है। अन्यथा शेखर के पुरखाओं के वे चाहे कुछ रहे हों, शेखर उन्हें न जानता है, न मानता है, न उन से किसी प्रकार की

निकटता का अनुभव ही कर सकता है। वह उन की बातें सुनता जात' अधिकाधिक विस्मय में सोचता जाता है कि यदि ये मनुष्य हैं, तो क कोई पशु हूँ, या प्रेत हूँ, जो इन की दृष्टि से देख नहीं सकता !

"कैसी दर्दनाक मृत्यु है ! मरते वक्त एक शब्द भी नहीं कह सकी सारा कुनबा बिखर गया। माली बाग लगा कर छोड गया। उस की दे कौन करेगा ? बेचारी ने कुछ सुख भी नहीं देखा, मरते वक्त कोई बात नहीं कह सकी। अब घर कौन सँभालेगा ? किसी को कुछ पता नहीं कि क्या है। जानेवाली तो गयी। कुछ कह ही जाती। मृत्यु तो हरएक आती है, पर ऐसी मृत्यु ! बिना एक शब्द कहे मर जाना ! हरे राम

शेखर चुपचाप सुनता है। पर ज्वालामुखी के उबलते हुए लावा क की भाँति उस के भीतर कुछ उठता है, उठता रहता है। यदि वह कुछ क पाती, तो क्या कह पाती ? कुछ एक निरर्थक शब्दों के अतिरिक्त क्या ? की इतनी बड़ी महत्ता के आगे—क्षुद्र ! उन से होता क्या—अब ज मर ही चुकी ? वह मर ही चुकी, तो उन के कहे हुए या उन के द्वारा क सकने वाले, किसी भी शब्द से क्या—किसी भी शब्द से ! अब इस स क्या...

फिर कहीं कोई कह रहा है—

'सुना है, मरते समय उन की कुछ खातिर भी नहीं हो सकी। उसी ! सबेरे उन्होंने एक पान माँगा था—वह नहीं मिल सका वे। यह कहती ही गयी कि मेरे लिए एक पान का भी प्रबन्ध नहीं हो सकता—देखो न उन दशा—"

शेखर को एकाएक वह क्षण याद आया, जब उस के पिता ने उस से ! था, क्या—?' और उस ने कहा था, 'कोलैप्स है ' और उस के थोडी बाद, पिता ने फिर पूछा था—इस बार अँग्रेज़ी में—'इज़ देयर लाइ' (जीवन शेष है ?)' और वह चुप रह गया था—यह सोच कर कि शायद शेष है, और कैसी परिस्थिति में खोया है—एक अन्तिम क्षुद्र शिकायत ले कि मेरे लिए पान नहीं आ सका ईश्वर !

शेखर ने एक लम्बी साँस ली। पर उसे दुःख नहीं मालूम हुआ। उस बात कहनेवाले व्यक्तियों की ओर देखा। एकाएक क्रोध से उस का बदन ग

उठा, पर वह ओठ काट कर उसे दबा गया। ओठ में खून निकल आया…

शेखर की गति धीमी हो गयी। अभी तक सारी भीड़ उस के पीछे थी, अब धीरे धीरे आगे निकलने लगी। एक-आध व्यक्ति ने चाहा, उसे ढाढ़स दिलाये और आगे चलने के लिए कहे, पर उस के मुख की ओर देख कर किसी को साहस नहीं हुआ।

शेखर की गति क्रमश: और भी धीमी होती गयी…

5

शेखर अभी मन्दिर से बहुत इधर ही था जब सारी भीड़ उसे पीछे छोड़ कर आगे निकल गयी, और वह चुपचाप लौट कर चला आया उसी के अवशेष के पास।

क्रोध कहीं उठना है, और किधर-किधर बह कर कहाँ पहुँच जाना है! इस समय शेखर अपने ही को कह रहा था—"यदि तुम्हारा दुःख उन से भिन्न है, यदि तुम्हारी अनुभूति उन से तीखी, उन से गहरी है, तो तुम ऐसे निर्वेद क्यों हो? तुम्हें क्यों क्लेश नहीं होता, तुम क्यों नहीं रोते? या तुम्हारा दुःख रोने से परे है, तो क्यों नहीं तुम वज्राहत की तरह पड़े हो? तुम्हें कुछ भी नहीं हुआ, रत्ती भर दुःख नहीं हुआ, तुम यहाँ चिता के किनारे खड़े भी शुद्ध-चित्त यह सोच सकते हो कि तुम्हें दुःख हुआ या नहीं? दिव्य पुरुष तुम नहीं हो, तब पशु, या पत्थर

उसे कुछ भी समझ नहीं आ रहा था। उस का मस्तिष्क ठीक काम कर रहा था, किन्तु वह सारा काम था निष्फल, किसी परिणाम तक पहुँचने में पूर्णतया असमर्थ, बिलकुल व्यर्थ।

शेखर चिता की ओर देखने लगा। वह अभी तक सुलग रही थी, और जहाँ शेखर बैठा था, वहाँ तक उस का ताप पहुँचता था।

उस में से धुआँ निकल रहा था, पर एक उत्तप्त वाष्प-सा उठ रहा था, जिस के कारण उस के पार का दृश्य शेखर की दृष्टि में एक विशेष प्रकार से कम्पित हो रहा था, मानो अधूरा जीवन पा कर लड़खड़ा-सा रहा हो…शेखर उसी को देख रहा था, मुग्ध-सा, मूढ़-सा, ऐन्द्रिय अनुभूति से परे कहीं।

एकाएक किसी ओर से तितलियों का एक जोड़ा उड़ता हुआ आया, सीधा

